"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-1-03."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 312 ] रायपुर, मंगलवार, दिनांक 19 दिसम्बर 2006—अग्रहायण 28, शक 1928

महिला एवं बाल विकास तथा समाज कल्याण विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 14 दिसम्बर 2006

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 1-78/2006/मक/26 (1).—किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 (केन्द्रीय अधिनियम क्रमांक 56 सन 2000) की धारा 68 द्वारा पदत्त शक्तियों के प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ सरकार एतद्द्वारा निम्नलिखित नियम बनाती है, अर्थात् :—

### नियम

### अध्याय-एक

### प्रारंभिक

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :-** (1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ़ किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) नियम 2006 है।

(2) इन नियमों का विस्तार संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में होगा।

(3) यह राजपत्र में उसके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होगा।

**2. परिभाषाएं** - इन नियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,

(क) ''अधिनियम'' से अभिप्रेत है किशोर न्याय (बालकों की देखरेख तथा संरक्षण) अधिनियम, 2000 (2000 का सं.56)

(ख) ''दत्तक ग्रहण'' से अभिप्रेत है किसी बालक या किशोर को अभिरक्षा में लेना और स्थायी रूप से जिम्मेदारी लेना जिसने 18 वर्ष की आयु पूर्ण नहीं किया हो एवं जिसे प्राकृतिक रूप से जन्म लेने वाले बालक के समान समस्त अधिकार एवं विशेषाधिकार होगा ।

(ग) ''विशेष आवश्यकताओं वाला बालक'' - विशेष आवश्यकताओं वाला बालक से अभिप्रेत है वह बालक जिसे अधिनियम के प्रावधानों के अधीन नियमित सेवा के अतिरिक्त उचित देखरेख और पुनर्वास सुकर बनाने के लिए विशेष सेवाएं या मध्यक्षेप आवश्यक हो ।

(घ) ''सुरक्षित स्थान'' से अभिप्रेत है ऐसा कोई स्थान या ऐसी कोई संस्था (जो पुलिस लॉकअप या जेल नहीं हो) जिसका भारसाधक व्यक्ति किसी बालक को अस्थाई रूप से प्राप्त करने और उसकी देखरेख करने के लिए रजामंद है और जो सक्षम प्राधिकारी की राय में बालक के लिए सुरक्षित स्थान हो सकता है ।

(ङ) ''पोषक देखरेख'' से अभिप्रेत है किसी बालक को एकल परिवार या समूह पोषण गृह के साथ रखा जाना ।

(च) ''दत्तक पूर्व पोषण देखरेख'' से अभिप्रेत है किसी बालक का किसी कुटुंब में, किसी स्थाई गृह में बालक के पुनर्वास तक अस्थाई रूप से रखा जाना ।

(छ) ''पोषक बालक'' से ऐसा बालक अभिप्रेत है जिसे पोषक माता-पिता या पोषक कुटुंब के साथ रखा गया हो ।

(ज) ''पोषक माता-पिता'' से अभिप्रेत है ऐसा व्यक्ति, जो किसी बालक के माता-पिता नहीं हैं किन्तु जो संपत्ति आदि के आवश्यक विधिक अधिकारों के बिना बालक के माता-पिता के रूप में उसकी देखरेख और भरण-पोषण के लिए जिम्मेदारी लेने को रजामंद है ।

(झ) ''विस्तारित कुटुंब'' से अभिप्रेत है बालक के वे रिश्तेदार, जिनके साथ उसे पोषण देखरेख में रखा जा सकता है ।

(ञ) ''समूह पोषण देखरेख'' से अभिप्रेत है एक कुटुंब में या किसी गैर सरकारी संगठन द्वारा चलाये जा रहे समूह पोषक गृह में बालकों को किसी समूह की देखरेख ।

(ट) ''सामाजिक कार्यकर्त्ता'' से अभिप्रेत है ऐसे सामाजिक कार्यकर्त्ता, जो सक्षम प्राधिकारी द्वारा सम्यक् रूप से मान्यताप्राप्त हों और पैनल में हों, जो व्यावसायिक हों, या परामर्श, दत्तक ग्रहण सामुदायिक सेवा, पोषण देखरेख, प्रायोजन जैसे क्षेत्रों और किसी अन्य ऐसी सेवा में सामाजिक कार्य में विशेषज्ञता उपलब्ध कराने में विशेष रूप से प्रशिक्षित हों ।

(ठ) ''प्ररूप'' से अभिप्रेत है इन नियमों में संलग्न प्ररूप ।

(ड) ''संस्था'' से अभिप्रेत है इन नियमों के प्रयोजन के लिए उक्त अधिनियम की धारा 8, 9, 34, 37 और 44 के अधीन स्थापित किया गया कोई सम्प्रेक्षण गृह या कोई विशेष गृह या कोई बालगृह या कोई आश्रय गृह ।

(ढ) ''भारसाधक अधिकारी'' से अभिप्रेत है, अधिनियम के अधीन प्रमाणित या मान्यता प्राप्त संस्था के नियंत्रण और प्रबंधक के लिए उस रूप में नियुक्त किया गया कोई व्यक्ति ।

(ण) ''सरकार'' से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य सरकार ।

(त) ''द्वितीयक उत्पीड़न'' से अभिप्रेत है और उससे बाल न्याय प्रणाली के अंतर्गत बालकों के प्रति प्राधिकारियों तथा कार्मिकों का वह व्यवहार एवं दृष्टिकोण संदर्भित है जो पीड़ितों को और मानसिक आघात पहुंचाता है ।

(थ) "लैंगिक दुर्व्यवहार" तब होगा, जब कोई वयस्क किसी बालक का लैंगिक सुख के लिए उपयोग करता है लैंगिक दुर्व्यवहार शारीरिक, मौखिक या भावनात्मक हो सकता है और उसमें सम्मिलित है।

1. लैंगिक स्पर्श और आलिंगन।
2. बालकों को लैंगिक गतिविधियों या अश्लील चलचित्रों और फोटोग्राफ का अभिदर्शित करना।
3. बालकों को वस्त्रहीन मुद्रा में दिखाना या यौन संबंधी फैशन में फिल्म पर अथवा व्यक्तिशः प्रदर्शित करना।
4. बलात्संग या प्रयासित बलात्संग।
5. किसी बालक को लैंगिग बोध या गतिविधि में लिप्त होने के लिए विवश करना, प्रवंचना करना, धमकाना या दबाव डालना।

(द) "जिम्मेदारी होना" से अभिप्रेत है बालक के शारीरिक, मानसिक, भावनात्मक तथा संपूर्ण स्वास्थ्य और सुरक्षा के लिए जिम्मेदार होना।

(ध) "परिवीक्षा अधिकारी" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा अपराधी परिवीक्षा अधिनियम, 1958 के अधीन परिवीक्षा अधिकारी के रूप में उक्त अधिनियम के अधीन बालकों से संबंधित कर्तव्यों तथा कृत्यों के निर्वहन के लिए विशेष रूप में नियुक्त अधिकारी।

(न) समस्त शब्दों एवं अभिव्यक्तियां जो इस नियम में प्रयुक्त हैं किंतु परिभाषित नहीं हैं उनके क्रमशः वही अर्थ होंगे जो उनके लिए दंड प्रक्रिया संहिता 1973 (केंद्रीय अधिनियम क्रमांक 2 सन् 1974) में दिए गए हैं।

(प) सी.ए.आर.ए. मार्गदर्शक सिद्धांत से अभिप्रेत है भारतीय बालकों के दत्तक ग्रहण से संबंधित विषयों को विनियमित करने के लिए सेंट्रल अडाप्शन रिसोर्स एजेंसी द्वारा समय-समय पर जारी किए गए मार्गदर्शक सिद्धांत।

(फ) शब्द और अभिव्यक्तियां जो इन नियमों में प्रयुक्त हैं किंतु परिभाषित नहीं है उनके क्रमशः वहीं अर्थ हैं जो उनके लिए किशोर न्याय (बालकों की देखरेख तथा संरक्षण) अधिनियम, 2000 (केन्द्रीय अधिनियम 56 सन् 2000) में दिए गए हैं।

## अध्याय - दो
## विधि का उल्लंघन करने वाला किशोर

**3. किशोर न्याय बोर्ड** - (1) किशोर न्याय बोर्ड में यथास्थिति एक मेट्रोपोलिटन मजिस्ट्रेट/मुख्य न्यायिक दंडाधिकारी या एक प्रथम श्रेणी न्यायिक मजिस्ट्रेट और दो सामाजिक कार्यकर्ता होंगे, जिनमें कम से कम एक महिला होगी जिनसे एक न्यायपीठ (बैंच) गठित होगी।

(2) ऐसी प्रत्येक न्यायपीठ को दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (1974 का सं.2) द्वारा प्रदत्त शक्तियां होंगी।

(3) बाल मनोविज्ञान या बाल कल्याण में विशेष ज्ञान/प्रशिक्षण प्राप्त किसी मजिस्ट्रेट को, किशोर न्याय बोर्ड के प्रधान मजिस्ट्रेट के रूप में नियुक्त किया जाएगा।

(4) ऐसी विशेष ज्ञान और प्रशिक्षण प्राप्त प्रधान मजिस्ट्रेट उपलब्ध नहीं होने की दशा में राज्य सरकार, ऐसे अल्पकालिक प्रशिक्षण के लिए व्यवस्था करेगी।

(5) दो सामाजिक कार्यकर्ता, जिनमें कम से कम एक महिला होगी, राज्य सरकार द्वारा नियुक्ति किए जाएंगे।

**4. किशोर न्याय बोर्ड के सदस्यों का चयन -** (1) बोर्ड के सामाजिक कार्यकर्ता सदस्यों का चयन निम्नलिखित व्यक्तियों की चयन समिति द्वारा किया जाएगा, अर्थात :-

(क) जिला एवं सत्र न्यायाधीश

(ख) जिला कलेक्टर

(ग) पुलिस कमिश्नर/जिला पुलिस अधीक्षक।

(2) समिति द्वारा चयनित जिले के इच्छुक तथा सक्षम व्यक्तियों में से अभिज्ञापित पांच नाम से अनधिक नाम की एक पैनल होगी।

(3) सरकार, चयन समिति द्वारा सिफारिश किए गए व्यक्तियों में से ही बोर्ड के सामाजिक कार्यकर्ता सदस्यों को नियुक्त करेगी। कोई भी व्यक्ति नियुक्ति किए जाने के लिए पात्र तब तक नहीं होगा, जब तक कि चयन समिति द्वारा उसकी सिफारिश नहीं की जाती।

**5. सामाजिक कार्यकर्ता की अर्हताएं -** (1) बोर्ड के सदस्य के रूप में नियुक्त किया जाने वाला सामाजिक कार्यकर्ता ऐसा व्यक्ति होगा, जो -

(क) बाल अधिकारों संबंधी विषयों से संबंधित स्वास्थ्य शिक्षा या अन्य कल्याणकारी कार्यकलापों की योजना, क्रियान्वयन तथा प्रशासन में कम से कम पांच वर्षों से सक्रिय रूप से लगा हो।

(ख) किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक हो।

(ग) कोई शिक्षक, कोई चिकित्सक, सेवानिवृत्त लोक सेवक या कोई व्यवसायी, जो बालकों से संबंधित कार्य में लगा हुआ हो या

(घ) कोई सामाजिक कार्यकर्ता, जो बाल कल्याण में प्रत्यक्ष रूप से संलग्न हो।

(2) विधि व्यवसाय करने वाले वकील को बोर्ड का अध्यक्ष या सदस्य नियुक्त नहीं किया जाएगा।

(3) सदस्य की नियुक्ति, राज्य सरकार द्वारा, अधिनियम की धारा 4 की उपधारा (5) के उपबंधों के अनुसार समाप्त की जा सकेगी।

(4) कोई सदस्य, राज्य सरकार को लिखित में एक महीने की सूचना देकर पद त्याग कर सकेगा।

(5) सदस्यों में हुई आकस्मिक रिक्ति उस सदस्य की, जिसके स्थान पर नियुक्त की गई है, पदावधि की शेष कालावधि के लिये दूसरे सदस्यों की नियुक्ति द्वारा भरी जा सकेगी।

**6. बोर्ड के सदस्य की अवधि -** बोर्ड के सदस्य की अवधि, उसकी नियुक्ति की तारीख से तीन वर्ष होगी, परन्तु बोर्ड का सामाजिक कार्यकर्ता सदस्य, अधिकतम दो अवधियों के लिए नियुक्ति का पात्र होगा और सदस्यों की आयु 35 वर्ष से 65 वर्ष की होगी।

**7. किशोर न्याय बोर्ड की बैठक का समय तथा स्थान -** (1) बोर्ड संप्रेक्षण गृह के परिसर में बैठकें करेगा, बोर्ड, सप्ताह के दो कार्य दिवस बुधवार और गुरुवार को 11 बजे पूर्वाह्न से 5 बजे अपराह्न तक बैठक करेगा एवं अधिक से अधिक प्रकरण देखेगा। बोर्ड अतिरिक्त बैठक के लिए विचार करेगा।

(2) जांच का अंतिम निपटारा कम से कम दो सदस्यों द्वारा जिनमें एक प्रधान मजिस्ट्रेट होगा, किया जायेगा।

(3) निपटारे या अंतरिम आदेश किये जाने की प्रक्रिया में मतभेद होने की दशा में बहुसंख्या की राय प्रभावी होगी, किन्तु जहां ऐसा बहुमत न हो, वहां प्रधान मजिस्ट्रेट की राय प्रभावी होगी, ऐसे मामलों में प्रधान मजिस्ट्रेट उन परिस्थितियों को अभिलिखित करेगा, जिन्होंने उसे अंतिम विनिश्चिय करने तक पहुंचाया है।

**8. मानदेय -** किशोर न्याय बोर्ड के सामाजिक कार्यकर्ता सदस्य को ऐसे मानदेय का भुगतान किया जायेगा, जैसा कि राज्य सरकार, समय-समय पर अवधारित करे।

**9. वह प्रक्रिया, जिसके द्वारा किसी बालक को बोर्ड के समक्ष पेश किया जा सकेगा -** (1) व्यक्ति जिनके मार्फत विधि का उल्लंघन करने के लिए कथित बालक को बोर्ड के समक्ष पेश किया जा सकेगा।

(क) विशेष किशोर पुलिस इकाई के अधिकारी,

(ख) कोई भी पुलिस अधिकारी,

(ग) बालक स्वयं,

(घ) उत्तरदायित्व लेने को इच्छुक कोई मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन।

(2) ऐसे समस्त व्यक्ति, गिरफ्तारी के समय को छोड़कर, जहां संभव हो, सादे वस्त्र ही पहने न कि वर्दी, जब तक कि विशिष्ट परिस्थितियों द्वारा यह अपेक्षित न हो कि उक्त अधिकारी बालक के हित में पुलिस वर्दी पहने तथापि वे अपने पहचान-पत्र सभी समय साथ रखेंगे, जो कि मांग किए जाने पर प्रस्तुत किये जायेंगे।

(3) संबंधित पुलिस अधिकारी, बालक के मित्र की भूमिका निभाएगा, वह विधि का उल्लंघन करने के लिए कथित बालक के संबंध में पुलिस द्वारा अपेक्षित समस्त विशिष्ट भूमिकाओं तथा उत्तरदायित्वों को निभाएगा/निभाएगी/वह विशेष किशोर पुलिस इकाई में सामाजिक कार्यकर्ताओं के साथ घनिष्ट सामंजस्य के कार्य करेगा/करेगी तथा पुलिस द्वारा अपेक्षित विशेषज्ञतायुक्त भूमिकाएं भी निभाएगा/निभाएगी समस्त पुलिस अधिकारी बालकों की देखरेख और संरक्षण के लिए अंतिम रूप से उत्तरदायी होंगे।

(4) विशेष किशोर पुलिस इकाई में सामाजिक कार्यकर्ता, विधि विरुद्ध कार्य करने के लिए कथित बालक के संबंध में केस वर्कर होंगे तथा बालक के मित्र की भूमिका भी निभाएंगे, वह बालक को संवेदनशील तथा मैत्रीपूर्ण रीति में लेगा/लेगी तथा उसे प्रथम परिचय और प्रारंभिक जांच की सम्पूर्ण प्रक्रिया के दौरान सहज अनुभव करने में समर्थ बनाएगा/बनाएगी।

(5) विधि का उल्लंघन करने वाले बालक के पकड़े जाने पर पुलिस यथाशीघ्र बालक को विशेष किशोर पुलिस इकाई या पदाभिहित पुलिस अधिकारी के भारसाधक में रखेगी, किसी मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन द्वारा बालक को किशोर न्याय बोर्ड में ले जाने की दशा में स्वैच्छिक संगठन, संबंधित पुलिस स्टेशन को भी सूचना देगा।

(6) विशेष किशोर पुलिस इकाई या, कोई अन्य पेश करने वाला अभिकर्ता बालक को मजिस्ट्रेट या बोर्ड के सदस्य के समक्ष, उसे पकड़ने के 24 घंटे के भीतर (बालक को पुलिस स्टेशन/सुरक्षा के स्थान से बोर्ड तक लाने के लिये किये गये समय को छोड़कर) पेश करेगा, मजिस्ट्रेट/बोर्ड के समक्ष पेश करने में विलंब की दशा में ऐसा नहीं करने संबंधी ब्यौरे, पुलिस दैनिकी/सामान्य डायरी में अभिलिखित किए जाएंगे, प्रारंभिक जांच, यथासंभव शीघ्र पूर्ण कर ली जानी चाहिए तथा यह सावधानी रखी जाएगी कि इस निर्धारण का प्रारंभिक रिपोर्टों के लिए जानकारी निकलवाने के प्रयोजनों के लिए बालक पर कोई दबाव न डाला जाए।

(7) बालक को उसके विरुद्ध आरोपों को तत्परता से तथा प्रत्यक्षतः ऐसी भाषा तथा रीति में सूचित किया जायेगा जो वह जानता हो, ताकि उसके द्वारा पूरी तरह से समझा जाना सुनिश्चित हो सके।

(8) गिरफ्तारी पर, बालक को उसकी पसंद के किसी व्यक्ति को फोन पर या अन्यथा बुलाने के उसके अधिकार को पूरा करने के लिए समस्त संभव सहायता दी जाएगी।

(9) बालक को संस्वीकार (कन्फेस) करने या परिसाक्ष्य देने के लिए बाध्य नहीं किया जाएगा, बालक से जानकारी निकलवाने के लिए किसी प्रकार की यातना या उत्पीड़न नहीं किया जाएगा।

(10) गिरफ्तारी पर प्रारंभिक जांच करने के लिए बालक को पुलिस स्टेशन के हवालात या जेल में नहीं रखा जाएगा, इसके बजाए यथासंभव अल्प समय में, जो आठ घंटे से अधिक का नहीं होगा, विशेष किशोर पुलिस इकाई या अन्य ऐसा संगठन, जहां भी ऐसा संगठन हो या किसी संप्रेक्षण गृह या सुरक्षित स्थान पर ले जाया जाए, जब कोई बालक, विशेष किशोर पुलिस इकाई से भिन्न किसी स्थान पर रखा जाता है तो उक्त स्थान का भारसाधक अधिकारी, उस अधिकारिता के विशेष किशोर पुलिस इकाई को तत्काल सूचना देगा तथा जहां तक संभव हो, समन्वय में कार्य करेगा, ऐसे समस्त स्थान, वातावरण, सेवाओं तथा प्रसुविधाओं से युक्त स्थान तक बालक मित्रवत होंगे जहां बालक का व्यक्ति के रूप में सम्मान हो तथा जो उन्हें तनावरहित होने, खेलने, अपनी राय अभिव्यक्त करने, अपने से संबंधित विनिश्चयों में भाग लेने तथा देखभाल करने वाले और जिम्मेदार वयस्कों तक पहुंच में समर्थ बनाए, पुलिस/मान्यताप्राप्त स्वैच्छिक संगठन, पकड़े गए या उनके भारसाधन में रखे गये बालकों की सुरक्षा सुनिश्चित करने के लिए जिम्मेदार होंगे।

(11) विधि का उल्लंघन करने के लिए कथित बालक को आहार संबंधी देखरेख के साथ ही उस समय आवश्यक समझी जानी वाली सामग्री अन्य सेवाएं, जैसे तत्काल चिकित्सीय देखभाल, बुनियादी आवश्यकताएं, परामर्श आदि उपलब्ध कराई जाएंगी।

(12) विशेष किशोर पुलिस इकाई, जहां बालक लाया गया है, बालक के पूर्ववृत्त तथा पारिवारिक पृष्ठभूमि और अन्य सारवान परिस्थितियों से संबंधित जानकारी, जो जांच करने में बोर्ड की सहायता के लिए उपयोगी हो सकती हो, अभिप्राप्त करने के लिए संबंधित परिवीक्षा अधिकारी को ऐसे पकड़े जाने की सूचना प्रारुप नौ में देगी।

(13) पदाभिहित बाल कल्याण अधिकारी या विशेष किशोर पुलिस इकाई के अधिकारी, यथासंभव अल्प समय में बालक को प्रभार में लिये जाने के बारे में माता-पिता या विधिक संरक्षक को प्रारुप-दस में सूचना देंगे, बालक से और प्रश्न करने के दौरान वे माता-पिता या विधि संरक्षक की उपस्थिति सुनिश्चित करेंगे, संबंधित अधिकारी किसी व्यक्ति को, अधिमानतः एक सामाजिक कार्यकर्ता, जो बालक को जानता हो और जिम्मेदारी लेने को इच्छुक हो, "उपयुक्त व्यक्ति" के रुप में, सम्मिलित करेगा, अधिकारी उपयुक्त व्यक्ति के साथ बालक से परामर्श करेगा और उन मामलों को ध्यान में रखते हुए, कि जिनमें माता-पिता/विधिक संरक्षक इनका कथित रुप से शोषण करते हैं या दुर्व्यवहार करते हैं, साथ-साथ अवधारित करेंगे कि क्या वह बालक/बालिका के हित में हैं कि माता-पिता/विधिक संरक्षक को सूचित किया जाए।

(14) विशेष किशोर पुलिस इकाई का सामाजिक कार्यकर्ता या मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन का वरिष्ठ सामाजिक कार्यकर्ता, यथासंभव बालक के घर और साथ ही अभिकथित अपराध के स्थान पर जाएगा तथा पकड़े जाने और किए गए अपराध की परिस्थितियों का वर्णन करते हुए, उन संभावित कारणों के विवरण के साथ कि बालक ने क्यों अभिकथित अपराध किया, एक सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट तैयार करेगा।

(15) पेश करने वाला अभिकर्ता, सिफारिशों के साथ बोर्ड को रिपोर्ट दे सकेगा, ऐसी सिफारिशों के अंतर्गत भर्त्सना या सुलह के पश्चात् तुरंत निर्मुक्ति हो सकेगी जो विशेष किशोर पुलिस इकाई के बाल कल्याण अधिकारी द्वारा स्वयं ही सुकर बनाई जाएगी। जहां कहीं उपयुक्त और संभव हो, छोटे मोटे अपराध करने के लिए अभिकथित बालक, विशेष किशोर पुलिस इकाई से ही निर्मुक्त किये जा सकेंगे। जब बोर्ड का एक सदस्य या न्यायपीठ (बैंच) प्रारंभिक जांच के लिए अधिकतम 24 घंटे की कालावधि के भीतर ऐसी सिफारिश को स्वीकार कर ले, यदि बोर्ड, ऐसी सिफारिश का अनुसमर्थन करता है तो उक्त बालक सुरक्षित स्थान से ही निर्मुक्त किया जाएगा, यदि बोर्ड यह विनिश्चय करता है कि इस सिफारिश पर विचार न किया जाए, तब उक्त बालक को सम्प्रेक्षण गृह में स्थानांतरित किया जा सकेगा तथा उसे बोर्ड के समक्ष पेश किया जा सकेगा।

**10. किशोर न्याय बोर्ड द्वारा जांच में अनुसरण की जाने वाली प्रक्रिया -** (1) बोर्ड बालक से संबंधित प्रत्येक मामले में, उसकी आयु तथा उसकी शारीरिक और मानसिक दशा के बारे में जन्म प्रमाण-पत्र या चिकित्सकीय राय अभिप्राप्त करेगा।

(2) बोर्ड या तो लिखित में पुलिस की घोषणा से या अन्यथा स्वयं का यह समाधान करेगा कि बालक को बोर्ड के समक्ष पेश करने के पूर्व पुलिस हवालात या जेल में नहीं रखा गया था और यह कि उसे भारसाधन में लेने के 24 घंटे के भीतर पेश किया था, बोर्ड यह भी समाधान करेगा की भारसाधन में लेने के समय से या तो पुलिस द्वारा या किसी अन्य व्यक्ति द्वारा बालक के साथ बुरा बर्ताव या उसका उत्पीड़न नहीं किया गया है, बोर्ड यह भी सुनिश्चित करेगा कि पुलिस द्वारा किसी लड़की को सूर्यास्त तथा सूर्योदय के बीच भारसाधन में नहीं लिया गया था, बशर्ते यदि परिस्थितियों से इस बात का औचित्य प्रमाणित हो कि उसे किसी महिला की देखरेख में सुरक्षित स्थान में या किसी संप्रेक्षण गृह में रखा गया था।

(3) किसी किशोर या बालक को अधिनियम तथा उसके अधीन बनाए गए नियमों के उपबंधों के अधीन हथकड़ी या बेड़ी नहीं लगाई जाएगी।

(4) जब बालक को प्रथम बार बोर्ड के समक्ष प्रस्तुत किया जाए तो बोर्ड तत्काल यह अवधारित करेगा कि क्या बालक को जमानत पर निर्मुक्त किया जा सकता है, यदि बालक जमानत पर निर्मुक्त किया जा सकता हो तो बोर्ड, बालक को या तो माता-पिता, संरक्षक और उचित व्यक्ति/संस्था के लिए या बालक द्वारा व्यक्तिगत बांड पर निर्मुक्त करेगी।

(5) जब बालक को बोर्ड के समक्ष प्रस्तुत किया जाए तो बोर्ड बालक से घर जैसे वातावरण में बाल मित्रवत रीति में तथा इस रीति में बात करेगा कि बालक उसके विरुद्ध लगाए गए आरोप का सार समझ सके। बालक से यह पूछा जाएगा कि क्या उसने वह अपराध किया है जिसमें वह आरोपी है।

(6) यदि बालक यह स्वीकार करता है कि उसने वह अपराध किया है जिसमें वह आरोपी है तो बोर्ड स्वीकृति को अभिलिखित करेगा तथा समुचित आदेश जारी करेगा, यदि अपराध गंभीर नहीं है तो बोर्ड जहां भी संभव हो, भर्त्सना पर बालक को निर्मुक्त करेगा।

(7) जब साक्षियों को परीक्षण के लिए पेश किया जाए, तब बोर्ड साक्ष्य अधिनियम 1872 की धारा 165 द्वारा उसे प्रदत्त की गई शक्तियों

का प्रयोग करेगा और उनसे इस संबंध में कहेगा कि वे कोई ऐसा बिन्दु लाएं, जो बालक के पक्ष में हो।

(8) यदि बालक आरोप का सार स्वीकार नहीं करता है तो बोर्ड अभियोजन को सुनने के लिए अग्रसर होगा तथा अभियोजन द्वारा पेश किए गए समस्त साक्ष्य लेगा और आरोपी को भी सुनेगा एवं उन समस्त साक्ष्यों को ग्रहण करेगा, जिन्हें वे उनके बचाव में पेश करें।

(9) बोर्ड, यदि वह उचित समझे तो अभियोजन पक्ष के या बालक के आवेदन पर, किसी साक्षी को उपस्थित होने के लिए या कोई दस्तावेज अथवा वस्तु पेश करने के लिए निदेशित करते हुए समन जारी कर सकेगा।

(10) बोर्ड, इस प्रश्न के साथ कि बालक ने अपराध क्यों किया और उसके लिए प्रेरणार्थक कारणों के बेहतर निवारण के साथ अपनी जांच शुरू करेगा। धारा 10 की उपधारा (2) के अनुसार बोर्ड, परिवीक्षा अधिकारी को या अन्यथा प्ररुप-एक में आदेश यह निर्धारित करने की दृष्टि से करेगा कि रखे जाने का सर्वोत्तम संभव तरीका जैसे परिवार, संस्था या अधिनियम के अधीन अन्यथा अनुज्ञेय हो, बालक के चरित्र तथा पूर्ववत् के संबंध में रिपोर्ट देते हुए सामाजिक जांच आयोजित करें।

(11) बोर्ड द्वारा जारी किए जाने वाले आदेश में निम्नलिखित को विचार में लिया जाएगा -

(क) बालक के विचार,

(ख) बालक का सर्वोत्तम हित,

(ग) यह तथ्य कि निरोध, अंतिम विकल्प और संभवतया अल्पतम कालावधि के लिए होना चाहिए, केवल गंभीर अपराधों या बार- बार अपराध करने वालों के मामले में बोर्ड, निरोध का निर्णय करेगा।

(12) राज्य सरकार, अधिनियम की धारा 15 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) तथा (ग) के अधीन पारित आदेशों के संबंध में बोर्ड द्वारा यथा निर्देशित नियतकालिक रिपोर्टों का पर्यवेक्षण करने तथा प्रस्तुत करने के लिए रजिस्ट्रीकृत स्वैच्छिक संगठनों को मान्यता देगी।

(13) जब कोई बालक माता-पिता या संरक्षक की देखरेख में रखा जाए और यदि किशोर न्याय बोर्ड, बालक को किसी परिवीक्षा अधिकारी के पर्यवेक्षण के अधीन रखना समीचीन समझता है तो वह प्ररुप-दो में एक पर्यवेक्षण आदेश जारी करेगा।

(14) सक्षम प्राधिकारी, किसी बालक को यथास्थिति माता-पिता, संरक्षक या उपयुक्त व्यक्ति की देखरेख के अधीन रखने का आदेश जारी करते समय, ऐसे माता-पिता, संरक्षक या उपयुक्त व्यक्ति को प्ररुप-चार में प्रतिभू या प्रतिभूओं के साथ या उसके बिना एक बंध पत्र निष्पादित करने के लिए निर्देशित कर सकेगा।

(15) जब कभी किशोर न्याय बोर्ड किसी बालक को किसी संस्था में रखे जाने के लिए आदेश करे तो वह प्ररुप-तीन में उसके आदेश की एक प्रति, उसके गृह और माता-पिता या संरक्षक की विशिष्टयों तथा पूर्व के अभिलेखों के साथ ऐसी संस्था के भार साधक अधिकारी को अग्रेषित करेगा।

(16) समस्त बालकों को, जब तक कि संघर्ष/आपदा जैसी स्थितियों में ऐसा करना उनके हित में नहीं हो, ऐसे गृह में रखा जाएगा, जो ऐसे स्थान के सबसे निकट हो, जहां के वे हैं।

(17) अधिनियम की धारा 9 की उपधारा (2) के अधीन विशेष गृह के रुप में प्रमाणित किसी संस्था के भारसाधक अधिकारी को, किसी बालक को उसे सुपुर्द किए जाने के पूर्व, बोर्ड द्वारा अग्रिम में सूचित किया जाएगा।

(18) उक्त संस्था का भारसाधक अधिकारी, सूचना प्राप्त होने पर बालक की सुपुर्दगी के लिए आपत्तियाँ, यदि कोई हों, लिखित में संसूचित करेगा और बालक को उक्त संस्था के सुपुर्द किए जाने से पूर्व, बोर्ड द्वारा आपत्तियों पर पूर्ण रुप से विचार किया जाएगा।

(19) उस दशा में, जब बोर्ड बालक के माता-पिता या बालक को जुर्माने का भुगतान करने का प्ररुप-आठ में आदेश करे तो वसूल की गई रकम, सरकारी कोषालय में जमा की जाएगी।

(20) जब किसी बालक को बोर्ड के किसी एकल सदस्य के समक्ष पेश किया जाता है तो सदस्य के द्वारा दिये गये आदेश का, बोर्ड

की आगामी बैठक में अनुसमर्थन किया जायेगा।

(21) बोर्ड, विधि का उल्लंघन करने वाले बालकों के संबंध में कोई मामला प्रकाशित करने के लिए किसी मीडिया के विरुद्ध कार्यवाही आरंभ करेगा यदि ऐसी सामग्री बालक की पहचान किए जाने की ओर हो।

**11. अधिनियम की धारा 23, 24, 25 तथा 26 की बावत् प्रक्रिया -** किशोर या बालक के विरुद्ध धारा 23, 24, 25 तथा 26 में विनिर्दिष्ट अपराध, दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (1974 का सं. 2) के उपबंधों के अधीन संज्ञेय होने के अतिरिक्त या तो जमानती होंगे या गैर जमानती होंगे और जमानत अथवा अन्य के उपबंध, पुलिस या बोर्ड तथा संबंधित को तदनुसार लागू होंगे।

## अध्याय - तीन
## देखरेख तथा संरक्षण के लिए जरूरतमंद बालक

**12. बाल कल्याण समिति -** (1) समिति में एक अध्यक्ष तथा चार अन्य सदस्य होंगे, जैसा कि राज्य सरकार नियुक्त करना ठीक समझे, जिसमें कम से कम एक महिला तथा दूसरा बालकों से संबंधित मामलों का विशेषज्ञ होगा।

(2) समिति, मजिस्ट्रेट की न्यायपीठ के रूप में कार्य करेगी तथा उसे दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 द्वारा मुख्य न्यायिक दंडाधिकारी या प्रथम श्रेणी न्यायिक मजिस्ट्रेट को प्रदत्त शक्तियाँ होंगी।

(3) राज्य शासन राजपत्र में अधिसूचना द्वारा विनिर्दिष्ट प्रत्येक जिला या जिलों के समूह के लिए एक या अधिक बालक कल्याण समिति गठित करेगी।

(4) चयन समिति में निम्नलिखित सात सदस्य होंगे, अर्थात् :-

(एक) उच्च न्यायालय के सेवानिवृत्त न्यायाधीश या राज्य सरकार का सेवानिवृत्त सचिव जिसे समाज कल्याण में अनुभव प्राप्त हो, चयन समिति का अध्यक्ष होगा,

(दो) बाल कल्याण के क्षेत्र में कार्य करने वाले प्रतिष्ठित गैर सरकारी संगठनों के दो प्रतिनिधि,

(तीन) किसी शैक्षणिक निकाय का एक प्रतिनिधि,

(चार) राज्य सरकार के संबद्ध विभाग के दो प्रतिनिधि,

(पांच) राज्य मानव अधिकार आयोग या ऐसे मान्यता प्राप्त अभिकरण या केंद्र का एक प्रतिनिधि या सेवानिवृत्त विशेष न्यायिक मजिस्ट्रेट

**13. बाल कल्याण समिति के अध्यक्ष (चेयर पर्सन) तथा सदस्यों का चयन -** (1) बाल कल्याण समिति के अध्यक्ष तथा सदस्यों का चयन निम्नलिखित व्यक्तियों की समिति द्वारा किया जाएगा :-

(i) जिला तथा सत्र न्यायाधीश,

(ii) जिला कलेक्टर

(iii) पुलिस कमिश्नर/जिला पुलिस अधीक्षक

(2) कम से कम दस नामों की एक पैनल होगी, जो जिला चयन समिति द्वारा चुने गए जिले के इच्छुक तथा सक्षम व्यक्तियों में से होंगे।

(3) सरकार, चयन समिति द्वारा सिफारिश किए गए व्यक्तियों में से ही समिति के अध्यक्ष/सदस्यों को नियुक्त करेगी।

(4) कोई भी व्यक्ति नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होगा, जब तक कि चयन समिति द्वारा उसकी सिफारिश नहीं की गई हो।

**14. बाल कल्याण समिति के अध्यक्ष तथा सदस्य की अर्हताएं -** (1) बाल कल्याण समिति के अध्यक्ष/सदस्य के रूप में चयनित होने वाले व्यक्ति के पास निम्नलिखित अर्हताओं में से कोई अर्हता उनके अपने-अपने क्षेत्र में पांच वर्ष के अनुभव के साथ होनी चाहिए -

(क) किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक

(ख) सामाजिक कार्य, बाल मनोविज्ञान शिक्षा, समाजशास्त्र या गृह विज्ञान के विशेष ज्ञान की पृष्ठभूमि वाला प्रतिष्ठित, सुशिक्षित नागरिक ।

(ग) कोई शिक्षक या चिकित्सक अथवा वरिष्ठ सेवानिवृत्त लोक सेवक, जो बाल कल्याण से संबंधित कार्य में संलग्न हो, या

(घ) कोई ख्याति प्राप्त सामाजिक कार्यकर्ता, जो बाल अधिकारों के कार्य में प्रत्यक्षतः संलग्न हो ।

(2) कोई विधि व्यवसायी/वकील नियुक्त नहीं किया जायेगा ।

(3) राज्य सरकार द्वारा, अधिनियम की धारा 29 की उपधारा (4) के उपबंधों के अनुसार अध्यक्ष/सदस्य की नियुक्ति किसी भी समय समाप्त की जा सकेगी ।

(4) कोई अध्यक्ष/सदस्य, राज्य सरकार को लिखित में एक माह की सूचना देकर पद त्याग कर सकेगा ।

(5) कोई रिक्ति, उस सदस्य की अवधि की शेष कालावधि के लिए जिसके स्थान पर उसे नियुक्त किया गया है, किसी दूसरे सामाजिक कार्यकर्ता की नियुक्ति पैनल के दूसरे सदस्यों में से भरी जाएगी और समिति के शेष अवधि के लिए पद धारण करेगा ।

**15. समिति का कार्यकाल** - समिति के अध्यक्ष तथा सदस्यों का कार्यकाल पांच वर्ष का होगा, परन्तु समिति का कोई सदस्य, अधिकतम दो अवधियों के लिए नियुक्ति का पात्र होगा और सदस्यों की आयु 35 से 65 वर्ष की होगी ।

**16. बाल कल्याण समिति की बैठक का समय तथा स्थान** - (1) समिति, अपनी बैठक किसी बालगृह के परिसर में या किसी अन्य ऐसे स्थान पर करेगी, जैसा कि राज्य सरकार, समय-समय पर अवधारित करे, और समिति सप्ताह में कम से कम 2 दिन शुक्रवार और शनिवार को पूर्वाह्न 11 बजे से अपराह्न 5 बजे तक बैठक करेगी, तथापि अध्यक्ष, उस दशा में जब कोई महत्वपूर्ण कामकाज संपादित किया जाना है, बैठक का समय बढ़ा सकेगा ।

(2) सम्मिलन की गणपूर्ति तीन सदस्यों से होगी, जिनमें अध्यक्ष सम्मिलित है ।

(3) जब समिति की बैठक नहीं हो रही हो, तो किसी एकल सदस्य द्वारा किए गए विनिश्चय का समिति द्वारा पुष्टिकरण उसकी आगामी बैठक में अपेक्षित होगा ।

(4) देखरेख तथा संरक्षण के जरूरतमंद बालकों से संबंधित मामलों का अंतिम निपटारा, समिति के कार्यालय में अध्यक्ष एवं कम से कम दो सदस्यों के आदेश द्वारा किया जाएगा ।

**17. मानदेय** - समिति के सदस्यों को ऐसे मानदेय का भुगतान किया जाएगा, जैसा कि राज्य सरकार, समय-समय पर, अवधारित करें।

**18. बालक कल्याण समिति की प्रक्रिया** - (1) जब अधिनियम के अधीन प्राधिकृत कोई व्यक्ति/संगठन, देखरेख तथा संरक्षण के लिए जरूरतमंद बालक को प्राप्त करता हैं, तो वह/वे भी बालक को, प्ररुप-तेरह में उन परिस्थितियों की, जिनमें वह बालक उनकी जानकारी में आया, सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट के साथ समिति के समक्ष पेश करेगा । उन्हें परिवार के बारे में पता लगाने के प्रयत्नों में सहायता करने को भी प्रोत्साहित किया जा सकता है ।

(2) यदि विशेष किशोर पुलिस इकाई के अधिकारी से भिन्न पुलिस के किसी व्यक्ति द्वारा बालक को प्राप्त किया गया हो, तो वह, जहां तक संभव हो, बालक के मामले को विशेष किशोर पुलिस इकाई को या अधिनियम की धारा 32 के अधीन किसी अन्य समुचित गैर पुलिस व्यक्ति को अंतरित करेगा/करेगी ।

(3) समिति की बैठक न होने की दशा में, बालक को पुलिस स्टेशन या जेल में नहीं रखा जायेगा, किन्तु किसी सुरक्षित स्थान पर, जैसे किसी मान्यता प्राप्त या प्राधिकृत गैर सरकारी संगठन द्वारा चलाए जा रहे अभिहित आश्रय गृह में और यदि ऐसा नहीं तो चाइल्ड हेल्प लाइन या ऐसा कोई संगठन, जहां कहीं भी ऐसा संगठन उपलब्ध हो, या बालगृह ले जाया जाएगा, ऐसे प्राधिकरण, ऐसे मामलों में जांच लंबित रहने तक, ऐसे निरोध की सबसे कम संभव अवधि को सुनिश्चित करने के लिए ऐसे मामलों पर अतिशीघ्र कार्यवाही करने को सर्वोच्च प्राथमिकता

देंगे, जो स्वयं अंतिम समाधान का एक उपाय होना चाहिए।

(4) बालक को किसी भी समय प्रवेश दिया जाएगा तथा बालगृह/स्वागत इकाई का भारसाधक अधिकारी समय का ध्यान रखे बिना बालक को लेगा। रात्रि के दौरान लाए गए बालक को आदेश अभिप्राप्त करने के लिए समिति के समक्ष उनकी आगामी दिवस में पेश किया जाएगा।

(5) बालक की देखरेख करने वाले जिम्मेदार वयस्कों तक पहुंच तथा अन्य बुनियादी आवश्यकताओं संबंधी उपबंध, संस्था में रखे जाने की इस कालावधि के दौरान सुनिश्चित किए जाएंगे। यदि यह पाया जाता है कि बालक को चिकित्सीय परीक्षण की आवश्यकता है या यदि बालक इसके लिए विशेष रूप से अनुरोध करता है तो चिकित्सीय परीक्षण किया जाएगा। लड़कियों तथा अन्य बालकों पर, जिन्हें विशिष्ट देखरेख की आवश्यकता है, विशेष ध्यान दिया जाएगा।

(6) (एक) पेश करने वाला अभिकर्ता स्वयं या किन्हीं अन्य व्यक्तियों की सहायता से माता-पिता या संरक्षक को तत्काल सूचना देगा। पेश करने वाला अभिकर्ता यह सुनिश्चित करेगा कि प्रारंभिक जांच के समय बालक के माता-पिता/संरक्षक उपस्थित है। एक अपवाद हो सकता है जब केस वर्कर/परिवीक्षा अधिकारी द्वारा बालक से परामर्श द्वारा, जो माता-पिता/संरक्षक को सूचना नहीं दिए जाने के उसके अधिकार को विशेष रूप से अभिव्यक्त करता/करती है। यह विचार किया जाए कि ऐसा करना बालक के सर्वोत्तम हित के विरुद्ध है। ऐसे अपवादों के कारण लिखित में अभिव्यक्त किए जाएंगे।

(दो) जहां बालक के माता-पिता या संरक्षक से पूर्व से संपर्क नहीं किया जा सका हो या जैसा खण्ड (1) में वर्णित किया गया है, यदि बालक विशेष रूप से यह चाहे कि उनसे संपर्क न किया जाए, बालक द्वारा स्वीकार किये गये तथा केस वर्कर/परिवीक्षा, अधिकारी द्वारा उपयुक्त समझे गऐ किसी योग्य व्यक्ति को अधिनियम के अधीन सहायता चाहने की बालक की इच्छा सूचित की जाएगी, ताकि वह प्रारंभिक जांच में उपस्थित हो सके।

(7) प्रारंभिक जांच यथा संभव शीघ्र पूर्ण की जाएगी। इस बात को ध्यान में रखते हुए कि कोई बालक आरंभिक प्रक्रम में जानकारी देने के लिए तैयार नहीं होते हैं यह सावधानी रखी जाएगी कि निर्धारण/आरंभिक रिपोर्टों के लिए जानकारी निकलवाने के प्रयोजनों के लिए बालक पर कोई दबाव नहीं डाला जाएगा। विश्वास का सकारात्मक संबंध बना कर बालक को प्रेरित करने के हर संभव प्रयास किए जाएंगे। बालक के मामलों में कार्यवाही करने वाला व्यक्ति परिवार का पता लगाने और उसे जांच के सहबद्ध करने का हर प्रयास करेगा, जब तक कि वह विश्वास न हो जाए कि ऐसी प्रक्रिया बालक पर अनुचित दबाव नहीं डालेगी या ऐसी परस्पर क्रिया बालक के सर्वोत्तम हित में नहीं है, पुलिस, मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन/चाइल्ड लाइन की सहायता भी ली जा सकेगी। उन संस्था/संगठन का सामाजिक कार्यकर्ता/परिवीक्षा अधिकारी, जिसमें बालक को प्रारंभिक अवस्था में प्रवेश दिया गया हो, यथासंभव, बालक के घर जाएगा और एक सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट तैयार करेगा, जो लेखबद्ध होगी।

(8) बालक के खो जाने या लापता हो जाने की दशा में, नियम 18 के उपनियम (7) में उपबंध किए गए अनुसार विस्तृत जांच की जाएगी।

(9) वे बालक, जो दो वर्ष से अधिक आयु के हैं, यात्रा का समय छोड़कर संगठन द्वारा बालक को प्राप्त करने के पश्चात् चौबीस घंटे के भीतर समिति के समक्ष पेश किए जाएंगे, दो वर्ष से कम आयु के बालकों के लिए संगठन यात्रा के समय को छोड़कर बालक के प्रवेश के अड़तालीस घंटे के भीतर, फोटो के साथ एक लिखित रिपोर्ट भेजेगा।

**19. वे व्यक्ति, जिनके माध्यम से बालक समिति के समक्ष पेश किया जा सकेगा** - देखरेख और संरक्षण का जरूरतमंद प्रत्येक बालक, निम्नलिखित व्यक्तियों द्वारा समिति के समक्ष पेश किया जाएगा -

(क) विशेष किशोर पुलिस इकाई के किसी पुलिस अधिकारी या कोई पदाभिहित पुलिस अधिकारी,

(ख) कोई लोक सेवक,

(ग) चाइल्ड लाइन, रजिस्ट्रीकृत स्वैच्छिक संगठन या ऐसा अन्य स्वैच्छिक संगठन या किसी अभिकरण द्वारा जो राज्य सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त हो,

(घ) राज्य सरकार द्वारा प्राधिकृत कोई सामाजिक कार्यकर्ता या लोक भावना से युक्त नागरिक या,

(ङ) स्वयं बालक द्वारा।

**20 समिति के समक्ष पेश किए जाने के पश्चात विस्तृत जांच की प्रक्रिया -** (1) जब कोई बालक समिति के समक्ष लाया जाए तो समिति यथास्थिति, गृह के परिवीक्षा अधिकारी/सामाजिक कार्यकर्ता/केस वर्कर/बाल कल्याण अधिकारी/भारसाधक अधिकारी या किसी समुचित मान्यता प्राप्त अभिकरण को प्ररुप एक में विस्तृत जांच संचालित करने के लिए मामला समनुदेशित करेगी। पेश करने वाले अभिकर्ता को विस्तृत जांच में भाग लेने के लिए प्रोत्साहित करेगा ताकि अनेक जांचों से बचा जा सके।

(2) समिति, संबंधित व्यक्ति/संगठन को उपयुक्त पुनर्वास के लिए जांच किए जाने वाले ब्यौरों/विशिष्टियों के संबंध में निदेश देगी। अधिनियम की धारा 33 के अधीन जांच के लिए निर्देश प्ररुप एक में होंगे। समिति, समाज कल्याण विभाग के परामर्श से, मनोविज्ञान परामर्श आदि के क्षेत्र में विशेषज्ञों की, जो ऐसी सेवाएं उपलब्ध कराने के इच्छुक हों, एक सूची भी रखेगी। देखरेख तथा संरक्षण के जरुरतमंद बालक के बारे में विशेष रिपोर्ट देने के लिए ऐसे पेशेवर व्यक्ति को निदेश दे सकेगी।

(3) विस्तृत जांच 4 मास के भीतर पूर्ण की जानी होगी, जब तक कि विशेष परिस्थितियों में बालक के हित में ऐसा करने के लिए अनुज्ञात नहीं किया जाए, अधिनियम की धारा 33 (2) के अधीन जांचकर्ता अधिकारी/अभिकरण (एजेंसी) द्वारा, ऐसी परिस्थितियों के अधीन कालावधि का विस्तार लिखित में लिया जाना चाहिए।

(4) यदि संबंधित कार्मिक उचित समझे या बालक इसके लिए विशेष रुप से अनुरोध करे तो चिकित्सकीय जांच की जा सकेगी और सहायता दी जा सकेगी। यह सुनिश्चित करने के लिए सावधानी रखी जाएगी कि ऐसी चिकित्सीय जांच संवेदनशील रीति में की जाए।

(5) जहां बालक के माता-पिता या संरक्षक से पहले या नियम 18 के उपनियम (6) में उल्लिखित किए गए अनुसार संपर्क नहीं किया जा सका हो और यदि बालक विशेष रुप से यह चाहता हो कि उनसे संपर्क न किया जाए तो परिवीक्षा अधिकारी बालक द्वारा स्वीकार किए गए तथा उपयुक्त समझे गए किसी योग्य व्यक्ति की पहचान के लिए मिलकर प्रयास करेगा तथा उसे, अधिनियम के अधीन सहायता चाहने की बालक की वांछा की सूचना देगा ताकि वह जांच में उपस्थित हो सके।

(6) समिति, विस्तृत जांच लंबित रहने के दौरान आयु तथा लिंग का ध्यान रखते हुए बालक को अभिहित किए गए सुरक्षित स्थान या समुचित प्रसुविधाओं वाले बालगृह में भेजने की व्यवस्था करेगी। बालकों को यथासंभव ऐसे गृह में रखा जाना चाहिए जो उस स्थान के समीप हो, जहां के वे हैं, जब तक कि विपदा/संघर्ष जैसी स्थितियों में यह उनके हित में न हो।

(7) समिति, माता-पिता/संरक्षक को बालक की अस्थायी अभिरक्षा से इंकार कर सकेगी, यदि निर्मुक्ति बालक के सर्वोत्तम हित के विरुद्ध पाये जाने की संभावना है। ऐसे कारण लेखबद्ध किए जाएंगे और आगे की विस्तृत जांच, उचित स्थानन के लिए की जाएगी।

(8) किसी स्वैच्छिक संगठन के प्रतिनिधि या किसी पुलिस अधिकारी की अनुरक्षा में या समिति द्वारा समुचित समझी गई किसी अन्य व्यवस्था द्वारा बालक को ले जाया जाएगा। पुलिस द्वारा अनुरक्षा अंतिम विकल्प होगा। पदाभिहित पुलिस अधिकारियों को या उन्हें, जो विशेष किशोर पुलिस इकाई से जुड़े हों, प्राथमिकता दिया जाएगा।

(9) जांच के पूर्ण होने के पश्चात यदि बालक को बालगृह में बने रहने का आदेश किया जाता है तो समिति गृह में बालक के विकास का वार्षिक पुनर्विलोकन करेगी।

(10) जब भी समिति, किसी बालक को किसी संस्था में रखने का आदेश करती है, तो वह ऐसी संस्था के भारसाधक अधिकारी को प्ररुप तीन में उसके आदेश की एक प्रति, गृह तथा माता-पिता या संरक्षक की विशिष्टयों और पूर्व अभिलेख के साथ भेजेगी।

(11) सक्षम प्राधिकारी, बालक को यथास्थिति माता-पिता संरक्षक या योग्य व्यक्ति की देखरेख में रखने का आदेश करते समय, ऐसे माता-पिता संरक्षक या योग्य व्यक्ति को प्रतिभूओं सहित या उसके बिना, प्ररुप-चार में बंधपत्र निष्पादित करने का निर्देश दे सकेगा।

## अध्याय - चार
## अधिनियम के अधीन संस्थाओं की स्थापना

**21. संप्रेक्षण गृह -** (1) राज्य सरकार, प्रत्येक जिले या जिलों के समूह में या तो स्वयं या स्वैच्छिक संगठन के साथ करार के अधीन उतने संप्रेक्षण गृह स्थापित कर सकेगी और संचालित कर सकेगी, जो विधि का उल्लंघन करने वाले कथित किसी बालक को अधिनियम के अधीन

उससे संबंधित किसी जांच के लंबित रहने के दौरान अस्थायी रूप से रखने के लिए अपेक्षित हों।

(2) लड़के तथा लड़कियों के लिए पृथक संस्थाएं संधारित की जाएंगी

(3) संस्था के अंतःवासियों का वर्गीकरण किया जाएगा तथा उनके अपराध की डिग्री तथा उनकी आयु के अनुसार उन्हें निम्नानुसार पृथक-पृथक किया जाएगा -

12 वर्ष तक का आयु समूह

12 वर्ष से 16 वर्ष तक का आयु समूह

16 वर्ष से 18 वर्ष तक का आयु समूह

(4) राज्य सरकार, इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए किसी संस्था को संप्रेक्षण गृह के रूप में प्रमाणित भी कर सकेगी या मान्यता भी दे सकेगी।

**22. संप्रेक्षण गृह के उद्देश्य -** (1) शिक्षा जारी रखने के अवसर सृजनात्मक-अनौपचारिक कक्षाओं की व्यवस्था के माध्यम से किए जाएंगे, विशेष रूप से यदि बालक ऐसे स्कूल में उपस्थित रहा है तो औपचारिक शिक्षा में उसकी अभिरुचि बनाए रखने में उसे समर्थ बनाएंगे।

(2) विधि का उल्लंघन करने वाले कथित बालकों को उनकी स्थिति के बारे में उनकी भावनाओं तथा भय के संबंध में व्यवहार करने में समर्थ बनाने के लिए उन्हें विधिक सहायता देने हेतु प्रशिक्षित व्यक्तियों द्वारा विशेष परामर्श (काउंसलिंग) सत्र संचालित किए जा सकेंगे।

(3) किसी भी मामले में संप्रेक्षण गृह की इस अल्प कालावधि के दौरान भी बालकों को उनके समय का सृजनात्मक उपयोग करने के लिए अवसर दिए जाएंगे।

**23. संप्रेक्षण गृह का प्रबंध -** संप्रेक्षणगृह का प्रबंध संस्था के अधीक्षक के रूप में पद धारण करने के लिए विशेष रूप से नियुक्त भारसाधक अधिकारी द्वारा किया जाएगा, जो जिले के कलेक्टर तथा विभागीय जिला स्तरीय वरिष्ठ अधिकारी, समाज कल्याण विभाग के आयुक्त/संचालक के नियंत्रण तथा पर्यवेक्षण के अधीन होगा। विधि का उल्लंघन करने वाले बालकों की संप्रेक्षण गृह में अभिरक्षा, न्यायिक अभिरक्षा होगी।

**24. बालक का प्रवेश -** (1) संप्रेक्षण गृह में बालक को रात दिन किसी भी समय प्रवेश दिया जाएगा और संप्रेक्षण गृह का भारसाधक अधिकारी, समय का ध्यान किए बिना बालक को प्राप्त करने के लिए बाध्य होगा।

(2) संप्रेक्षण गृह या किसी सुरक्षित स्थान पर बालक को प्रवेश, किशोर न्याय बोर्ड द्वारा सम्यक रूप से हस्ताक्षरित तथा मुद्रा (सील) लगा हुआ स्थानन आदेश जारी करके किया जाएगा। विधि का उल्लंघन करने वाले बालक से भिन्न कोई बालक किसी संप्रेक्षण गृह में नहीं रखा जाएगा।

(3) भारसाधक अधिकारी, रात्रि के दौरान लाए गए किसी बालक को अगले दिन आदेश अभिप्राप्त करने के लिए उसे किशोर न्याय बोर्ड के समक्ष पेश किए जाने तक संप्रेक्षण गृह में निरुद्ध किए जाने के लिए प्राधिकृत होगा।

(4) भारसाधक अधिकारी, किसी ऐसे बालक को प्रवेश देने से इंकार करेगा जिसकी आयु, पहचान चिन्ह तथा वह अपराध जिसके लिए उसे आरोपित आदि किया गया है, विशेष रूप से वर्णित न किए गए हों, परन्तु प्रवेश से तब भी इंकार किया जा सकेगा, यदि स्थानन आदेश सम्यक रूप से हस्ताक्षरित न हो या शुद्धियां उचित रूप से अनुप्रमाणित न हो या बिना मुद्रा (सील) लगाए हुए लाया गया हो।

(5) अधीक्षक/भारसाधक अधिकारी, यह देखने के लिए व्यक्तिगत रूप से जिम्मेदार होगा कि किसी बालक को अप्राधिकृत तौर पर प्रवेश नहीं दिया गया है। जब किसी बालक को विषम समय पर प्रवेश दिया जाता है तो वह उसकी उचित जांच पड़ताल करेगा।

**25. विशेष गृह -** (1) राज्य सरकार या तो अपनी ओर से स्वैच्छिक संगठन के साथ करार के अधीन प्रत्येक जिले में या जिलों के किसी समूह में विशेष गृह स्थापित करेगी और संधारित करेगी, जो विधि का उल्लंघन करने वाले उन बालकों को रखने उनकी देखरेख, उपचार तथा पुनर्वास के लिए अपेक्षित हों, जिन्हें विधि के विरुद्ध उनके क्रियाकलापों के लिए संस्थागत प्रशिक्षण हेतु निर्देशित किया गया हो।

(2) लड़के तथा लड़कियों के लिए पृथक संस्थाएं संचालित की जाएंगी।

(3) संस्थाओं के अंतःवासियों को उनके अपराध की डिग्री तथा उनकी आयु के अनुसार निम्नानुसार वर्गीकृत तथा पृथक किया जाएगा

(क) 12 वर्ष तक का आयु समूह

(ख) 12 वर्ष से 16 वर्ष का आयु समूह

(ग) 16 वर्ष से 18 वर्ष तक का आयु समूह

(4) राज्य सरकार इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए किसी संस्था को, विशेष गृह के रूप में भी प्रमाणित कर सकेगी या मान्यता दे सकेगी

**26. विशेष गृह के उद्देश्य** - विशेष गृह के उद्देश्य होंगे :-

(1) (क) - विधि का उल्लंघन करने वाले किसी ऐसे बालक को लेना, जिसे किशोर न्याय बोर्ड द्वारा आदेश दिया गया हो,

(ख) - भावनात्मक तथा मनोवैज्ञानिक समर्थन, प्राप्त करने के अवसर उपलब्ध कराना,

(ग) - बालक के समुचित स्वास्थ्य, देखरेख, शिक्षा, व्यावसायिक प्रशिक्षण, व्यवहार में परिवर्तन संबंधी कार्यक्रम आदि सुकर बनाना ,

(घ) - परिवर्तित व्यक्ति के रूप में समुदाय के भीतर पुनः सम्मिलित होने के लिए बालक को तैयार करना

(ङ) - विशेष कार्यक्रम,

(एक) - अपने कार्यों के उत्तरदायित्वों से बचने के बजाए उन्हें स्वीकार करने में बालक की सहायता करना

(दो) - उन समस्याओं का समाधान करने में बच्चों की मदद करना, जो उनका आक्रामक व्यवहार को बढ़ावा देने वाली होती है।

(तीन) तनावों का सामना करने के लिए व्यावहारिक अनुकल्पिक उपायों को विकसित करने में बालक की सहायता करना

(चार) जहां संभव हो, अपराधियों के कुटुम्बों को ऐसे पारवारिक मुद्दों पर काम करने में जिनसे अपराध कम होने की संभावना हो, शामिल करना ,

(पांच) सामाजिक सक्षमता बढ़ाने के लिए बुनियादी तौर पर शैक्षणिक कमियों का उपचार करना ,

(छः) मार्केट स्थापन के कार्य संबंधी कौशल को विकसित करने में मदद करना, जो प्रशिक्षण संबंधी अवसर अर्हताएं तथा वास्तविक रोजगार को और आगे बढ़ा सके ,

(सात) ऐसे अन्य विशिष्टजनों से, जो सलाहकार तथा आदर्श भूमिका वाले व्यक्ति हो सकते हैं, संबंध स्थापित करने और सुदृढ़ करने में बालक की सहायता करना ,

(आठ) बालकों की स्वयं की आवश्यकताओं के निर्धारण तथा उनके स्वयं के मामलों संबंधी योजनाएं बनाने और उन्हें नियंत्रित करने के अनुभवों के सशक्तिकरण में उन्हें शामिल करना ,

(नौ) सकारात्मक नेतृत्व और स्व अनुशासन के लिए कौशल और विश्वास बढ़ाने में बालक की मदद करना।

(2) ऐसे विशेषज्ञों के साथ रुचि रखने वाले तथा सक्षम अशासकीय संगठनों को शामिल करते हुए पीड़ित अपराधी पुनर्मिलाप कार्यक्रम

को विकसित करने के प्रयास किए जा सकेंगे (विकटिम आफेन्डर, रिकान्सिलिएशन प्रोग्राम से ली गई संकल्पना (www. worp.com) ऐसे कार्यक्रमों का उद्देश्य, संसूचना, उत्तरदायित्व, पुनर्मिलाप तथा पुनःस्थापन के लिए मार्ग प्रशस्त करना हो सकेगा।

(3) समूह परामर्श के लिए कार्यक्रम तथा अन्य ऐसी सेवाएं, स्थानीय विशेषज्ञों की ही मदद से उद्विकसित की जाएगी।

(4) अर्थपूर्ण तथा प्रभावी सामुदायिक सेवा देने तथा उनका अनुश्रवण करने के लिए आदेशित कार्यक्रम हेतु विधि का उल्लंघन करने वाले बालकों को सक्षम तथा संवेदनशील अशासकीय संगठनों/विशेषज्ञों की मदद से उदविकसित किया जाएगा। ऐसी सामुदायिक सेवा का उद्देश्य बालक को समुदाय में समन्वय स्थापित करने के प्रति आगे बढ़ने की दिशा में समर्थ बनाना होगा और इससे उसमें आगे किसी भी प्रकार विकृति या उसके अधिकारों का अतिक्रमण नहीं होगा।

**27 विशेष गृह का प्रबंध** - विशेष गृह का प्रबंध किसी ऐसे भारसाधक अधिकारी द्वारा किया जाएगा, जो संस्था के अधीक्षक के रूप में पद धारण करने के लिए विशेष रूप से नियुक्त किया गया हो, जो जिला कलेक्टर या विभागीय जिला स्तरीय वरिष्ठ अधिकारी, आयुक्त/संचालक, समाज कल्याण के नियंत्रण और पर्यवेक्षण के अधीन होगा।

**28. बालक का प्रवेश** - (1) विधि का उल्लंघन करने वाले बालक को, संस्थागत कार्यक्रम लेने के प्रयोजन के लिए, किशोर न्याय बोर्ड द्वारा सम्यक रूप से हस्ताक्षरित और जारी किए गए लिखित स्थानन आदेश पर प्रवेश दिया जाएगा।

(2) किशोर न्याय बोर्ड या किशोर न्याय बोर्ड की शक्तियों का प्रयोग करने वाले किसी अन्य सक्षम प्राधिकारी द्वारा जारी विधिमान्य स्थानन आदेश के बिना विशेष गृह में किसी भी बालक को प्रवेश नहीं दिया जाएगा या उसे रखा नहीं जाएगा।

(3) किसी भी बालक को विशेष गृह में उस तारीख के बाद नहीं रखा जाएगा, जिस तारीख तक बालक को किशोर न्याय बोर्ड के आदेश के अनुसार रखा जा सकता है।

(4) यदि बालक को विशेष गृह में उस तारीख के बाद , जिस तारीख तक बालक को उस संस्था में रखे जाने के लिए आदेशित किया गया था, शिक्षा संबंधी या व्यावसायिक प्रशिक्षण के शैक्षणिक वर्ष समाप्त होने तक पूर्ण करने के लिए किशोर न्याय बोर्ड का औपचारिक आदेश अग्रिम में प्राप्त किया जाएगा।

**29 बाल गृह** - (1) राज्य सरकार या तो स्वयं या स्वैच्छिक संगठन से करार के अधीन प्रत्येक जिले में या जिलों के समूह में बालगृह की स्थापना कर सकेगी और उसका संधारण कर सकेगी, जैसा कि देखरेख और संरक्षण के जरुरतमंद बालकों के लिए अपेक्षित हो।

(2) लड़के और लड़कियों के लिए पृथक संस्थाएं संचालित की जाएंगी

(3) संस्थाओं के अंतःवासियों को उनकी आयु के अनुसार प्ररूप-पन्द्रह में निम्नानुसार वर्गीकृत किया जाएगा -

12 वर्ष तक का आयु का समूह

12 वर्ष से 16 वर्ष का आयु समूह

16 वर्ष से 18 वर्ष का आयु समूह

(4) राज्य सरकार, इस अधिनियम के प्रयोजन के लिए किसी संस्था को बालगृह के रूप में प्रमाणित भी कर सकेगी और मान्यता भी दे सकेगी।

(5) प्रत्येक बालगृह, व्यापक बालक देखरेख केन्द्र होना चाहिए

**30 . बालगृह के उद्देश्य** - बालगृह के उद्देश्य निम्नलिखित होंगे -

(क) देखरेख और संरक्षण के जरुरतमंद बालक को लेना

(ख) बालक के लिए व्यक्तिगत वृद्धि और विकास हेतु शैक्षणिक और व्यावसायिक प्रशिक्षण, व्यवहार परिवर्तन कार्यक्रम

द्वारा सुकर बनाना ।

(ग) यह सुनिश्चित करना कि बालक, परिवार के प्रति सकारात्मक रुख विकसित करता है तथा परिवार के साथ संपर्क बनाता है ।

**31. बालगृह का प्रबंध -** बालगृह का प्रबंध ऐसे भारसाधक अधिकारी द्वारा किया जाएगा, जो संस्था के अधीक्षक के रुप में पद धारण करने के लिए विशेष रुप से नियुक्त किया गया हो जो जिला कलेक्टर या विभागीय जिला स्तर के वरिष्ठ अधिकारी, आयुक्त/संचालक, समाज कल्याण के नियंत्रण और पर्यवेक्षण के अधीन हो

**32. बालक का प्रवेश -** (1) देखरेख और संरक्षण के जरुरतमंद बालकों को बाल कल्याण समिति के आदेश के अनुसार, बालगृह में प्रवेश दिया जाएगा ।

(2) विधि का उल्लंघन करने वाले बालकों को किन्हीं भी परिस्थितियों के अधीन, बालगृह में प्रवेश नहीं दिया जा सकेगा ।

**33. अभिग्राही इकाई -** (1) प्रत्येक बालगृह में एक अभिग्राही इकाई होगी, जो बाल कल्याण समिति द्वारा जांच के लंबित रहने के दौरान बालकों की देखरेख करेगी ।

(2) बालगृह में बालकों का प्रवेश, बाल कल्याण समिति के आदेश द्वारा किया जाएगा । बाल कल्याण समिति के औपचारिक आदेश के बिना संस्था में बालकों को प्रवेश नहीं दिया जाएगा ।

(3) संस्था का भारसाधक अधिकारी बाल कल्याण समिति की सहमति के बिना प्रवेश लिए हुए बालक को किसी भी रीति में संस्था से मुक्त नहीं करेगी ।

(4) किसी भी बालिका के प्रवेश के दौरान संस्था के किसी भी पुरुष कर्मचारी द्वारा छानबीन और जांच नहीं की जाएगी ।

(5) प्रत्येक बालिका की, उसके प्रवेश के 24 घंटों के भीतर महिला चिकित्सा अधिकारी द्वारा या तो शासकीय चिकित्सक द्वारा या संस्था में रखे गए अनुमोदित महिला चिकित्सकों के पैनल द्वारा चिकित्सकीय जांच की जाएगी, प्रत्येक बालक को प्रवेश होने पर उस समय तक अभिग्राही इकाई में रखा जाएगा, जब तक कि बालक के संबंधित जांच, बाल कल्याण समिति द्वारा पूर्ण नहीं कर ली जाती ।

**34. अभिग्राही इकाई से बालकों को छोड़ा जाना -** अभिग्राही इकाई में के बालकों को बाल कल्याण समिति के आदेश पर अभिग्राही इकाई से मुक्त किया जाएगा । बाल कल्याण समिति आदेश दे सकेगी कि -

(क) बालक को बाल कल्याण समिति के आदेश पर माता-पिता या नातेदारों की देखरेख में प्रत्यावर्तित किया जाए, या

(ख) बालक को विकास संबंधी आगे के क्रियाकलापों के लिए बालगृह की नियमित इकाई में स्थानांतरित किया जाए या

(ग) बालक को वैसे ही बालगृह या किसी आश्रयगृह या किसी उपयुक्त संस्था या उपयुक्त व्यक्ति की देखरेख में स्थानांतरित किया जाए

(घ) यदि बालक किसी अन्य राज्य/जिले का है तो बालक को संबंधित बाल कल्याण समिति को और आगे की जांचे तथा व्यवस्था के लिए स्थानांतरित किया जाए,

**35. स्थानांतरण/अनुरक्षा -** (1) बालक का, किसी अन्य राज्य के किसी भी बालगृह या आश्रयगृह में स्थानांतरण बाल कल्याण समिति के आदेश के एक सप्ताह के भीतर किया जाएगा तथा अन्य राज्य को स्थानांतरण से संबंधित मामले को समुचित अनुरक्षा की व्यवस्था करके 30 दिनों के भीतर पूर्ण किया जाएगा ।

(2) बालक का स्थानांतरण, संस्था के प्रभारी अधिकारी द्वारा किए गए यात्रा दस्तावेज द्वारा प्रभावी होगा ।

(3) बालिका को महिला कर्मचारी की अनुरक्षा में ले जाया जाएगा, जिसके साथ एक पुरुष कर्मचारी होगा।

**36. पश्चातवर्ती देखरेख गृह -** (1) बालकों द्वारा विशेष गृह और बालगृह छोड़ने के पश्चात बालकों की देखरेख के लिए पश्चातवर्ती देखरेख गृह स्थापित किये जा सकेंगे। पश्चातवर्ती देखरेख सेवाएं 18 से 20 वर्ष की आयु के बीच के समस्त बालकों को सशक्त बनाने और संस्थागत जीवन से सामुदायिक जीवन में उनके सहज परिवर्तन को सुकर बनाने के लिए दी जाएगी।

(2) इन गृहों का उद्देश्य, ऐसे बालकों या युवकों को जीवन कौशल सीखने के योग्य बनाना होगा, जो उन्हें समाज को अपनाने योग्य बनाएगा इन गृहों में उनके रहने के दौरान इन बालकों को संस्था आधारित जीवन से हटाकर सामान्य जीवन जीने के लिए प्रोत्साहित किया जाना चाहिए,

(3) टारगेट समूहों में वे सम्मिलित होंगे जिन्होंने या तो विशेष गृह अथवा बालगृह छोड़ दिया है

(4) माडल के मूल घटक में उन युवकों के किसी समूह के लिए अस्थायी गृहों को स्थापित करना सम्मिलित हो सकेगा, जिन्हें व्यवसाय सीखने, रेंट और गृह को चलाने के प्रति योगदान के लिए प्रोत्साहित किया जा सकता है।एक परामर्शदाता को भी उपलब्ध किया जाना चाहिए। परामर्शदाता, इन युवकों की पुनर्वास योजनाओं पर विचार विमर्श करने, उनके जीवन में संकट की कालावधि में सहायता करने और उनकी उर्जा के सृजनात्मक उपयोग की व्यवस्था के लिए उनके नियमित संपर्क में रह सकेगा।

(5) पश्चातवर्ती देखरेख कार्यक्रम की योजना के अधीन निम्नलिखित कार्यक्रमों को सम्मिलित किया जाएगा -

(क) इन युवकों के लिए रोजगार सृजित करने के कार्य को सुकर बनाना, जब एक युवक ने पर्याप्त रकम की बचत की हो तब उसे उसके स्वयं के स्थान में रहने और गृह से हटने के लिए प्रोत्साहित किया जा सकता है अन्यथा युवक को उसी गृह में लगातार रहना होगा। वे युवक, जो व्यावसायिक शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं, उन्हें छात्रवृत्ति दी जा सकती है किन्तु युवकों को रोजगार मिलने पर रोक दिया जाएगा

(ख) इन युवकों को उद्यमी क्रियाकलापों को चलाने के लिए ऋण की व्यवस्था का प्रयास किया जाना।

(ग) माइक्रोक्रेडिट तथा उद्यमिता प्रशिक्षण और आय उत्पन्न करने संबंधी कार्यक्रम आयोजित किया जाना।

(घ) लड़कियों को विशेष रुप से आगे शिक्षा प्राप्त करने तथा अन्य शासकीय छात्रावासों में प्रवेश लेने के लिए प्रोत्साहित किया जाएगा। यद्यपि अन्य विकल्पों में से उस दशा में, जब वे विवाह का विकल्प चुनती हैं, तो उन्हें वित्तीय या अन्यथा सहयोग दिया जा सकेगा। पश्चातवर्ती देखरेख गृह से मुक्त होने पर ऐसा युवक जिसके कोई माता-पिता या अभिभावक अथवा सलाहकार नहीं हैं उसके आगे प्रशिक्षण या प्रशिक्षुता अथवा अन्य ऐसे पुनर्वास संबंधी उपाय के लिए समुचित मान्यता प्राप्त अभिकरणों (एजेंसियों) या गैर सरकारी संगठनों को निर्देशित किया जाएगा।

(ङ) इन गृहों में युवकों के लिए एक अभिज्ञात सलाहकार भी उपलब्ध होगा। चूंकि जीवन की इस अवस्था में वे अपराध करने या ड्रग लेने तथा ऐसी अन्य आदतों या विचलित व्यवहार की ओर आकर्षित हो सकते हैं, अतएव एक सलाहकार की आवश्यकता होगी

(च) यथा संभव ये पश्चातवर्ती देखरेख गृह ऐसे सामुदायिक क्षेत्र में अवस्थित रहेंगे, जहां युवक स्वस्थ्य सामाजिक तथा सामुदायिक जीवन के संपर्क में रहने योग्य बने, प्रत्येक गृह में 6-8 युवक रह सकेंगे जो साथ-साथ रहने का विकल्प ले सकते हैं। एक अभिज्ञात सलाहकार पांच गृहों के समूह का प्रभारी हो सकता है।

(छ) राज्य सरकार, जहां भी संभव हो, पश्चातवर्ती देखरेख गृह कार्यक्रम का अन्य राज्य तथा केन्द्रीय सरकार के स्कीमों से सामंजस्य स्थापित करने का प्रयास करेगी, जो युवक को अपने स्वयं के बेहतर भविष्य को सुनिश्चित करने के अवसर का लाभ उठाने योग्य बनाए।

**37 आश्रय गृह -** (1) राज्य सरकार, ऐसे बालक जिन्हें देखरेख और संरक्षण की शीघ्र आवश्यकता है, जैसे निराश्रित आवारा बालक, भागे हुए बालक आदि के लिए स्वैच्छिक संगठनों/स्थानीय प्राधिकारी के माध्यम से, अपेक्षित संख्या में कम से कम एक आश्रय गृह बनाने में सहायता करेगी। बालगृहों के ऐसे बालक, जिन्हें विशेष देखरेख की आवश्यकता हो, उन्हें भी इन आश्रयगृहों में विशेष देखरेख के लिए, यदि

ऐसी विशेष देखरेख उपलब्ध हों, तो निर्देशित किया जा सकेगा।

(2) आश्रयगृह ऐसी रीति में संचालित किए जा सकेंगे, जो बालकों से प्रारंभिक संपर्क स्थापित करने की कालावधि के दौरान मध्य कार्यवाही की निम्नलिखित दो अवस्था को सुकर बनाए -

(क) **प्रथम संपर्क-** मध्य कार्यवाही की प्रथम अवस्था, रेल्वे स्टेशनों पर अवस्थित सड़क संपर्क केन्द्रों या बालकों के लिए जोखिम भरे सघन आबादी वाले अन्य क्षेत्रों में प्रथम संपर्क की कार्यवाही के समान होगी।

(ख) **पारनयन (मध्यावधि) देखरेख** : द्वितीय अवस्था संकटग्रस्त उन बालकों को अधिक व्यवस्थित रुप में रखने को सुकर बनाने की होगी, जिन्हें अधिक समय तक रखे जाने के पूर्व मध्यावधि में देखरेख की आवश्यकता है।

**(3) अधोसंरचना -** आश्रयगृह के प्रथम संपर्क केन्द्र मध्यावधि में बालकों को रखने के लिए विशुद्ध रुप से एक बड़ा स्थान होगा, जिसमें स्नान तथा प्रसाधन सुविधाएं होंगी। पारनयन देखरेख के लिए आश्रयगृहों में वस्त्र, भोजन, स्वास्थ्य देखरेख और आहार आदि के रुप में बुनियादी आवश्यकताओं के साथ ही शिक्षा, व्यावसायिक प्रशिक्षण तथा आमोद-प्रमोद के लिए अतिरिक्त सुविधाओं को पूरा करने की व्यवस्था के अलावा भोजन तथा आवासीय न्यूनतम सुविधाएं होंगी। आवास गृह के इन दोनों केन्द्रों का प्रबंध इस प्रकार किया जाएगा जिससे बालकों को बालहित समुदाय पर आधारित अभिग्राही केन्द्रों की सुविधा मिल सके।

(4) बाल कल्याण समितियां, विशेष किशोर पुलिस इकाईयां (यूनिटस) लोक सेवक, चाइल्ड लाइन, स्वैच्छिक संगठन, सामाजिक कार्यकर्ता तथा बालक स्वयं ऐसी सुविधाओं के लिए बालक को प्रस्तुत कर सकते हैं।

(5) अधिनियम या बालक से संबंधित अन्य विधियों के निबंधनों के अनुसार बालक के हित में विधिक कार्रवाई प्रारंभ करने के अलावा, लापता या गृहहीन बालकों के बारे में समिति तथा पुलिस को सूचना देने के सिवाय और अन्वेषण तथा निपटारे की विधिक अपेक्षाएं, आश्रयगृह में निवास करने वाले बालकों के मामलों में लागू नहीं होंगी।

**(6) आश्रय गृह में ठहरने की अवधि -** आश्रय गृहों के कर्मचारिवृन्द, प्रत्येक बालक के लिए केस प्लान (कार्ययोजना) बनाएंगे तथा यथासंभव शीघ्र उपयुक्त स्थानन की कोशिश करने तथा पता लगाने के लिए बालक के साथ काम करेंगे। सरकारी निधि प्राप्त होने की दशा में साधारणतः कोई भी बालक, पारनयन देखरेख आश्रयगृह में 3 से 6 मास से अधिक नहीं ठहरेगा। ऐसे समस्त बालक, जिन्हें ऐसे गृह में नहीं रखा गया है, उन्हें अन्य गैर सरकारी संगठनों में आगे फालोअप के लिए भेजा जाएगा। ऐसे गैर सरकारी संगठनों की एक सूची रखी जाएगी तथा प्रभावी संपर्क और नेटवर्क ऐसी व्यवस्था को सुकर बनाने के लिए आरंभ किया जाएगा।

**(7) प्रबंधन -** आश्रय गृह, विशेष रुप से कठिन परिस्थितियों में बालकों के साथ कम से कम एक वर्ष कार्य करने वाले मान्यता प्राप्त या प्राधिकृत स्वैच्छिक संगठनों द्वारा संचालित किया जाएगा, आश्रय गृह का प्रबंध, जिस सीमा तक संभव हो, बालक की आवश्यकताओं के अनुसार उन सिद्धांतों तथा मानकों पर विचार करते हुए किया जाएगा, जिसकी रुप रेखा संस्थागत प्रबंधन पर, अध्याय - सात में सूचीबद्ध नियमों में दी गई है।

**38 आश्रय गृह के उद्देश्य -** (1) आश्रय गृह के निम्नलिखित उद्देश्य होंगे -

(क) उन बालकों की, जो जोखिम में है तथा अतिशीघ्र देखरेख तथा संरक्षण के जरुरतमंद है तथा वे, जो उस क्षेत्र में विशेष रुप से मदद चाहते हैं, पहचान करना उन्हें प्राप्त करना

(ख) बालक को उसकी वर्तमान स्थिति के कारणों को समझने तथा उससे सहमत होने के लिए साथ ही उसके स्थानन से संबंधित विनिश्चय में सहभागी बनने के लिए बालक के साथ मित्रतापूर्ण संबंध बनाना।

(ग) त्वरित निर्धारण सेवा तथा विस्तृत निर्धारण और अन्य सेवाओं के लिए संदर्भ उपलब्ध करना

(घ) परामर्श, आमोद-प्रमोद चिकित्सा, अनौपचारिक शिक्षा, खुली तथा निर्बाध रुप से 24 घंटे आश्रय की सेवा उपलब्ध करना,

(ङ) अधिनियम के अधीन उन सक्षम प्राधिकारियों तथा संस्थाओं के साथ जो उस अधिकारिता के अधीन आते हों,

सीधे जुड़ना और क्षेत्र की चाइल्ड हेल्प लाइन और अन्य समस्त मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठनों तथा उपयुक्त व्यक्तियों, जो आश्रय गृह के काम में सहायता के इच्छुक हो, के साथ नेट वर्क।

(2) **अवस्थिति स्थापित करना -** आश्रय गृह, विषम परिस्थितियों में बालकों की अधिक सघनता के क्षेत्रों में जैसे रेलवे स्टेशनों, बाजार स्थानों तथा अन्य व्यापारिक क्षेत्रों में अधिमानतः अवस्थित होंगे।

(3) **अधिकारिता -** राज्य सरकार, प्रत्येक जिले में कम से कम एक आश्रय गृह स्थापित करने के लिए प्रोत्साहित करेगी

(4) **अधिकारिता में के पुलिस थाने में संबद्धता -** प्रत्येक आश्रय गृह को किसी विनिर्दिष्ट सहायता के लिए अधिकारिता में के पुलिस थाने तथा चाइल्ड हेल्प लाइन से संबद्ध किया जाएगा।

(5) **कर्मचारिवृन्द का पैटर्न -** आश्रय गृह के कर्मचारिवृन्द का पैटर्न निम्नानुसार हो सकेगा -

(क) एक ज्येष्ठ सामाजिक कार्यकर्ता जो अर्हित हो तथा जो विशेष रूप से विषम परिस्थितियों में बालकों के साथ काम करने का विशेष प्रशिक्षण या अनुभव रखता हो,

(ख) एक कनिष्ठ सह पेशेवर व्यक्ति, जो विशेष रूप से विषम परिस्थितियों में बालकों के साथ काम करने का विशेष प्रशिक्षण या अनुभव रखता हो,

(ग) एक सहायक,

(घ) दो अभिज्ञात युवक परामर्शदाता बालकों के मित्रों की भूमिका संपादित करते हों।

(6) **विशेष आवश्यकता वाले बालकों के लिए आश्रय गृह -** राज्य सरकार, मानसिक रूप से असुविधाग्रस्त बालकों तथा कई प्रकार की निःशक्तता वाले बालकों के लिए आवश्यकतानुसार गृहों का संचालन कर सकेगी, इन नियमों के अध्याय- सात के समस्त नियम इन गृहों को लागू होंगे।

**39. विस्थापन, घोर विपत्ति तथा संघर्ष से प्रभावित बालक -** घोर विपत्ति तथा संघर्ष के द्वारा प्रभावित बालकों के संबंध में इन नियमों के अधीन देखरेख तथा संरक्षण के लिए जरूरतमंद बालकों के समान कार्यवाही की जाएगी, तथापि विशेष देखरेख के लिए उपलब्ध किए जाने वाले अतिरिक्त सिद्धांत तथा नियमों का नीचे कथित किए गए अनुसार अनुपालन किया जाएगा -

(1) विस्थापन, आपदा और संघर्ष से प्रभावित बालकों के लिए विशेष उपबंध -

(क) बालकों को उनकी स्वयं की स्थिति तथा उनके कुटुंब, यदि ज्ञात हो, के विवरण पुनर्वास में प्रगति और कोई अन्य विषय जो बालक से सुसंगत हो, की सूचना दी जाएगी

(ख) जाति, भाषा, नस्ली स्त्रोत, लिंग या कोई अन्य परिस्थिति पर आधारित कोई विभेद या तो कर्मचारिवृन्द या अन्य बालकों द्वारा नहीं किया जाएगा, संघर्ष या अन्य ऐसी स्थिति मे जुड़ी परिवर्तनकारी शक्तियों पर सम्यक विचार किया जाएगा।

(ग) सांस्कृतिक आवश्यकताओं के प्रति सम्मान - यह ध्यान में रखते हुए कि बालक किसी विविध सांस्कृतिक पृष्ठभूमि से हैं इसलिये बालक की सांस्कृतिक और सामाजिक आवश्यकताओं के प्रति संवेदनशील होने के प्रत्येक प्रयत्न किए जाएंगे। ऐसे प्रयत्नों में सम्मिलित है बालक के सुपरिचित भोजन बनाना, ऐसे व्यक्तियों की पहचान करना जो बालक के साथ वार्तालाप करने के लिए बालक की भाषा बोलते हों और बालक को निश्चिन्त तथा निर्भय बनाना, जिससे कि अपरिचित वातावरण में रहने का तनाव कम हो सके। बालक को उसके स्वयं का धर्म, संस्कारों और त्यौहारों को मानने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा।

(घ) कुटुंब और समुदाय आधारित पुनर्मिलान को प्राथमिकता दी जाएगी। यद्यपि मामले के मूल कारण और विशेष परिस्थितियों का सम्यक ध्यान रखते हुए, लिखित में अभिलिखित कारणों के साथ अपवादों को रखा जाएगा।

(ङ) सक्षम प्राधिकारी, सशस्त्र संघर्ष की स्थितियों में लागू अंतरराष्ट्रीय मानवीय विधि के सुसंगत नियमों का सम्मान करेंगे और सम्मान को सुनिश्चित करेंगे।

**(2) प्रतिवेदन करना (रिपोर्टिंग)** - केवल एक प्रशिक्षित सामाजिक, शिशु मनोविज्ञानी या शिशु मनोरोग चिकित्सक बालक की स्थिति को निर्धारित करेगा और रिपोर्ट तैयार करेगा, रिपोर्ट को समझने और ऐसे बालकों पर गहरे मनोवैज्ञानिक प्रभाव का भेंट अधिकारी को जवाब देने का प्रत्येक प्रयत्न करेगा और बालक को प्राप्त करने तथा उसे बरतने का संवेदनापूर्ण प्रयास करेगा। रिपोर्ट तैयार करने और समस्त अन्य प्रक्रियाओं के दौरान अप्रत्यक्ष उत्पीड़न से बचाने का प्रत्येक प्रयत्न किया जाएगा।

**(3) प्रक्रिया** - किसी बाल मनोवैज्ञानिक या प्रशिक्षित सामाजिक कार्यकर्ता द्वारा बालक के संपर्क में आने के चार दिनों के भीतर बालक का आवश्यक मूल्यांकन किया जाएगा, समस्त अन्य प्रक्रियाएं ऐसी होंगी, जैसी कि इन नियमों के अध्याय- तीन में विहित है।

**(4) गैर संस्थागत देखरेख** - जहां तक संभव हो, बालक को किसी राज्य संस्था में नहीं रखा जाएगा लेकिन ऐसे पोषक माता-पिता द्वारा जो ऐसे बालकों की देखरेख के लिए विशेष रूप से विदित और प्रशिक्षित..., पोषण देखरेख स्कीम के अधीन किसी पोषकगृह में रखा जाएगा, पोषकगृह, अंतरिम देखरेख के लिए गृह के रूप में कार्य करेंगे। बालक के अंतरिम गृह में रुकने के दौरान देखरेख का एक आधारभूत स्तर जिससे बालक की शारीरिक भावनात्मक, विकास और अन्य आवश्यकताओं की पूर्ति होगी, सुनिश्चित किया जाएगा।

**(5) परामर्श और मनोघात देखभाल** - ऐसे बालक, जिनका ऐसी आपदा, संघर्ष या विस्थापना आदि के कारण शारीरिक दुर्व्यवहार हुआ है, मानसिक रूप से असुविधाग्रस्त या भयाक्रान्त हो गए हैं या जिनकी विशेष आवश्यकताएं, जो जैसे एच.आई. व्ही. की सुनिश्चित अवस्था होने से उद्भूत हुई हों, जहां तक संभव हो, किसी बाल मनोविज्ञानी, प्रशिक्षित सामाजिक कार्यकर्ता या मनोरोग चिकित्सक द्वारा देखभाल की जाएगी और उन्हें तुरंत चिकित्सकीय सहायता तथा परामर्श दिया जाएगा। प्रशिक्षित कार्मिकों के साथ-साथ बालकों के नियमित परामर्श सत्रों को (एक सप्ताह में कम से कम एक बार) सुकर बनाया जाएगा।

**(6) शिक्षा** - वह शिक्षा, जो बालक की पूर्व शिक्षा की निरंतरता को सुकर बनाती हो, जहां तक संभव हो, पोषक गृह में बालक के ठहरने या अंतरिम अवधि के दौरान किसी अन्य और दीर्घकालीन स्थानन के दौरान दी जानी चाहिए, ऐसी शिक्षा अनौपचारिक पद्धतियों के द्वारा भी सुकर बनाई जा सकेगी।

**(7) विधिक संरक्षण और सहायता** - यह सुनिश्चित करने के लिए विशेष ध्यान दिया जाएगा कि ऐसे बालकों के विधिक अधिकारों का सम्मान किया जाए और सुसंगत विधियों के अधीन कार्यवाई की जाए।

**(8) कुटुंब की खोज** - ऐसे बालक के लिए, जो पाया गया है और स्वैच्छिक प्रक्रियाओं के माध्यम से जिसे प्रवेश नहीं दिया गया है उस बालक के कुटुंब या उसके निकटतम ज्ञात रिश्तेदार की खोज करना, प्रथम कार्य होगा। यह कार्य, समय की अधिकतम समुचित अवधि के भीतर निम्नानुसार पूर्ण किया जाएगा -

(क) किसी दीर्घ अवधि की देखरेख में बालक को रखने के पूर्व, बालक के कुटुंब/विस्तारित कुटुंब का पता लगाने और बालक के इतिहास को समझने के प्रत्येक प्रयत्न किए जाने चाहिए, समुदाय आधारित पहल को, जो कि धारणीय हो, और बालकों के हित में हो, पहचान की जा सकेगी और सम्यक विचारण के पश्चात उसे उपयोगी बनाया जा सकेगा। यदि बालक अनाथ है और उसका कोई विस्तारित कुटुंब नहीं है तब बालक के सर्वोत्तम हित के सिद्धांत को ध्यान में रखते हुए, वैकल्पिक पोषक या दत्तक ग्रहण करने वाले कुटुंबों की अधिमानतः बालक के समुदाय के भीतर से पहचान की जा सकेगी।

(ख) जब सक्षम प्राधिकारियों के ध्यान में यह आता है कि बालकों के संबंध में कोई हेतुक है, विशेषकर ऐसी स्थिति में लड़कियों के साथ दुर्व्यवहार किया जा रहा है, उनका शोषण या व्यापार किया जा रहा है तो ऐसे बालकों की पहचान की जाएगी और उन्हें मान्यता प्राप्त गैर सरकारी संगठनों, सिविल सोसाइटी संगठनों, योग्य व्यक्तियों या अन्य राज्य संचालित संस्थाओं में दीर्घ कालावधि की देखरेख के लिए निर्दिष्ट किया जाएगा और वयस्क अपराधियों के साथ सुसंगत विधि के अधीन कार्यवाही की जाएगी। ऐसे बालकों के मनमाने ढंग से अंतरण या ऐसे व्यक्तियों के साथ उन्हें रखने से निवारित करने के लिए विशेष सावधानी रखी जाएगी जो कि हृदय से बालक के सर्वोत्तम हित न रखते हों, जैसे कि वे व्यक्ति, जो परेशानी के ऐसे समय के दौरान ऐसे बालकों की उनके तथाकथित संरक्षण के लिए विवाह संबंधी व्यवस्था करते हों।

**(9) अनुसरण करना** - परिवीक्षा अधिकारी या कोई अन्य मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन या सिविल सोसाइटी संगठन की जो बालक की सहायता करेंगे, पहचान की जानी चाहिए, इस संगठन द्वारा पुनर्निर्धारण के एक माह के भीतर बालक की भलाई के बारे में संसूचित करना

चाहिए, पुनर्निर्धारण के समय निम्नलिखित बिन्दुओं पर ध्यान दिया जाएगा -

(क) गृह राज्य में स्थिति और आपदा, संघर्ष या विस्थापन के अन्य ऐसे कारणों की वर्तमान स्थिति पर विचार करते हुए गृह राज्य में बालक के रुके रहने की वांछनीयता पर एक रिपोर्ट,

(ख) कुटुम्ब या अन्य व्यक्तियों की स्थिति, जो कि विस्थापन के पूर्व बालक की देखभाल कर रहे हैं,

(ग) स्थापन के बारे में बालक की भावनाओं और राय को ध्यान में रखते हुए पुनर्मिलन और पुनर्वास के लिए देखरेख योजना।

**(10) प्रायोजकता** - यदि, कुटुंब वित्तीय कारणों से बालक की देखरेख करने में असमर्थ है तो कुटुंब के लिए प्रयोजकता सहयोग पर विचार किया जाएगा ।

**(11) वैकल्पिक व्यवस्था** - यदि बालक/बालिका को उसके गृह राज्य में वापस नहीं रखा जाता है या पोषण देखरेख में या दत्तक दिया जाता है तो उसे विशेष देखरेख के लिए आश्रय गृह में निर्दिष्ट किया जा सकेगा ।

**40. विशेष आवश्यकताओं वाले बालकों के लिए संदर्भ सेवाएं** - (1) सक्षम प्राधिकारी, विशेष आवश्यकताओं वाले बालकों को विशेषज्ञ सेवाएं उपलब्ध कराने वाली मान्यता प्राप्त संस्थाओं की पहचान करेगा और इन संस्थाओं में बालकों को विनिर्दिष्ट करेगा जिससे कि उनकी विशेष आवश्यकताओं की पूर्ति हो सके ।

(2) ऐसी सेवाएं, शारीरिक रुप से असुविधाग्रस्त बालकों, आवारा बालकों, लैंगिक दुर्व्यवहार से पीड़ित बालकों, एच.आई.व्ही. एड्स से पीड़ित बालकों, कैदियों के बालकों, बाल वेश्याओं, मादक पदार्थों से वशीभूत बालकों, घातक/दीर्घकालिक बीमार बालकों और कोई अन्य इसी प्रकार के बालकों को उपलब्ध कराई जाएंगी ।

(3) मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठनों द्वारा संचालित अन्य विशेषज्ञ सेवाओं या संस्थाओं को निर्दिष्ट विशेष आवश्यकताओं वाले बालक इस अधिनियम के अधीन प्रायोजकता स्कीम के अंतर्गत रहेंगे, जिससे कि निर्दिष्ट किए जाने पर व्ययों के साथ बालक को शामिल किया जावे।

## अध्याय पांच

## विशेष किशोर पुलिस इकाई

**41. विशेष किशोर पुलिस इकाई** - (1) राज्य सरकार, जिले में कम से कम एक विशेष किशोर पुलिस इकाई सृजित करेगी जो इस अधिनियम के अधीन बच्चों के लिए प्रथम व्यापक संपर्क देखरेख केन्द्र संचालित करेगा ।

**(2) विशेष किशोर पुलिस इकाई के उद्देश्य** - विशेष किशोर पुलिस इकाई के उद्देश्य नीचे दिए अनुसार होंगे-

(क) प्रथम संपर्क के केन्द्र पर बालकों की पहचान करना और प्राप्त करना, जोखिम में रह रहे बालकों की पहचान करने के लिए क्षेत्राधिकार में पहुंच से बाहर के कार्य हाथ में लेना और बालकों की गृह भेंट संचालित करना ।

(ख) बालक के साथ मित्रवत संबंध बनाना, जिससे कि वह उसकी वर्तमान स्थिति के कारणों को समझने और बांटने और उनसे संबंधित कार्यवाहियों के संबंध में किसी विनिश्चय में भाग लेने में समर्थ हो सके ।

(ग) एक वैयक्तिक शीघ्र निर्धारण और जांच संचालित करना तथा परामर्श चिकित्सीय देखभाल, आमोद-प्रमोद सेवाएं साथ ही विस्तृत निर्धारण और अन्य सेवाओं का संदर्भ प्रस्थापित करना ।

(घ) 1098 के माध्यम से चाइल्ड हेल्प लाइन और आपातकालीन पहुंच वाली सेवाएं उपलब्ध कराना ।

(ङ) क्षेत्र की चाइल्ड हेल्प लाइन और विशेष पुलिस इकाई के कार्य में सहायता करने के इच्छुक समस्त अन्य मान्यता प्राप्त उपयुक्त व्यक्तियों/संस्थाओं तथा स्वैच्छिक संगठनों के साथ नेटवर्क तथा उस अधिकारिता के अधीन आने वाले अधिनियम के अधीन सक्षम प्राधिकारियों और संस्थाओं के साथ प्रत्यक्ष रुप से जुड़ना।

(च) बालक मित्रवत प्रथम मध्यक्षेप केन्द्रों की भूमिका का निर्वहन करना और प्राप्त करने के लिए संप्रेक्षण गृह/बाल गृह की समुदाय आधारित स्वागत इकाई के कृत्यों का निर्वहन करना, प्रारंभिक जांच हाथ में लेना, विभिन्नता के सिद्धांत को प्रवर्तन में लाते समय परामर्श और शीघ्र मध्यक्षेप उपलब्ध कराना।

(छ) बालकों के प्रति पुलिस के व्यवहार को समन्वित और उन्नत करना।

(ज) एक चलित विशेष किशोर पुलिस इकाई की व्यवस्था करना, जिसे कि जब कभी कोई बालक अधिनियम के अधीन या तो पकड़ा जाए या प्राप्त किया जाए, तब संबंधित पुलिस थाने द्वारा उसे बुलवाया जा सके।

(झ) बालकों के लिए सुरक्षित स्थान के रुप में कार्य करना।

(ञ) कोई अन्य कार्य, जिन्हें इकाई द्वारा किसी बाल केन्द्रित रीति में उसके सामान्य कर्तव्यों के अनुक्रम में पूरा करना होगा।

**(3) विशेष किशोर पुलिस इकाई की अवस्थिति** – विशेष किशोर पुलिस इकाई किसी पुलिस थाने की प्रसीमा के भीतर अवस्थित नहीं होगा परन्तु किसी मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन द्वारा या किसी लोक शिक्षण संस्था द्वारा या किसी ऐसे स्थान द्वारा उपयोग में लाई जा रही जगह के परिसर में अवस्थित होगी। इसके अतिरिक्त विशेष किशोर पुलिस इकाई की चलित इकाई स्थापित की जा सकेगी जो संबंधित अधिकारिता वाली विशेष किशोर पुलिस इकाई से संबंध बनाए रखेगी।

**(4) अधिकारिता** - (क) विशेष किशोर पुलिस इकाई की अधिकारिता किसी विशेष क्षेत्र (जोन) में उतनी संख्या में पुलिस थानों पर होगी, जो विशेष किशोर पुलिस इकाई के क्षेत्र में जोखिम में रह रहे बालकों की घनता को ध्यान में रखते हुए यथा आवश्यक परिलक्षित हो प्रत्येक जिले में कम से कम एक विशेष किशोर पुलिस इकाई होगी।

**(ख) अधिकारिता के पुलिस थाने में संबद्धता** - प्रत्येक विशेष किशोर पुलिस इकाई, दस्तावेजीकरण और किसी विशिष्ट सहायता के लिए निकटतम पुलिस थाने में संबद्ध होगी।

**(5) विशेष किशोर पुलिस इकाई का कर्मचारिवृन्द**- (क) अधिनियम की धारा 63 के संबंध में एक बाल कल्याण अधिकारी पदाभिहित किया जाएगा, जो पुलिस निरीक्षक या उपनिरीक्षक की पदश्रेणी से निम्न पद श्रेणी का न हो।

(ख) विशेष किशोर पुलिस इकाई, जिला स्तर पर एक बाल कल्याण अधिकारी और दो स्वैच्छिक सामाजिक कार्यकर्ताओं के पर्यवेक्षण के अधीन कार्य करेगी, जिनमें से एक महिला होगी और दूसरा अधिमानतः बाल विशेषज्ञ या सुसंगत अनुभव रखने वाला होगा।

(ग) एक कनिष्ठ सामाजिक कार्यकर्ता, विशेष रुप से विषम परिस्थितियों में बालकों के साथ प्रत्यक्ष रुप से कार्य करने के कम से कम एक वर्ष के अनुभव सहित सह पेशेवर व्यक्ति के रुप में अर्हित या अनुभवी हो।

(घ) कम से कम एक पुलिस आरक्षक, महिला होगी,

(ङ) एक सहायक हेल्पर,

(च) बालकों के मित्रों की भूमिका निभाने वाले दो युवा परामर्शदाता, जो विशेष किशोर पुलिस इकाई में आते हैं,

(छ) एक पुलिस अधिकारी,

(ज) अधिनियम के अधीन बालकों के साथ संव्यवहार करने वाले पदाभिहित व्यक्तियों द्वारा पहने जाने वाले परिधान -

जब भी संभव हो, समस्त ऐसे व्यक्ति, गिरफ्तारी के समय के सिवाए, केवल सादे वस्त्र न कि यूनीफार्म पहनेंगे, जब तक कि विशिष्ट परिस्थितियों में, उक्त अधिकारी का पुलिस यूनीफार्म पहनना बालक के हित में अपेक्षित न हो। तथापि वे हमेशा अपने पास एक पहचान पत्र

रखेंगे, जो मांग किए जाने पर प्रस्तुत की जाएगी।

6. **प्रबंधन** - (क) प्रत्येक विशेष किशोर पुलिस इकाई का अनुभव और विशेष रूप से विषम परिस्थितियों में बालकों के साथ प्रत्यक्ष रूप से कार्य करने का अनुभव और/या प्रशिक्षण रखने वाले किसी मान्यता प्राप्त स्वैच्छिक संगठन से नेटवर्क हो सकेगा।

(ख) समस्त विशेष किशोर पुलिस इकाईयां, आयुक्त/पुलिस अधीक्षक को सीधे रिपोर्ट करेंगी।

**(7) प्रक्रिया** - (क) विशेष किशोर पुलिस इकाई के कर्मचारिवृन्द ऐसे बालक को प्राप्त करेंगे, जिसे इन नियमों में रेखांकित सिद्धांतों के अनुसार अधिनियम के अधीन उपबंधित सेवाओं की आवश्यकता वाले बालक के रूप में पहचाना गया है और वे प्रारंभिक जांच संचालित करने के लिए अग्रसर होंगे एवं ऐसी सेवाएं देंगे, जिनका बालक को प्रारंभिक संपर्क के इस बिन्दु पर आवश्यकता हो।

(ख) विशेष अन्वेषण और रिपोर्ट, जो पुलिस द्वारा किया जाना अपेक्षित हों, उन सामाजिक अन्वेषण रिपोर्टों के अतिरिक्त तैयार की जाएगी, जो विशेष किशोर पुलिस इकाई के सामाजिक कार्यकर्ताओं द्वारा भी बनाई जा सकती हों, विशेष किशोर पुलिस इकाई से संबद्ध सामाजिक कार्यकर्ता की सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट पर भी विचार किया जा सकेगा।

(ग) प्रत्येक पुलिस थाना पुलिस थाने के प्रवेश द्वार पर एक बोर्ड पर किशोर न्याय अधिनियम की मुख्य बातों का सम्प्रदर्शन करेगा।

**(8) गुमशुदा बालकों का ब्यूरो** - (क) राज्य सरकार, गुमशुदा बालकों से संबंधित जानकारी के दस्तावेजीकरण और प्रकाशन के लिए गुमशुदा बालकों का एक ब्यूरो स्थापित करेगी। ऐसी सेवा को सुकर बनाने के लिए एक कंप्यूटरीकृत साफ्टवेयर तैयार किया जाएगा और संपूर्ण देश में स्थापित इसी प्रकार की समस्त अन्य सुविधाओं को जोड़ने के प्रयत्न किए जाएं जिससे कि संपूर्ण देश में ऐसे बालकों के बारे में शीघ्र जानकारी परीक्षण और संप्रेषण को सुकर बनाया जा सके। यह गुमशुदा बालकों के डाटाबेस के रूप में भी सहायक होगा।

(ख) गुमशुदा बालकों के ब्यूरो को चाइल्ड हेल्प लाइन से, जहां कहीं उपलब्ध हो, साथ ही साथ, प्रत्येक जिले में समस्त मुख्य पुलिस थानों से जोड़ा जाएगा।

(ग) समस्त नागरिकों की जो इस जानकारी से प्रत्यक्ष रूप से संबंधित पाए गए हों या इस जानकारी तक पहुंचने के लिए अन्यथा प्राधिकृत किए गए हों, इस डाटाबेस तक निर्बाध पहुंच होगी। बालकों के हितों के विरुद्ध इस डाटाबेस का दुरुपयोग करते पाये गये व्यक्तियों का अन्वेषण किया जाएगा और आवश्यक कार्रवाई की जाएगी।

## अध्याय छः
## संस्थाओं की मान्यता और प्रमाणीकरण

**42. उपयुक्त व्यक्ति या उपयुक्त संस्था की मान्यता** - (1) किसी समुचित व्यक्ति, व्यक्तियों के निकाय, किसी संगम, स्थान या संस्था को, जिसका अधिभोगी या प्रबंधक उतनी कालावधि के लिए, जैसी कि आवश्यक हो, देखरेख, संरक्षण या उपचार के जरुरतमंद/फुटपाथी किसी बालक/बालकों को अस्थायी रूप से प्राप्त करने और उसकी देखरेख में सौंपे गए किसी बालक के पालन-पोषण के लिए उसके जन्म के समय के धर्म के अनुरूप सुविधाएं प्रदान करने का इच्छुक है, सक्षम प्राधिकारी द्वारा एक उपयुक्त व्यक्ति या उपयुक्त संस्था के रूप में मान्यता दी जा सकेगी।

(2) सक्षम प्राधिकारी द्वारा अनुमोदित किए गए उपयुक्त व्यक्तियों और उपयुक्त संस्थाओं के नाम और पते की एक सूची बोर्ड/समिति के कार्यालय में रखी जाएगी और जब आवश्यक हो, उपयोग में लाई जाएगी। ऐसी संस्थाओं की, जिनसे विशेषज्ञीय मध्यक्षेप और सेवाओं की अपेक्षा रखने वाले बालकों की आवश्यकताओं की पूर्ति होती हो, की पहचान करने और उन्हें मान्यता प्रदान करने के प्रयत्न किए जाएंगे।

(3) सक्षम प्राधिकारी द्वारा किसी बालक को किसी ऐसी संस्था को, जो संबंधित शाखाओं सहित एक उपयुक्त संस्था के रूप में मान्यता प्राप्त हो, सुपुर्दगी के पश्चात ऐसी संस्था का प्रबंधक सक्षम प्राधिकारी को जिसके आदेशों के अधीन बालक को सुपुर्द किया गया था, प्रज्ञापन देने के पश्चात ऐसी संस्था की किन्हीं भी शाखाओं में बालक को भेज सकेगा।

(4) सक्षम प्राधिकारी किसी व्यक्ति/संस्था को उपयुक्त व्यक्ति/उपयुक्त संस्था के रूप में घोषित करने के पूर्व सम्यक जांच करेगा और समाधान होने पर ही इस रूप में मान्यता प्रदान करेगा।

**43. संस्थाओं का प्रमाणीकरण/मान्यता और अंतरण -** (1) यदि किसी संगठन का प्रबंधन या वांछा करता हो कि उसके संगठन को अधिनियम के अधीन प्रमाणित किया जाए या मान्यता प्रदान की जाए तो वह नियमों, उप विधियों, संस्था के ज्ञापन, संगठन चलाने वाली सोसाइटी/संगम (एसोसिएशन) के सदस्यों की सूची, पदाधिकारी और संगठन की प्रास्थिति और संगठन एवं संगठन को चलाने वाली सोसाइटी की सामाजिक या सार्वजनिक सेवा का पिछला अभिलेख दर्शाने वाले विवरण के साथ प्ररूप उन्नीस में एक लिखित आवेदन संचालक, समाज कल्याण को जिला कलेक्टर के माध्यम से करेगा। आवेदन को संचालक, समाज कल्याण, राज्य सरकार को अनुशंसित करेगा।

(2) राज्य सरकार, भोजन व्यवस्था और आवास, सामान्य स्वास्थ्य शिक्षा, व्यावसायिक प्रशिक्षण और उपचार संबंधी सेवाओं के लिए संगठन में की गई व्यवस्था का सत्यापन करने के पश्चात यथास्थिति अधिनियम की धारा 8,9,34, 37 और 44 के अधीन प्रमाणन/मान्यता प्रदान कर सकेगी। यह इस शर्त पर होगा कि संगठन, मानकों का अनुपालन करे तथा अधिनियम और इन नियमों के अधीन अधिकथित सेवाएं दें और उसके प्रभार के अधीन रखे गए बालकों की संपूर्ण वृद्धि और विकास को सुनिश्चित करने के लिए सहमत हों।

(3) राज्य सरकार, इस अधिनियम के अधीन संचालित संस्था के प्रबंधन को किसी ऐसे ख्याति प्राप्त स्वैच्छिक संगठन को, जो ऐसी संस्था चलाने में सक्षम हो, अंतरित कर सकेगी और यह प्रमाणित कर सकेगी कि उक्त स्वैच्छिक संगठन, अपेक्षित उत्तरदायित्वों को स्वीकार करने वाली एक उपयुक्त संस्था है।

**44. संयुक्त प्रबंधन -** (1) राज्य द्वारा संचालित संस्थाओं का प्रबंध गैर सरकारी संगठनों द्वारा भी किया जा सकेगा। भूमिकाएं तथा उत्तरदायित्व और प्रबंधन के अन्य विवरणों को उक्त संगठन के साथ विशिष्ट और व्यक्तिनिष्ठ परामर्श के पश्चात अंतिम रुप से तय किया जा सकेगा और उन्हें एक विशिष्ट समयावधि के लिए एक समझौता ज्ञापन (एम.ओ.यू.) द्वारा तय किया जा सकेगा।

समझौता ज्ञापन पर भी पक्षों द्वारा निम्नलिखित रीति में हस्ताक्षर किए जाएंगे, अर्थात -

(क) प्रत्येक पक्ष की भूमिकाएं और उत्तरदायित्व,

(ख) वे क्षेत्र, जिसमें वित्तीय/कार्यक्रम आधारित आगम, सहयोगी अभिकरणों द्वारा किए जाएंगे,

(ग) संयुक्त प्रबंधन के पुनर्विलोकन के लिए युक्ति,

(घ) बालकों की भागीदारी के लिए स्थान ,

(ङ) कर्मचारिवृन्द/स्वयं सेवकों की भूमिकाएं और उत्तरदायित्व, जो इन संस्थाओं में संयुक्त प्रबंधन प्रयासों के भाग के रुप में आते हों।

(च) तत्कालीन विशेष परिस्थितियों से सुसंगत कोई अन्य विषय।

(2) उस संस्था और अधोसंरचना का, जो कि किशोर न्याय अधिनियम, 1986 के अधीन राज्य सरकार को पहले ही उपलब्ध हो, अधिनियम के कार्यान्वयन में उपयुक्त रुप से उपयोग किया जाएगा।

(3) राज्य सरकार, यदि वह अधिनियम के अधीन प्रमाणित अथवा मान्यता प्राप्त संगठन की शर्तों, नियमों या प्रबंधन से संतुष्ट नहीं हैं, किसी भी समय, संगठन के प्रबंधक पर तामील दो मास का नोटिस देकर यह घोषित कर सकेगी कि नोटिस में विनिर्दिष्ट की गई तारीख से, यथास्थिति संगठन का प्रमाण-पत्र उसकी मान्यता वापस ले ली जाएगी। उक्त तारीख से संगठन, यथास्थिति अधिनियम की धारा 8, 9, 34, 37 अथवा 44 के अधीन प्रमाणित अथवा मान्यता प्राप्त हों।

(4) संगठन के प्रमाण-पत्र अथवा उसकी मान्यता को वापस लेने अथवा उन्हें प्रत्यावर्तित करने का विनिश्चय, अधिनियम की धारा 62 के अधीन विशेष रुप से गठित सलाहकार बोर्ड द्वारा संपूर्ण जांच-पड़ताल के आधार पर किया जाएगा। सलाहकार बोर्ड की रिपोर्ट पर, गृह के भारसाधक अधिकारी से, 30 दिन के भीतर स्पष्टीकरण देने के लिए दर्शित करने को कहा जाएगा।

(5) जब कोई संगठन, अधिनियम की धारा 8,9, 34, 37, या 44 के अधीन प्रमाणित अथवा मान्यता प्राप्त संगठन नहीं रह जाता है, तो उसमें रखे गए बालक, राज्य सरकार द्वारा इस निमित्त सशक्त किए पदाभिहित अधिकारी के आदेशों के अधीन या तो :-

(क) ऐसी शर्तों पर जैसी कि अधिकारी अधिरोपित करें, पूर्णतः निर्मुक्त कर दिए जाएंगे, अथवा

(ख) अधिनियम की धारा 8,9,34, 37 या 44 के अधीन स्थापित, प्रमाणित या मान्यता प्राप्त किसी अन्य संस्था को, उन्मोचन तथा स्थानांतरण से संबंधित अधिनियम के उपबंधों और नियमों के अनुसार स्थानांतरित कर दिए जाएंगे। ऐसी निर्मुक्ति अथवा स्थानांतरण की सूचना, यथास्थिति बोर्ड, अथवा समिति को दी जाएगी।

**45. प्रमाणित या मान्यता प्राप्त संगठन को सहायता अनुदान -** (1) अधिनियम की धारा 8,9,34, 37 या 44 के अधीन प्रमाणित या मान्यता प्राप्त कोई संगठन, उस समय जबकि प्रमाणीकरण या मान्यता की कालावधि प्रवृत्त हो, राज्य सरकार को, अधिनियम के उपबंधों के अधीन, उन्हें प्राप्त बालकों के भरण-पोषण के लिए और उनकी शिक्षा, उपचार व्यावसायिक प्रशिक्षण, विकास और पुनर्वास पर उपगत व्ययों के लिए अधिनियम के उपबंधों के अधीन सहायता अनुदान हेतु आवेदन कर सकेगा। राज्य सरकार द्वारा सहायता अनुदान ऐसी दरों पर, जो कि विहित सनियम के अनुरुप हों, ऐसी रीति में और ऐसी शर्तों के अध्यधीन रहते हुए मंजूर किया जा सकेगा, जिन पर कि दोनों पक्ष परस्पर सहमत हों।

(2) अधिनियम की धारा 8,9,34, 37 और 44 के अधीन सरकार द्वारा चलाए जा रहे गृहों के प्रबंधन के स्वैच्छिक संगठन को अंतरित हो जाने की दशा में अन्य भूमिका एवं बाध्यताएं विहित करते हुए दोनों पक्षों के बीच हस्ताक्षरित समझौता ज्ञापन में सहायता अनुदान के रुप में, स्वैच्छिक संगठनों को वही बजट दिया जाएगा, जो कि सरकार उस गृह पर खर्च कर रही थी।

## अध्याय - सात
## संस्थागत प्रबंधन

**46. (1) संस्थाओं में, अधिक नाजुक बालकों के अधिकारों का संरक्षण :** (क) सभी प्राधिकारी, अधिकारी और कार्मिक ऐसे बालकों की आवश्यकताओं के प्रति हर समय संवेदनशील रहेंगे जो कि आयु, लिंग, लैंगिक अवस्थिति, एचआईव्ही स्थिति, गंभीर बीमारी या किसी अन्य कारण से नाजुक हों। यह सुनिश्चित करने के लिए कि उनकी विशिष्ट आवश्यकताओं की पूर्ति हो रही है, जहां भी संभव हो, सकारात्मक कार्यवाई को प्रोत्साहन दिया जाएगा।

(ख) राज्य सरकार/स्वैच्छिक संगठन, लड़के और लड़कियों के लिए पृथक संस्थाएं स्थापित करेंगे। 10 वर्ष से ऊपर की आयु और 10 वर्ष से कम आयु की लड़कियों के लिए पृथक सुविधाएं दी जाएंगी। लड़कों की संस्थाओं के संबंध में 12 वर्ष तक, 12 से 16 वर्ष तक और 16 से 18 वर्ष तक के आयु समूहों के लिए पृथक सुविधाएं दी जाएंगी। शिशुओं के लिए समुचित सुविधाओं सहित 0-5 वर्ष तक आयु समूह में बालकों के लिए पृथक सुविधाएं दी जाएंगी।

**(2) बालक को प्रवेश -**

(क) संस्थाओं में बालकों को केवल उन्हीं शर्तों के अधीन रखा जाएगा जिनमें उनकी आयु, व्यक्तित्व लिंग और अपराध के प्रकार यदि लागू हो, के साथ ही उनके मानसिक और शारीरिक स्वास्थ्य के अनुसार उनकी विशिष्ट आवश्यकताओं और विशेष आवश्यकताओं का पूर्ण ब्यौरा हो, और जो हानिप्रद प्रभावों और जोखिम की परिस्थितियों से उनका संरक्षण सुनिश्चित करती हों।

(ख) बालकों के भिन्न-भिन्न प्रवर्गों को पृथक करने के लिए प्रमुख मानदंड, संबंधित प्रत्येक व्यक्ति की विशिष्ट आवश्यकताओं की सर्वोत्तम अनुकूल देखरेख और उसकी शारीरिक-मानसिक और नैतिक संनिष्ठा का संरक्षण तथा कल्याण होगा।

(ग) बालक को ऐसे कार्मिक द्वारा जिम्मेदार रीति में लिया जाएगा, जो प्रशिक्षित रहे हों और जो संस्था में भेजे जा रहे बालकों की विशेष आवश्यकताओं और भावनाओं के प्रति संवेदनयुक्त हों। यदि आवश्यक हो तो बालक के लिए बाल कटवाने की व्यवस्था की जाएगी औरऐसी रीति में स्नान कराया जाएगा, जिससे उसकी गरिमा का संरक्षण हो और उससे सहमति प्राप्त हो। जब भी संभव हो, शेविंग के विकल्प के रुप में जूं वाले लोशन का प्रयोग किया जाएगा।

(घ) बालक को उसका निजी सामान और अन्य मूल्यवान वस्तुएं रखने के लिए लॉकर दिया जाएगा।

(ङ) बालक की तात्कालिक आवश्यकताओं और कुशंका पर, जैसे कि आवश्यक चिकित्सकीय देखरेख और माता-पिता से संपर्क

की आवश्यकताओं पर शीघ्र दक्षतापूर्ण और सहज रीति में ध्यान दिया जाएगा।

(च) प्रभारी अधिकारी बालक को प्राप्त करने के पूर्व किशोर न्याय बोर्ड या बालक कल्याण समिति के आदेशों को सत्यापित करेगा।

(छ) बालक को प्राप्त किए जाने के समय, उसे संप्रेक्षण गृह/विशेष गृह/बालगृह को शासित करने वाले नियमों की एक प्रति और उसके अधिकारों और दायित्वों का लिखित विवरण, ऐसी भाषा में, जिसमें वह समझ सके, शिकायतें प्राप्त करने के लिए सक्षम प्राधिकारियों जैसे कि चाइल्ड लाइन, बाल कल्याण समिति, किशोर न्याय बोर्ड, सानिध्य समितियों, जिला स्तरीय समितियों के पते के साथ लोक अथवा ऐसे प्राइवेट अभिकरणों तथा संगठनों के जो विधिक सहायता उपलब्ध कराते हों, उपलब्ध कराए जाएंगे। बालक द्वारा अनुरोध किया जाने पर उसकी इन तक पहुंच कराई जाएगी।

उन बालकों को, जो अशिक्षित हों अथवा जो लिखित रूप में भाषा नहीं समझ सकते हों अथवा जिन्हें किसी अन्य रूप में सहायता की आवश्यकता हो, ऐसी रीति में जानकारी दी जानी चाहिए जिससे वे पूरी तरह से समझ सकें।

(ज) बालक को, संस्था के आंतरिक संगठन को शासित करने वाले विनियमों और उसकी की जा रही देखरेख के लक्ष्यों और तरीकों, अनुशासन संबंधी अपेक्षाओं और प्रक्रियाओं की, जानकारी ज्ञात करने की तथा शिकायतें करने की अन्य अधिकृत रीतियों का और समस्त ऐसे अन्य मामलों को, जो कि उसे संस्था में रहने की अवधि के दौरान अपने अधिकारों और दायित्वों को पूरी तरह से समझने में समर्थ बनाने के लिए आवश्यक हों, समझने के लिए प्रेरित किया जाएगा।

**47. रजिस्टरों का रखा जाना** - (1) भारसाधक अधिकारी, कार्यालय में ऐसे रजिस्टर और प्ररूप रखेंगे जैसे कि अधिनियम और इन नियमों द्वारा विहित किए जाएं।

(2) **केस फाइल** - केस फाइल में निम्नलिखित विशिष्टयां अंतर्विष्ट होंगी -

(क) समस्त रिपोर्ट, जिसमें सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट सम्मिलित है, विधिक अभिलेख, चिकित्सा अभिलेख और अनुशासनिक कार्यवाहियों का अभिलेख और प्ररूप से संबंधित समस्त अन्य दस्तावेज, उपचार के विषय और ब्यौरे एक व्यक्तिगत गोपनीय फाइल में रखे जाएंगे। इन फाइलों को अद्यतन रखा जाएगा और वे केवल प्राधिकृत व्यक्तियों को ही जिसमें बालक/बालिका स्वयं सम्मिलित हैं, प्राप्य होंगी और उन्हें इस प्रकार वर्गीकृत किया जाएगा ताकि आसानी से समझ में आ सके.

(ख) जहां संभव हो, प्रत्येक बालक को उसकी फाइल में अंतर्विष्ट किसी तथ्य अथवा मत का प्रतिवाद करने का अधिकारी होगा ताकि गलत, निराधार अथवा नाजायज कथनों को सुधारा जाकर इस अधिकार का प्रयोग करने की दृष्टि से ऐसे किसी व्यक्ति जो किशोर न्याय बोर्ड अथवा बाल कल्याण समिति द्वारा प्राधिकृत है, निवेदन करने पर फाइल प्राप्त करने और उस पर परामर्श करने की अनुमति होगी। निर्मुक्त होने पर बालकों के अभिलेख सील कर दिए जाएंगे और उपयुक्त समय पर उन्हें नष्ट कर दिया जाएगा।

(ग) संस्था में प्रत्येक बालक की केस फाइल निम्नलिखित जानकारी, जो लागू हो अंतर्विष्ट करते हुए संस्था में रखी जाएगी :-

(एक) सेन्ट्रल इंडेक्स नम्बर,

(दो) प्रत्येक वर्ष का फोटोग्राफ,

(तीन) उस व्यक्ति/अभिकरण की रिपोर्ट, जिसमें बालक को सक्षम प्राधिकारी के समक्ष पेश किया हो (सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट के फार्मेट (प्ररूप) की ही तरह),

(चार) परिवीक्षा अधिकारी की रिपोर्ट (सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट के फार्मेट (प्ररूप) में भी),

(पांच) पूर्व की संस्था से जानकारी,

(छः) स्टाफ के सदस्यों से बालक की शिक्षा स्वास्थ्य में प्रगति की माहवारी की रिपोर्ट (लड़कियों के मामले में),

| | |
|---|---|
| दूध/दही | 300 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन पानी मिलाए बिना |
| नाश्ता (मूंगफली, चना, पोहा) | 50 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन |
| चाय पत्ती | 4 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन |
| फल | 45 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन (एक सप्ताह में तीन बार) |
| मसाले | 10 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन विभिन्न क्षेत्रीय मांगों के अनुसार |
| नमक | 15 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन |
| ईंधन/जलाऊ लकड़ी | 1 किलोग्राम 250 ग्राम प्रति व्यक्ति प्रतिदिन |
| अन्य वस्तुएं - | |
| दूध (पाउडर) | 50 ग्राम प्रतिमाह |
| हेयर ऑइल | 100 ग्राम प्रतिमाह |
| नहाने का साबुन | 1 प्रतिमाह |
| साबुन (कपड़े धोने के लिए) | 2 नग प्रतिमाह |

**टिप्पणी -** सुझायी गई आहार संबंधी स्केल, स्थानीय आवश्यकताओं के अनुसार संशोधित की जा सकती है जहां एल.पी.जी. गैस उपलब्ध न हो, वहां गैस की अनुपलब्धता की अवधि के दौरान जलाऊ लकड़ी/ईंधन स्केल लागू होगी।

**52. वस्त्र, बिस्तर और अन्य वस्तुएं -** (1) बालकों को, जहां तक संभव हो सके, यूनीफार्म से भिन्न अपने स्वयं के वस्त्र का उपयोग करने का अधिकार होगा। संस्थाएं यह सुनिश्चित करेंगी कि प्रत्येक बालक के पास जलवायु के अनुकूल और अच्छा स्वास्थ्य सुनिश्चित करने के लिए पर्याप्त निजी वस्त्र हों और जो किसी भी रुप में अपेक्षित कोटि से कम अथवा अप्रतिष्ठकार न हों। किसी भी प्रयोजन से संस्था से हटाए गए अथवा संस्था छोड़ने वाले बालकों को अपने निजी वस्त्र पहनने की अनुमति होगी। वे इस बात को ध्यान में रखते हुए, यूनिफार्म नहीं पहनेंगे कि ऐसी प्रक्रिया से बालकों का नामकरण जैसा हो जाता है और वे बदनाम हो सकते हैं।

(2) राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर निर्धारित स्केल के अनुसार प्रत्येक बालक को वस्त्र और बिस्तर जिसमें परम्परागत अधोवस्त्र, तौलिए,शीतकाल के लिए जर्सी, बाहर के स्कूलों में जाने वाले बालकों के लिए स्कूल यूनिफार्म, दरी, चादरें, कम्बल, तकिया, चप्पल या जूते, यथापेक्षित बर्तन और टूथ पाउडर, साबुन, तेल, कंघा इत्यादि सम्मिलित हैं। वस्त्र और बिस्तर के लिए सुझावी गयी नवीनतम स्केल निम्नानुसार हो सकती है : -

| वस्तु | नार्म्स (प्रति निवासी) स्कूल न जाने वाले बालक- | मानसिक रुप से असुविधाग्रस्त बालक |
|---|---|---|
| शर्ट | | |
| टेरीकार्ट/काटन शर्ट | 3 टेरीकार्ट/काटन शर्ट प्रति वर्ष | 5 टेरीकाट/काटन शर्ट प्रतिवर्ष |
| निकर/पायजामा/ स्कर्ट | 3 टेरीकाट/काटन हाफ पेंट प्रति 12 वर्ष तक ट्राउजर्स प्रतिवर्ष 12 वर्ष से उपर | 5 टेरीकार्ट/काटन हाफ पेंट प्रतिवर्ष 2 काटन पायजामा प्रतिवर्ष |
| कच्छा | 4 प्रतिवर्ष | 6 प्रतिवर्ष |
| बनियान | 4 प्रतिवर्ष | 4 प्रतिवर्ष |
| (13 वर्ष से उपर के लिए ब्रेसियर्स) | 4 प्रतिवर्ष | 4 प्रतिवर्ष |
| तौलिए | 2 प्रतिवर्ष | 2 प्रतिवर्ष |
| स्कार्फ/चुन्नी | 2 प्रतिवर्ष (केवल लड़कियों के लिये 12 वर्ष से अधिक आयु की ) | 2 प्रतिवर्ष (केवल लड़कियों के लिये) 12 वर्ष से अधिक आयु की |
| चमड़े के जुते | 1 प्रतिवर्ष | 1 केनवास जूते प्रतिवर्ष |
| चप्पल | 1 प्रतिवर्ष | 1 प्रतिवर्ष |
| (लड़कियों के लिए) | - | - |
| रुमाल | | |

| | | |
|---|---|---|
| केनवास के पी.टी.के जुते | | 1 प्रतिवर्ष |
| आधी बांह का स्वेटर | 2 वर्ष में 1 | 1 प्रतिवर्ष |
| ऊनी जर्सी | 2 वर्ष में 1 | 1 प्रतिवर्ष |
| सैनिटरी पैड्स | जैसी आवश्यकता हो | जैसी आवश्यकता हो |
| (13 वर्ष की उपर की लड़कियों के लिये) | नायलोन के मोजे 2 प्रति वर्ष नायलोन के मोजे | 2 प्रतिवर्ष |

**53. सेवाएं, जो बालक की स्वास्थ्य संबंधी आवश्यकताओं और गरिमा के अनुरुप होंगी -** (1) अपनी स्वतंत्रता से वंचित बालकों को ऐसी सुविधाओं तथा सेवाओं का अधिकार होगा जो स्वास्थ्य और मानवीय गरिमा से संबंधित सभी आवश्यकताओं की पूर्ति करती हो।

(2) संस्थाओं की डिजाइन और उनका वास्तविक परिवेश जहां तक संभव हो, अंतरंगता, संवेदनात्मक उद्दीपन, सभ्य समाज से जुड़ने के अवसरों और खेलों में सहभागिता, शारीरिक व्यायाम और खाली समय के क्रियाकलापों संबंधी बालक की आवश्यकताओं का सम्मान करते हुए, घर सदृश व्यवहार के पुनर्वासीय उद्देश्य को ध्यान में रखते हुए होगा। यद्यपि, राज्य सरकार के पास उपलब्ध विद्यमान अधोसंरचना का उपयोग किया जा सकता है। तथापि समस्त संस्थाओं की सजावट को इस प्रकार पुनर्गठित करने के सम्मिलित प्रयास किए जाएंगे, ताकि ये बाल केन्द्रित गृहों की छवि निरुपति करें न कि किसी जेल अथवा सरकारी कार्यालय की। दीवारों तथा फर्नीचर के लिए रंगीन पेन्ट, पोस्टर तथा प्रदर्शन बोर्ड उन बालकों को उपलब्ध कराए जाएंगे, जो उनके गृह सुसज्जित करने के लिए उनका उपयोग कर सकें।

(3) गृहों की डिजाइन और संरचना इस प्रकार की हो जिसमें आग का खतरा कम से कम हो और परिसर से सुरक्षित निकलना सुनिश्चित हो सके। आग लगने की दशा में एक प्रभावी अलार्म प्रणाली साथ ही बालकों की सुरक्षा सुनिश्चित करने के लिए सुव्यवस्थित और अभ्यास में लाई हुई प्रक्रिया हो। उन क्षेत्रों में, जहां कि स्वास्थ्य या अन्य खतरे या जोखिम ज्ञात हों, सुविधाएं निविष्ट नहीं की जाएंगी।

(4) सोने की जगह सामान्यतया (छोटे) समूह शयनागार के रुप में होगी, जिसमें स्थानीय मानकों को ध्यान में रखा जाएगा। सोने के घंटों के दौरान, प्रत्येक बालक की संरक्षा सुनिश्चित करने की दृष्टि से समस्त शयन क्षेत्रों तथा समूह शयनागार की नियमित सतर्क देखभाल की जाएगी। प्रत्येक बालक को अलग-अलग तथा पर्याप्त बिस्तर दिए जाएंगे जो दिए जाते समय स्वच्छ होंगे, उन्हें अच्छी हालत में रखा जाएगा और उनकी स्वच्छता सुनिश्चित करने के लिए समय-समय पर बदला जाएगा।

(5) सेनेटरी व्यवस्थाएं इस प्रकार अवस्थित हों और पर्याप्त स्तर की हों, जिससे की प्रत्येक बालक की शारीरिक आवश्यकताएं यथा अपेक्षित अंतरंगता में पूरी हो सके और स्वच्छ एवं समुचित रीति में मिल सकें। बालकों से शौचालय साफ नहीं करवाए जाएंगे।

**(6) स्वच्छता और स्वास्थ्य** - प्रत्येक संस्था में निम्नलिखित सुविधाएं होंगी -

(क) पर्याप्त और उपचारित पेयजल ,

(ख) नहाने और वस्त्र धोने के लिए पर्याप्त पानी, परिसरों का रखरखाव और सफाई ,

(ग) उचित जल निकास प्रणाली ,

(घ) कूड़े के निस्तारण के लिए प्रबंध ,

(ङ) मच्छरों से संरक्षण,

(च) पर्याप्त संख्या में शौचालय, सात बालकों के अनुपात में कम से कम एक शौचालय ,

(छ) पर्याप्त संख्या में स्नानागार, दस बालकों के अनुपात में कम से कम एक स्नानागार ,

(ज) धुलाई के लिए पर्याप्त स्थान,

(झ) रसोईघर में सफाई ,

(ञ) मक्खी परिरक्षी रसोइघर ,

(ट) बिस्तर और वस्त्रों को धूप में रखने की व्यवस्था,

(ठ) चिकित्सा सुविधा की उपलब्धता।

(7) **आवास** - जहां तक संभव हो सके, आवास का न्यूनतम मापदंड निम्नानुसार होगा -

| | |
|---|---|
| शयनागार | 40 वर्गफीट प्रति किशोर |
| क्लास रुम | पर्याप्त स्थान |
| कर्मशाला | कार्य करने के लिए पर्याप्त जगह |

**खेल का मैदान** - संस्था में बालकों की कुल संख्या के अनुसार प्रत्येक संस्था में, खेल के मैदान के लिए पर्याप्त क्षेत्र उपलब्ध कराया जाएगा और समस्त बालकों को खेल के मैदान में दिन में कम से कम दो घंटे खेलने की छूट होगी।

(8) शयनागारों, कक्षाओं और कर्मशालाओं में आमने-सामने की पर्याप्त हवा और प्रकाश होगा।

**51. शिक्षा और व्यावसायिक प्रशिक्षण** - (1) जहां कहीं संभव हो, संस्था के बाहर राज्य द्वारा सहायता प्राप्त संस्थाओं/राज्य द्वारा मान्यताप्राप्त संस्थाओंद्वारा चलाये जा रहे औपचारिक स्कूलों में शिक्षा उपलब्ध कराई जाएगी। ऐसी शिक्षा अर्हताप्राप्त शिक्षकों द्वारा देश की शिक्षा प्रणाली के साथ एकीकृत कार्यक्रमों के माध्यम से दी जाएगी ताकि निर्मुक्त होने पर बालक अपनी शिक्षा बिना किसी कठिनाई के जारी रखें।

(2) किसी भी कौशल में के स्कूल के लिए अनिवार्य आयु के प्रत्येक बालक को जिसमें संप्रेक्षण गृह भी सम्मिलित हैं, ऐसी शिक्षा प्राप्त करने का अधिकार होगा जो उसकी आवश्यकताओं और योग्यताओं के अनुरुप तथा उसे समाज में लौटाने के लिए तैयार करने की परिकल्पना के आधार पर तैयार की गई हो, जहां तक संभव हो राष्ट्रीय शैक्षणिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद द्वारा यथाविहित शिक्षा के न्यूनतम स्तरों पर आधारित विशेष कार्यपद्धति को, विशेष शिक्षा की आवश्यकता वाले बालकों की, जैसे कि आवारा बालकों इत्यादि की विशेष शिक्षा की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए सुधारशील संस्थाओं में शिक्षा प्रणाली में समाविष्ट किया जाए, प्रशासन द्वारा, बालकों की शिक्षा पर, उनकी विशिष्ट सांस्कृतिक या जन्मजात संबंधित आवश्यकताओं अथवा किन्हीं अन्य विशेष आवश्यकताओं के सहित विशेष ध्यान दिया जाएगा।उन बालकों को, जो अशिक्षित हों अथवा जिन्हें संज्ञानात्मक अथवा सीखने के संबंध में कठिनाई हो, विशेष शिक्षा का अधिकार होगा।

(3) उन बालकों को, जो कि स्कूल जाने की अनिवार्य आयु से ऊपर के हों और जो अपनी शिक्षा जारी रखना चाहते हों, अनुमति दी जाएगी और उन्हें इस हेतु प्रोत्साहित किया जाएगा और उन्हें समुचित शैक्षणिक कार्यक्रम सुलभ हो सकें, इसहेतु हर संभव प्रयास किया जाएगा।

(4) अधिनियम के अधीन बालकों को प्रदान किए जाने वाले डिप्लोमा अथवा शिक्षा संबंधी प्रमाण-पत्रों में किसी भी रुप में यह नहीं दर्शाया जाएगा कि बालक ऐसी संस्था में रहा है।

(5) प्रत्येक संस्था को ऐसा पुस्तकालय सुलभ करना चाहिए जिसमें बालकों के लिए उपयुक्त शिक्षण संबंधी तथा आनंदप्रद दोनों ही प्रकार की पुस्तकों का तथा नियतकालिक पत्रिकाओं (पीरियोडिकल्स) का पर्याप्त भंडार हो, जिसके लिए उन्हें प्रोत्साहित और इसका पूरा उपयोग करने के लिए समर्थ बनाया जाना चाहिए।

(6) उन बालकों को छोड़कर, जो कि संप्रेक्षण गृह में अस्थायी रुप से देखरेख में हों, अनिवार्य स्कूल शिक्षा की आयु के ऊपर के प्रत्येक बालक को उस व्यवसाय में व्यावसायिक प्रशिक्षण प्राप्त करने का अधिकार होगा, जो भविष्य में उसे रोजगार के लिए तैयार कर सके।

(7) संप्रेक्षण गृह के अलावा प्रत्येक गृह में प्रशिक्षित अनुदेशकों के मार्गदर्शन के अधीन उपयुक्त व्यावसायिक प्रशिक्षण भौगोलिक एवं क्षेत्र विशेष की स्थिति के सुविधा अनुसार होगी। ये गृह तकनीकी शिक्षा संस्था (आईटीआई) सरकार और निजी संगठन/एन्टरप्राइसेस एजेंसियों/गैर सरकारी संगठनों, विशेषज्ञ और नियोजन एजेंसियों के साथ अपने नेटवर्क विकसित करेंगे।

(8) उचित व्यावसायिक चयन और संस्थागत प्रशासन की अपेक्षाओं का सम्यक ध्यान रखते हुए, बालकों को उस प्रकार का कार्य चुनने के लिए प्रोत्साहन किया जाना चाहिए, जिसे वे करना चाहते हों।

(9) जहां संभव हो तथा बाल श्रम कानून के अनुसार बालकों को पारिश्रमिक सहित कार्य तलाशने के तथा अपनी शिक्षा या प्रशिक्षण जारी रखने के अवसर दिए जाएंगे परन्तु उनसे ऐसा करने की अपेक्षा नहीं की जाएगी। कार्य, शिक्षा अथवा प्रशिक्षण संस्था में बालक के बने रहने का कारण नहीं बनेंगे।

(10) जहां संभव हो, बालकों को अपने समुदायों में लौटने पर उपयुक्त रोजगार प्राप्त करने की संभावनाएं बढ़ाने की दृष्टि से दिए व्यावसायिक प्रशिक्षण के पूरक के रूप में, यदि संभव हो तो स्थानीय समुदाय में पारिश्रमिक सहित कार्य करने का अवसर उपलब्ध कराया जाएगा। कार्य इस प्रकार का हो, जिससे बालक को ऐसा समुचित प्रशिक्षण मिल सके, जो उनके निर्मुक्त होने पर उनके लिए लाभदायक हो। संगठन और दक्षताओं में दिए जाने वाले काम की रीतियों में एवं समुदाय में उसी प्रकार के काम में यथा संभव निकटतम रूप से समानता होगी, ताकि बालकों को सामान्य व्यावसायिक जीवन की स्थितियों के लिए तैयार किया जा सके।

**(11) उपार्जन** - प्रत्येक बालक को, जो कि काम करता है, यदि काम पारिश्रमिक वाला है तो उसे न्यायोचित पारिश्रमिक प्राप्त करने का अधिकार होगा बालकों के और उनके व्यावसायिक प्रशिक्षण के हितों को किशोर न्याय संस्था या किसी तीसरे पक्ष को कोई लाभ दिलवाने के प्रयोजन के अधीन नहीं होंगे किसी बालक के उपार्जन के 3/4 भाग को बचत निधि गठित करने के लिए अलग रखा जा सकेगा, जो निर्मुक्त होने पर उसे सौंप दिया जाए। बालक को उस उपार्जन के शेष भाग को उसके स्वयं के उपयोग की वस्तुएं क्रय करने के लिए या उसके अपराध द्वारा क्षतिग्रस्त पीड़ित की क्षतिपूर्ति करने के लिए या उसे उसके परिवार को अथवा संस्था के बाहर के किन्हीं अन्य व्यक्तियों को भेजने का अधिकार हो सकेगा।

**(12) पुरस्कार** - बालकों को, गृह के प्रबंधक द्वारा समय-समय पर नियत किए गए अनुसार पुरस्कार, परिश्रमी कार्य और अच्छे व्यवहार के प्रोत्साहन स्वरूप प्रदान किए जा सकेंगे। बालक को ये पुरस्कार उसके द्वारा इसे उपार्जित करने के दो माह की कालावधि के भीतर बालक से एक समुचित रसीद अभिप्राप्त करके दिए जाएंगे।

(13) बालकों के धार्मिक विश्वासों का सम्यक आदर किया जाएगा और ऐसी कोई कक्षाएं संचालित नहीं की जाएंगी, जो शिक्षा के नाम पर धर्मान्तरित करने का प्रयास करती हों।

**(14) शिक्षण तथा व्यावसायिक प्रशिक्षण का निरीक्षण** - समीक्षा एवं मूल्यांकन समिति का निरीक्षण समिति को या शिक्षा के विषय पर विशेष अधिकारिता रखने वाली राज्य में स्थापित किसी अन्य सम्बद्ध विशेषज्ञता निरीक्षण समिति को जैसे कि जिला शिक्षा अधिकारी तकनीकी शिक्षा संचालक, किसी मान्यता प्राप्त शिक्षा परामर्शी को प्रतिवेदन देगी।

**55. चिकित्सकीय देखरेख** - (1) प्रत्येक बालक को निवारक और उपचारी पर्याप्त चिकित्सीय देखरेख प्राप्त होगी, जिसमें दांत संबंधी, नेत्र संबंधी और मानसिक स्वास्थ्य देखरेख इत्यादि, साथ ही औषधि-निर्माण संबंधी उत्पाद और चिकित्सीय दृष्टि से सुझाए गए विशेष आहार भी सम्मिलित है। ऐसी समस्त चिकित्सीय देखरेख, जहां तक संभव हो, बालक को बदनामी से बचाने और समुदाय में उसका आत्म सम्मान बढ़ाने और उसको मिलाने की दृष्टि से, समुदाय की स्वास्थ्य सुविधाओं और सेवाओं की मार्फत ही दी जाएगी, जिसमें कि संस्था अवस्थित है।

(2) प्रत्येक संस्था यह सुनिश्चित करने के लिए आवश्यक चिकित्सीय सुविधायें उपलब्ध कराएंगी कि-

(क) चिकित्सीय उपचार के लिए नियमित सुविधाएं उपलब्ध हैं,

(ख) प्रतिरक्षण विस्तार के लिए प्रबंध किए गए हैं,

(ग) गंभीर मामलों को निकटतम सिविल अस्पताल या उपचार केन्द्रों को निर्दिष्ट करने के लिए व्यवस्था विकसित की गई है

(घ) रुग्ण बालकों को निरन्तर चिकित्सीय पर्यवेक्षण के अधीन रखा गया है,

(ङ) स्पर्शजन्य/संक्रामक बीमारियां फैलने की दशा में उन्हें पृथक-पृथक रखा जाना सुनिश्चित किया गया है।

(3) किसी गृह में प्रवेश दिए गए प्रत्येक बालक का चिकित्सा अधिकारी द्वारा 24 घंटे के भीतर चिकित्सीय परीक्षण किया जाएगा और बालक के किसी विशेष गृह में स्थानांतरण/निर्मुक्ति/विशेषगृह के लिए आदेश के समय अथवा किसी परिवार/समुदाय में स्थानन के पूर्व, देखरेख और संरक्षण के जरूरतमंद बालकों के मामले में, स्थानांतरण के पूर्व तथा आगे और ऐसे समय पर जो कि चिकित्सा अधिकारी द्वारा अथवा

भारसाधक अधिकारी द्वारा आवश्यक समझा जाए, उतनी ही अवधि में चिकित्सीय परीक्षण किया जाएगा । बालक को इस प्रकार के परीक्षण की आवश्यकता के प्रति दिशा निर्दिष्ट किया जाएगा ऐसा चिकित्सीय परीक्षण प्रशिक्षित और संवेदनयुक्त चिकित्सा कार्मिकों द्वारा ऐसी रीति में किया जाएगा, जिसमें कि बालक की मर्यादा और अधिकार संरक्षित होते हों ।

(4) किसी बालक की कोई शल्य चिकित्सा उसके माता-पिता या संरक्षक की पूर्व सहमति के बिना तब तक नहीं की जाएगी, जब तक कि या तो माता-पिता का या संरक्षक का पता नहीं चल सकता हो और बालक की स्थिति ऐसी हो कि किसी भी प्रकार के विलंब से, चिकित्सा अधिकारी की राय में, बालक के स्वास्थ्य को अनावश्यक क्षति या हानि हो सकती है । इस उद्देश्य से किशोर न्याय बोर्ड अथवा बाल कल्याण समिति से शीघ्र ही समुचित निदेश आवश्यक रुप से अभिप्राप्त किए जाना चाहिए ।

(5) संस्था में तिमाही चिकित्सीय जांच के आधार पर प्रत्येक बालक का स्वास्थ्य अभिलेख प्ररुप बाईस में संधारित किया जाएगा । प्रत्येक बालक का स्वास्थ्य अभिलेख बालक की फाइल में बहुत सावधानी से संधारित किया जाएगा, अभिलेख में, वजन और ऊंचाई किसी रुग्णता तथा उपचार तथा अन्य शारीरिक मानसिक समस्या, यदि कोई हो, का भी अभिलेख सम्मिलित होगा ।

(6) किसी चिकित्सा अधिकारी को, जिसके पास यह विश्वास करने का कारण हो कि किसी बालक का शारीरिक या मानसिक स्वास्थ्य हानिकारक रुप से प्रभावित रह चुका है या हो सकता है अथवा कोई अन्य दशा हो तो बालक के हित की सुरक्षा के लिए इस तथ्य की रिपोर्ट तत्काल अधीक्षक तथा संबंधित प्राधिकारी को करनी चाहिए ।

(7) किसी ऐसे बालक का उपचार जो मानसिक रुग्णता से ग्रस्त हो, विशिष्ट संस्था में स्वतंत्र चिकित्सीय प्रबंधन के अधीन किया जाना चाहिए, निर्मुक्त होने के पश्चात बालक के मानसिक स्वास्थ्य की देख-रेख में आवश्यक निरंतरता सुनिश्चित करने के लिए समुचित अभिकरणों से व्यवस्था द्वारा आवश्यक कदम उठाए जाना चाहिए ।

(8) संप्रेक्षण गृह/विशेष गृह/बाल गृह ऐसे बालकों को, जिन्हें किसी विशिष्ट मादक द्रव्य के कुप्रयोग के निवारण और पुनर्वास कार्यक्रमों की आवश्यकता हो, ऐसे अनुमोदित स्थान को निर्दिष्ट करें जिनका प्रशासन अर्हित कृत्यकारियों द्वारा किया जाता हो । ये कार्यक्रम संबंधित बालकों की आयु, लिंग और अन्य आवश्यकताओं के अनुकूल होंगे ।

(9) दवाएं, केवल आवश्यक उपचार के लिए, चिकित्सीय आधारों पर ही दी जानी चाहिए और जहां संभव हो, वहां संबंधित बालक को सूचित कर उसकी सहमति प्राप्त करके दी जाएंगी, विशेषकर, कोई जानकारी निकलवाने या कुछ स्वीकार कराने की दृष्टि से दंड के रुप में या दमन के एक साधन के रुप में नहीं दी जाएंगी । औषधियों और उपचार के प्रयोगात्मक उपयोग का बालकों पर कभी भी परीक्षण नहीं किया जाएगा । औषधि सदैव अर्हित चिकित्सीय कृत्यकारियों द्वारा अधिकृत होनी चाहिए और दी जानी चाहिए ।

(10) प्रत्येक गृह में विहित किए गए बालकों के अनुपात के अनुसार यथासंभव प्रशिक्षित परामर्शदाता की सेवाएं होंगी । बाल मार्गदर्शन केन्द्र, मनोविज्ञान तथा मनोविकार विज्ञान विभाग या वैसे ही अभिकरणों की सेवाएं भी ली जा सकेंगी ।

(11) किसी बालक के परिवार या संरक्षक को और बालक द्वारा निर्दिष्ट किए गए किसी अन्य व्यक्ति को, अनुरोध पर बालक के स्वास्थ्य की दशा के बारे में पता लगाने का अधिकार होगा और बालक के स्वास्थ्य में किन्हीं गंभीर परिवर्तनों की दशा में उसके परिवार अथवा संरक्षक को सूचित किया जाएगा ।

(12) मृत्यु या ऐसी रुग्णता जिसमें बालक को बाहर की किसी चिकित्सा संस्था में स्थानांतरित करने की आवश्यकता हो, की दशा में या ऐसी दशा में, जिसमें कि गृह में ही 48 घंटे से अधिक के लिए उसे चिकित्सीय देख-रेख की आवश्यकता हो किशोर न्याय संस्था के अधीक्षक द्वारा, संबंधित बालक के परिवार या संरक्षक को तत्काल सूचित किया जाना चाहिए, उस राज्य के प्राधिकारी को भी सूचना दी जाएगी, जिसका कि बालक निवासी है ।

**56. ऐसे बालक से व्यवहार करने का तरीका, जो स्पर्शजन्य रोगों अथवा मानसिक व्याधि से ग्रस्त हों-** (1) जब अधिनियम के उपबंधों के अधीन किसी गृह में रखा गया हो या किसी उपयुक्त व्यक्ति अथवा किसी उपयुक्त संस्था की देखरेख में रखा गया कोई बालक किसी ऐसे रोग से, जिसका दीर्घ अवधि तक चिकित्सीय उपचार आवश्यक हो या किसी ऐसी शारीरिक अथवा मानसिक व्याधि से जो उपचार से ठीक हो सकती है, ग्रस्त पाया जाए अथवा किसी स्वापक औषधि या मनः प्रभावी पदार्थ का आदी पाया जाए तो उस बालक को, इस निमित्त सशक्त किए गए प्राधिकारी के आदेश द्वारा उस अवधि के शेष भाग के लिए, जिसके लिए उसे सक्षम प्राधिकारी के आदेश के अधीन अभिरक्षा में रखा जाना है अथवा ऐसी अवधि के लिए जो कि चिकित्सा अधिकारी द्वारा बालक के उचित उपचार के लिए आवश्यक प्रमाणित की जाए ऐसे प्रयोजन

के लिए स्थापित किसी अनुमोदित स्थान पर स्थानांतरित किया जा सकेगा।

(2) जहां उपनियम (1) के अधीन बालक को, स्थानांतरित करने का आदेश देने वाले प्राधिकारी को यह प्रतीत हो कि बालक के रोग अथवा शारीरिक या मानसिक व्याधि का इलाज हो गया है तो वह यदि बालक को अभी भी अभिरक्षा में रखा जाना है तो उसके भारसाधक व्यक्ति को, बालक को गृह में जहां से या उपयुक्त व्यक्ति के पास जिसके पास से वह स्थानांतरित किया गया था, भेजने का आदेश दे सकेगा और यदि बालक को गृह में और नहीं रखा जाना है तो उसे निर्मुक्त करने का आदेश दे सकेगा।

(3) जहां तक पाया जाए कि किसी बालक को विवाहित साथी या माता-पिता अथवा संरक्षक के किसी स्पर्शजन्य रोग से ग्रस्त होने के कारण संस्था में रखा गया है तो यथासंभव शीघ्र परिवार में लौटने में बालक को समर्थ बनाने के लिए प्रायोजकता स्कीम के माध्यम से उक्त व्यक्ति को सहायता दी जाएगी। बालक का सर्वोत्तम हित सर्वोपरि विचारणीय होगा। बाल कल्याण समिति द्वारा स्वैच्छिक प्रवेश हेतु आने वाले समस्त मामलों का यथासंभव अनुवीक्षण किया जाएगा और गैर-संस्थागत विकल्पों का पता लगाया जाएगा।

(4) यदि अधिनियम की धारा 58 द्वारा यथापेक्षित स्पर्शजन्य रोगों से ग्रस्त बालक को भेजने के लिए सक्षम प्राधिकारी की अधिकारिता के भीतर या राज्य के पास में कोई संगठन नहीं है तो राज्य सरकार द्वारा ऐसे स्थानों, पर जिन्हें कि वह उपयुक्त समझे,आवश्यक संगठन स्थापित किए जाएंगे या उचित चिकित्सालय को इस हेतु मान्यता दी जायेगी।

(5) संस्था के प्राधिकारी, बालकों और संस्था के कर्मचारिवृन्द को एचआईव्ही के निवारण संबंधी जानकारी और शिक्षा उपलब्ध कराएंगे। स्वैच्छिक परीक्षण और परामर्श, निवारण उपचार और देखरेख के साधनों की सुविधाएं क्रमबद्ध रीति में उपलब्ध कराई जाएगी। गोपनीयता सुनिश्चित की जानी चाहिए और अनिवार्य परीक्षण, पार्थक्य तथा सुविधाएं और विशेषाधिकार लेने से इन्कार करना प्रतिषिद्ध होना चाहिए। एड्स प्रभावितों के साथ रहने वालों को सहानुभूतिपूर्वक जल्दी निर्मुक्त करने अथवा निर्दिष्ट किया जाने पर विचार किया जाएगा।

**57. आमोद प्रमोद -** (1) प्रत्येक बालक को जब भी मौसम अनुकूल हो, खुली हवा में प्रतिदिन कम से कम दो घंटे व्यायाम का अधिकार होगा जिसके दौरान सामान्यतया समुचित आमोद-प्रमोद संबंधी और शारीरिक प्रशिक्षण दिया जाएगा। इन क्रियाकलापों के लिए पर्याप्त स्थान, संस्थापनाएं और उपकरण उपलब्ध कराए जाएंगे।

(2) बालक को प्रतिदिन के खाली समय के क्रियाकलापों के लिए अतिरिक्त समय दिया जाएगा जिसका कुछ भाग, यदि बालक चाहे तो कला और क्राफ्ट कौशल के विकास में लगाया जाना चाहिए।

(3) संस्था यह सुनिश्चित करेगी कि शारीरिक शिक्षा के उपलब्ध कार्यक्रमों में भाग लेने के लिए प्रत्येक बालक शारीरिक रूप से समर्थ हो। उन बालकों को, जिनको कि आवश्यकता हो, चिकित्सीय पर्यवेक्षण के अधीन उपचारात्मक शारीरिक शिक्षा तथा थैरेपी दी जाएगी।

**58. धर्म -** प्रत्येक बालक को, संस्था में उपलब्ध कराई जा रही सेवाएं का प्रार्थना में सम्मिलित होकर या स्वयं की प्रार्थनाएं संचालित करके अपने धार्मिक और आध्यात्मिक जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति करने और अपने धर्म के पालन और उसकी शिक्षा की आवश्यक पुस्तकें अथवा वस्तुएं अपने कब्जे में रखने की अनुमति होगी।

**59. मुलाकात और बाहरी संपर्क -** (1) प्रत्येक बालक को नियमित और बारम्बार मुलाकात का अधिकार होगा जो विशेष कर उन परिस्थितियों में, जो बालक के परिवार तथा जब भी उपयुक्त हो, प्रतिरक्षा के लिए प्राधिकृत परामर्शदाता से अंतरगता, संपर्क और अप्रतिबंधित संपर्क संबंधी बालक की आवश्यकता से संबंधित सप्ताह में एक बार तथा माह में कम से कम एक बार होगी।

(2) यह सुनिश्चित करने के लिए प्रत्येक साधन उपलब्ध कराए जाएंगे कि बालकों का बाहरी संसार से पर्याप्त संपर्क हो, जो कि अच्छा और मानवोचित व्यवहार प्राप्त करने के उनके अधिकार का अखंड भाग और बालकों को समाज में उनकी वापसी की तैयारी के लिए आवश्यक है।

(3) बालकों को उनके परिवारों, मित्रों तथा अन्य व्यक्तियों अथवा प्रतिष्ठित बाहरी संगठनों के प्रतिनिधियों से संपर्क स्थापित करने उनके घर और परिवार से मुलाकात करने के लिए गृह छोड़ने और शैक्षणिक, व्यावसायिक अथवा अन्य महत्वपूर्ण कारणों से गृह छोड़ने की विशेष अनुज्ञा प्राप्त करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा। संस्था के बाहर बिताए गया समय सजा की अवधि में गिना जाएगा।

(4) संस्था में बालकों द्वारा पत्र प्राप्त करने पर कोई प्रतिबंध नहीं होगा और उन्हें सभी उपयुक्त समयों पर उतने पत्र, जितने कि वे चाहे लिखने की स्वतंत्रता होगी। जहां कभी परिवीक्षा अधिकारियों की यह राय हो कि यह बालक के सर्वश्रेष्ठ हित में होगा कि उसके माता पिता

से संपर्क रखा जाए, वहां बालकों को एक माह में कम से कम एक पत्र लिखकर अपने परिवार से जीवन्त संबंध बनाए रखने के लिए प्रोत्साहित किया जाना चाहिए, जिसके लिए डाक व्यय दिया जाएगा।

(5) प्रत्येक बालक को सप्ताह में कम से कम दो बार अपने माता-पिता/संरक्षक/निकट के रिश्तेदार आदि को लोकल टेलीफोन करने का अधिकार होगा, और उसे आवश्यक होने पर इस अधिकार का प्रभावी ढंग से लाभ लेने के लिए सहायता दी जाएगी। टेलीफोन का व्यय बालक स्वयं वहन कर सकते हैं। उन बालकों की, जिनकी कोई बचत अथवा जिन्हें कोई वित्तीय सहारा नहीं है, अपने माता-पिता अथवा संरक्षक से, तुरन्त संवादवहन के लिए फोन पर संपर्क स्थापित करने में संस्था सहायता कर सकती है यदि संभव हो तो संस्था ऐसी सहायता दे सकती है। प्रत्येक बालक को टेलीफोन संदेश सुनने का अधिकार होगा। प्रत्येक बालक को सप्ताह में कम से कम एक बार और संकटकालीन स्थिति के दौरान किसी भी समय चाइल्ड हेल्प लाइन से संपर्क करने का अधिकार होगा।

(6) बालकों को समाचार पत्र नियत कालिक पत्रिकाएं तथा अन्य प्रकाशन पढ़कर, रेडियो और टेलीविजन के कार्यक्रमों तथा मोशन पिक्चर के द्वारा तथा कि.. ऐसी एसोसिएशन, यूथ सोसाइटी, क्लब अथवा संगठन के प्रतिनिधियों से, जिनमें कि बालक की रुचि हो, मिलकर स्वयं को नियमित रुप से ..माचारों से अवगत रखने का अवसर दिया जाएगा।

**60. अंतरंगता** - (1) वैयक्तिक चीज का कब्जा अंतरंगता के अधिकार का मूल तत्व है और बालकों के मनोवैज्ञानिक कल्याण हेतु आवश्यक है। प्रत्येक बालक को वैयक्तिक चीज को रखने और उसके लिए पर्याप्त भंडारण सुविधाएं होने के अधिकार को पूरी तरह मान्य किया जाए और उसका आदर किया जाएगा।

(2) प्रत्येक संस्था में प्रत्येक बालक के लिए एक लॉकर होगा, जहां वह अपनी वैयक्तिक माल असबाब रख सकेगा।

(3) प्रत्येक संस्था में धन, मूल्यवान वस्तुओं और अन्य वस्तुओं का, जिन्हें बालक सुरक्षा में रखने के लिए सौंपना चाहता हो, एक रजिस्टर रखा जाएगा जो वैयक्तिक माल असबाब का रजिस्टर कहलाएगा। प्रत्येक बालक से संबंधित प्रविष्टियां, बालक को एक साक्षी की उपस्थिति में पढ़कर सुनवाई जाएंगी, जिसके हस्ताक्षर ऐसी समस्त प्रविष्टियों की शुद्धता के प्रमाण स्वरुप लिए जाएंगे। ऐसी समस्त प्रविष्टियां भारसाधक अधिकारी द्वारा प्रतिहस्ताक्षरित की जाएंगी।

(4) धन मूल्यवान वस्तुएं और अन्य वस्तुएं भारसाधक अधिकारी की सुरक्षित अभिरक्षा में रखी जाएंगी।

(5) जब ऐसा बालक एक संस्था से दूसरी संस्था में स्थानांतरित किया जाए तब उसकी समस्त संपत्ति और मूल्यवान वस्तुएं, उनके संपूर्ण और सही विवरण और उनके प्राक्कलित मूल्य सहित बालक के साथ उस संस्था के भारसाधक अधिकारी को, जहां उसे स्थानांतरित किया गया है, भेजी जाएंगी।

(6) ऐसे किशोर की निर्मुक्ति के समय अभिरक्षा में रखी गई संपत्ति या मूल्यवान वस्तुएं और बालक के नाम पर जमा किया गया धन, बालक को सौंप दिया जाएगा और इस बाबत रजिस्टर में प्रविष्टि कर दी जाएगी। ऐसी प्रविष्टि भारसाधक अधिकारी द्वारा हस्ताक्षरित की जाएगी।

(7) जब किसी संस्था के किसी बालक की मृत्यु हो जाती है तब मृतक द्वारा छोड़ी गई संपत्ति और बालक के नाम पर जमा किया गया धन, भारसाधक अधिकारी द्वारा ऐसे व्यक्ति को सौंप दिया जाएगा जो उसके प्रति अपना दावा स्थापित करे और क्षतिपूर्ति बंधपत्र निष्पादित करे। ऐसे व्यक्ति से, ऐसी संपत्ति और रकम प्राप्त करने की रसीद अभिप्राप्त की जाएगी। यदि ऐसे किशोर की मृत्यु/निकल भागने की तारीख से छह मास की कालावधि के भीतर कोई दावेदार उपस्थित नहीं होता है तो संपत्ति और रकम का व्ययन, अनुश्रवण (मानिटरिंग) और मूल्यांकन समिति द्वारा किए गए विनिश्चय के अनुसार किया जाएगा।

**(8) प्रतिषिद्ध वस्तुएं-** कोई भी व्यक्ति संस्था में निम्नलिखित प्रतिषिद्ध वस्तुएं नहीं लाएगा -

(क) अग्नेयास्त्र या अन्य अस्त्र चाहे उनके लिए लाइसेंस अपेक्षित हो या नहीं, जैसे लाठी, भाला, (बरछी) तलवार आदि।

(ख) किसी भी प्रकार का अल्कोहल और स्पिरिट,

(ग) भांग, गांजा, अफीम और अन्य नारकोटिक्स/मन प्रभावी पदार्थ,

(घ) तंबाकू, या

(ङ) राज्य सरकार द्वारा इस निमित्त सामान्य या विशेष आदेश द्वारा विनिर्दिष्ट की गई कोई अन्य वस्तु

**61. बालक को अवकाश -** (1) बालक को किसी निकटस्थ पारिवारिक सदस्य की मृत्यु, गंभीर बीमारी या चोट के बारे में यथासंभव शीघ्र सूचित किया जाएगा और मृतक की अंत्येष्टि में सम्मिलित होने या गंभीर रुप से बीमार रिश्तेदार से रोगशय्या पर मिलने का अवसर दिया जाएगा।

(2) बालक को किसी संस्था से अवकाश पर अनुपस्थिति अथवा लायसेंस पर विमुक्ति के लिये अनुमति दी जा सकती है और वह परीक्षा की आपातकालिक स्थितियों अथवा परिवार में विवाह आदि विशेष अवसरों में अपने परिवार के साथ रुक सकता है।

(3) लघु कालावधि के लिए अवकाश पर अनुपस्थिति की सिफारिश, जो यात्रा का समय अपवर्जित करते हुए सात दिन से अधिक न हो, भारसाधक अधिकारी द्वारा की जाएगी, किंतु ऐसी अनुमति सक्षम प्राधिकारी द्वारा प्ररुप सात में दी जाएगी।

(4) बालक के माता-पिता या संरक्षक अनुमति के लिए प्रयोजन और अनुमति की कालावधि को स्पष्ट रुप से कथित करते हुए बालक को अनुमति पर निर्मुक्त करने के लिए निवेदन करते हुए, अधीक्षक को एक आवेदन प्रस्तुत करेगा।

(5) यदि अधीक्षक का यह विचार है कि ऊपर उल्लिखित कारणों से या अन्यथा बालक को अवकाश स्वीकृत करना बालक के हित में है तो वह औचित्य या अन्यथा परिवीक्षा अधिकारी की रिपोर्ट मंगाएगा तथा मामले को सक्षम प्राधिकारी को अग्रेषित करेगा।

(6) माता-पिता या संरक्षक, बालक को संस्था से लाने ले जाने में अनुरक्षा संबंधित प्रबंध करेगा और यात्रा व्ययों का वहन करेगा। आपवादिक मामलों में या आपातकाल के दौरान भारसाधक अधिकारी, बालक को कुटुम्ब के स्थान तक तथा वहां से वापसी तक अनुरक्षा संबंधी प्रबंध कर सकेगा।

(7) यदि बालक अवकाश की कालावधि में कुटुम्ब से भाग जाता है तो माता-पिता या संरक्षक से यह अपेक्षा की जाती है कि वे तत्काल संस्था के भारसाधक अधिकारी को सूचना दें तथा बालक को ढूढ़वाने का प्रयास करें और यदि मिल जाए तो बालक को संस्था में भिजवाएं।

(8) यदि किशोर या बालक, मंजूर अवकाश का अवसान होने पर संस्था में वापस नहीं आता है तो कोई किशोर या बालक का प्रभार लेने और उसे संस्था में वापस लाने के लिए मामले को पुलिस को निर्दिष्ट करेगा।

(9) ऐसे अवकाश की कालावधि को संस्था में रहने की कालावधि का भाग माना जाएगा। केवल विधि का उल्लंघन करने वाले बालकों के मामले में वह समय जो नियत कालावधि के भीतर, बालक के संस्था में वापस आने में असफल रहने के पश्चात बीत जाता है, संस्था में उसे निरुद्ध रखने की कालावधि की संगणना करने में अपवर्जित कर दिया जाएगा।

(10) समय पूर्व निर्मुक्ति योजना और विशेष गृहों से निर्मुक्त मामलों के अनुसरण के लिए विद्यमान सरकारी और स्वैच्छिक कल्याण संगठनों के निकट सहयोग से समस्त संस्थाओं में सुनियोजित कार्यक्रम आयोजित किये जायेंगे।

**62. बालक को सक्षम प्राधिकारी की अधिकारिता के बाहर भेजने की प्रक्रिया -** (1) ऐसे बालक के मामले में जिसका सामान्य निवास स्थान, सक्षम प्राधिकारी की अधिकारिता के बाहर हो और यदि सक्षम प्राधिकारी धारा 50 के अधीन कार्यवाई करना आवश्यक समझे तो वह बालक के सामान्य स्थान पर प्राप्त करने के लिए रिश्तेदार या अन्य व्यक्ति की उपयुक्तता या रजामंदी और ऐसे रिश्तेदार या अन्य योग्य व्यक्ति द्वारा बालक की समुचित देखरेख और उस पर नियंत्रण कर सकने के बारे में जांच करने के लिए परिवीक्षा अधिकारी को निर्देशित करेगा।

(2) कोई भी बालक, जो विदेशी नागरिक है और जिसका कुटुंब के साथ संपर्क नहीं रह गया है, सुरक्षा का भी हकदार होगा। बालक शीघ्र ही विदेश मंत्रालय और संबंधित राजदूतावास या उच्च आयोग के सहयोग से देश को प्रत्यावर्तित किया जाएगा।

(3) यथास्थिति परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर/बाल कल्याण अधिकारी, की रिपोर्ट से समाधान हो जाने पर सक्षम प्राधिकारी यदि आवश्यक हो तो उक्त रिश्तेदार या उपयुक्त व्यक्ति को बालक द्वारा प्ररुप पांच में बंधपत्र के निष्पादन पर या उक्त रिश्तेदार या उपयुक्त व्यक्ति द्वारा प्ररुप छह में वचनबंध (अंडरटेकिंग) देने पर बालक को भेज सकेगा।

(4) सक्षम प्राधिकारी द्वारा धारा 50 के अधीन पारित आदेश की एक प्रति निम्नलिखित को भेजी जाएगी -

(क) ऐसे परिवीक्षा अधिकारी, जिसे उपधारा (1) के अधीन रिपोर्ट प्रस्तुत करने के लिए निदेश दिया गया था,

(ख) उस स्थान पर, जहां बालक को भेजा जाना है, अधिकारिता रखने वाला परिवीक्षा अधिकारी, यदि कोई हो,

(ग) उस स्थान पर जहां बालक को भेजा जाना है अधिकारिता रखने वाला सक्षम प्राधिकारी और

(घ) नातेदार या वे व्यक्ति जिन्हें बालक को प्राप्त करना है।

(5) उपरोक्त उपनियम (3) के अधीन दिये गये किसी बंधपत्र या वचनबंध या दोनों का कोई भंग हो, बालक को सक्षम प्राधिकारी के समक्ष लाये जाने का दायी बना देगा, जो बालक को गृह में भेजे जाने संबंधी निदेश देते हुए आदेश कर सकेगा।

(6) उपनियम (3) के अधीन आदेशों के लंबित रहने के दौरान सक्षम प्राधिकारी द्वारा बालक को संप्रेक्षण गृह/बालगृह भेजा जाएगा।

(7) ऐसे बालक के मामले में, जहां सक्षम प्राधिकारी, धारा 50 के अधीन बालक को उसके सामान्य निवास स्थान पर वापिस भेजना समीचीन हो वहां सक्षम प्राधिकारी नातेदार या उपयुक्त व्यक्ति को, जिसे तदनुसार बालक को प्राप्त करना है, सूचित करेगा तथा सक्षम प्राधिकारी उक्त नातेदार या उपयुक्त व्यक्ति को, उसके द्वारा यथा विनिर्दिष्ट तारीख को बालक का प्रभार लेने हेतु गृह में आने के लिए आमंत्रित करेगा।

(8) सक्षम प्राधिकारी उपनियम (7) के अधीन उक्त नातेदार या उपयुक्त व्यक्ति को आमंत्रित करते हुए, यदि आवश्यक हो तो बालक को भेजते समय नातेदार या उचित व्यक्ति की, समुचित श्रेणी द्वारा दोनों तरफ की गई यात्रा का और बालक की गृह से उसके सामान्य निवास स्थान तक की यात्रा के वास्तविक व्ययों का गृह के भारसाधक अधिकारी द्वारा भुगतान किए जाने के लिए भी निदेश दे सकेगा।

(9) यदि उपयुक्त व्यक्ति या नातेदार विनिर्दिष्ट तारीख पर बालक का प्रभार लेने हेतु आने में असफल रहता है तो अधिनियम के अधीन गृह के अनुरक्षक द्वारा बालक को उसके निवास के सामान्य स्थान पर ले जाया जाएगा किसी बालिका के मामले में कम से कम एक अनुरक्षक महिला होगी।

**63. स्थानांतरण** - (1) बालकों को यात्रा के समय उनको किसी भी प्रकार की कठिनाई या अनादर न होने की शर्तों के अध्यधीन रहते हुए प्रशासन के खर्च पर पर्याप्त हवा एवं प्रकाश युक्त वाहन में किया जाएगा। बालकों को एक संस्था में अन्य संस्था में मनमाने रूप से स्थानांतरित नहीं किया जाएगा।

(2) जांच के दौरान, यदि यह पाया जाएगा कि बालक सक्षम प्राधिकारी की अधिकारिता के बाहर के स्थान से है तो सक्षम प्राधिकारी, बालक के निवासस्थान पर अधिकारिता रखने वाले सक्षम प्राधिकारी के यहां बालक के स्थानांतरण हेतु आदेश करेगा।

(3) किसी संस्था के किशोर/बालक का अन्य संस्था में स्थानांतरण समाज कल्याण विभाग के आयुक्त या संचालक द्वारा किया जा सकेगा। किशोर/बालक के स्थानांतरण का प्रस्ताव अधीक्षक द्वारा पर्याप्त औचित्य के साथ किया जाएगा।

(4) कोई भी स्थानांतरण साधारणतः इस आधार पर प्रस्तावित नहीं किया जाएगा कि बालक ने समस्याएं उत्पन्न की है या विद्यमान संस्था में उसकी व्यवस्था करना कठिन है।

(5) प्रस्तावित स्थानांतरण से बालक अपने कुटुम्ब के निकट हो जाएगा और इससे उसके पुनर्वास में मदद हो जाएगी।

(6) कोई अन्य कारण, जिससे स्थानांतरण, बालक के कल्याण के हित में होगा।

(7) किसी भी बालक को, बाल कल्याण समिति अथवा किशोर न्याय बोर्ड की सहमति के बिना, दत्तक ग्रहण के प्रयोजनों के लिए जिले/शहर के बाहर स्थानांतरित नहीं किया जाएगा।

(8) अधीक्षक, स्थानांतरण आदेश की प्राप्ति पर, शासन के खर्च पर, आदेश में यथा विनिर्दिष्ट स्थान/व्यक्ति तक बालक को अनुरक्षा में ले जाने की व्यवस्था करेगा। बालक की केस फाइल तथा अभिलेख बालक के साथ भेजे जाएंगे।

**64. निर्मुक्ति** - (1) भारसाधक अधिकारी, बोर्ड और समिति द्वारा यथा आदेशित स्टे की कालावधि की समाप्ति पर निर्मुक्त किए जाने वाले मामलों का एक रोस्टर रखेगा। प्रत्येक मामले को अनुश्रवण एवं मूल्यांकन समिति के समक्ष यह सुनिश्चित करने के लिए रखा जाएगा

कि समाज में वापसी संबंधी प्रत्यावर्तन सुकर हो सके। उन पृथक मामलों के संबंध में, जिनमें बालक को अधिकतम कालावधि के लिए रखा गया हो, उसके द्वारा 18 वर्ष की आयु प्राप्त करने के छह माह पूर्व कार्रवाई प्रारंभ की जा सकेगी।

(2) किसी बालक की निर्मुक्ति तथा निर्मुक्ति की संभाव्य तारीख की सूचना माता-पिता या संरक्षण को समय पर दी जाएगी और माता-पिता या संरक्षण को नियत तारीख पर बालक को अपने प्रभार में लेने के लिए संस्था में आने हेतु आमंत्रित किया जाएगा। माता-पिता को निर्मुक्ति के छह माह पूर्व सूचना दी जाएगी तथा बालक को परामर्शदाता के साथ एक औपचारिक परामर्श सत्र के माध्यम से निर्मुक्ति के लिए तैयार किया जाएगा। बालक, उसका परिवार तथा परामर्शदाता परस्पर सामंजस्य पुनर्वास योजना बनाएंगे। यदि आवश्यक हो तो भारसाधक अधिकारी द्वारा माता-पिता या संरक्षक की दोनों तरफ की यात्रा के तथा संस्था से बालक की यात्रा के वास्तविक व्ययों का भुगतान बालक की निर्मुक्ति के समय माता-पिता या संरक्षक को किया जाएगा। यदि यथास्थिति माता-पिता या संरक्षक, नियत तारीख पर बालक को प्रभार में लेने के लिए आने में असफल रहते है तो संस्था का अनुरक्षक, बालक को प्रभार में लेगा। महिला अनुरक्षक, बालिकाओं को अपने अनुरक्षण में रखेगी।

(3) विशेष गृह या किशोर गृह से निर्मुक्ति या उन्मोचन के समय भारसाधक अधिकारी, यथास्थिति ग्रीष्म/शीत ऋतु के वस्त्रों की एक जोड़ी एवं जेब खर्च (पाकेट मनी) हेतु पचास रुपए, बालक की किसी अन्य बचत के साथ उसे देगा।

(4) यदि बालक के कोई माता-पिता या संरक्षक नहीं है तथा गैर सरकारी संगठनों के साथ समस्त स्थानन विकल्प असफल हो गए हैं तो उसे पश्चात्वर्ती देखरेख संगठन में भेजा जा सकेगा।

(5) बालिकाओं की संस्था का भारसाधक अधिकारी, बालिकाओं के परामर्श से, बालिकाओं के लिए उपयुक्त जीवनयापन विकल्प उपलब्ध करवाएगा और बालिकाओं का झुकाव है तो सक्षम प्राधिकारी द्वारा अधिकथित प्रक्रिया के अनुसार उनका विवाह करवाएगा।

(6) भारसाधक अधिकारी, किसी ऐसे किशोर के उन्मोचन का आदेश पारित करेगा, जिसके निरोध की कालावधि समाप्त हो चुकी है एवं सक्षम प्राधिकारी को की गई कार्रवाई की सूचना सात दिवस के भीतर देगा। यदि निर्मुक्ति की तारीख रविवार या किसी अन्य सार्वजनिक अवकाश को आती है तो निर्मुक्ति के रजिस्टर में इस आशय की प्रविष्टि करते हुए बालक को पूर्ववर्ती दिवस को निर्मुक्ति किया जा सकेगा। सभी मामलों में भारसाधक अधिकारी भत्तों के भुगतान का आदेश करेगा, निर्वाह एवं यात्रा व्यय समाहित होंगे।

(7) भारसाधक अधिकारी, उपयुक्त मामलों में, किसी व्यवसाय को, ऐसी अधिकतम लागत के अध्यधीन रहते हुए, जो नियत की जाए प्रारंभ करने के लिए अधिनियम के उपबन्धों के अधीन प्रायोजकता कार्यक्रम के माध्यम से बालकों को आवश्यक वित्तीय सहायता उपलब्ध करा सकेगा एवं किसी जाने पहचाने प्रायोजक के माध्यम से छोटे औजारों की व्यवस्था करवा सकेगा, जो आवश्यक हो एवं ऐसे संगठनों की भी तलाश करेगा, जहां ऐसे बालक, जो स्वयं का व्यवसाय प्रारंभ नहीं कर सकते, प्रशिक्षु के रूप में कार्य कर सकें।

(8) भारसाधक अधिकारी, सक्षम प्राधिकारी के अनुमोदन के अध्यधीन रहते हुए, ऐसी बालिकाओं या बालकों, जिनके पास कहीं जाने के लिए कोई संस्था न हो, उनकी स्वयं की प्रार्थना पर, उनके निरोध की कालावधि समाप्त हो जाने के पश्चात् अन्य उचित व्यवस्था के हो जाने तक संस्था/पोषक गृह में रुकने की अनुज्ञा दे सकेगा।

**65. निकल भागना** - (1) भारसाधक अधिकारी, बालक की तलाश में रेल्वे स्टेशन, बस स्टेशन तथा अन्य ऐसे स्थानों पर, जहां कि बालक के जाने की संभावना है, रक्षकों को तुरन्त भेजेगा।

(2) माता-पिता या संरक्षकों को ऐसे निकल भागने की घटना की जानकारी होते ही तुरंत सूचना दी जाएगी।

(3) क्षेत्र के पुलिस थाने तथा सक्षम प्राधिकारी को किशोर के ब्यौरों/विवरण के साथ, उसके पहचान चिन्ह तथा फोटो सहित किशोर न्याय बोर्ड तथा संबंधित प्राधिकारियों को एक प्रति के साथ रिपोर्ट भेजी जाएगी।

(4) अधीक्षक, ऐसी प्रत्येक निकल भागने की घटना के बारे में जांच करेगा तथा संबंधित सक्षम प्राधिकारी को अपनी रिपोर्ट भेजेगा।

(5) किसी बालक के अनुज्ञा के बिना गृह छोड़ने की दशा में, इसकी जानकारी पुलिस एवं परिवार को, यदि ज्ञात हो तो दी जाएगी बालक को ढूंढने के प्रयासों की जानकारी के साथ विस्तृत रिपोर्ट, समिति की जानकारी के लिए समिति की पश्चात्वर्ती बैठक में भेजी जाएगी।

**66. अनुशासनात्मक प्रक्रिया** - (1) अधिनियम के अधीन सभी संस्थाओं में अनुशासनात्मक उपाय तथा प्रक्रियाएं इस प्रकार की होंगी

जिससे कि सामुदायिक जीवन के परिप्रेक्ष्य में बनी रहे। यह बालक की सहज मर्यादा बनाए रखने तथा संस्थागत देखरेख के आधारभूत उद्देश्य यथा बालक के मस्तिष्क में न्याय का भाव, स्वाभिमान तथा प्रत्येक व्यक्ति के बुनियादी अधिकारों के प्रति सम्मान का भाव बनाए रखने के अनुरूप होगा।

(2) सभी ऐसे अनुशासनात्मक उपायों का, जिनसे क्रूर, अमानवीय या तिरस्कारपूर्ण व्यवहार समाविष्ट है, कड़ाई से निषेध होगा। जिसमें शारीरिक दण्ड तथा बालकों को पीटना, अंधेरी कोठरियों में रखना, बंद या एकांत परिरोध अथवा ऐसा कोई दण्ड सम्मिलित होगा, जो कि संबंधित बालक के शारीरिक या मानसिक स्वास्थ्य या शिक्षा में रुझान को प्रभावित करें। किसी भी प्रयोजन से आहार में कमी और परिवार के सदस्यों से मिलने पर प्रतिबंध या इंकार का प्रतिषेध होगा। श्रम को हमेशा शिक्षा के साधन तथा समाज में बालक/बालिका की वापसी के लिए उसे तैयार करने की प्रक्रिया में बालक में स्व. सम्मान की भावना का विकास करने के एक साधन के रूप में देखा जाएगा और दण्ड के रूप में अधिरोपित नहीं किया जाएगा। किसी भी बालक को एक ही अपराध के लिए एक बार से अधिक दण्डित नहीं किया जाएगा। सामूहिक या आम दंड **प्रतिषिद्ध होगा।**

(3) किसी भी प्रयोजन से अवरोध या बल प्रयोग के साधन का सहारा नहीं लिया जाएगा। अवरोध और बल के साधनों का प्रयोग केवल उन आपवादिक मामलों में किया जा सकेगा, जहां नियंत्रण करने के समस्त अन्य तरीके समाप्त हो चुके हों और सफल नहीं रहे हों और जो केवल विधि और विनियम द्वारा स्पष्ट रूप से प्राधिकृत तथा विनिर्दिष्ट हों। उनके प्रयोग से अपमान या तिरस्कार कारित नहीं होना चाहिए और उनका प्रयोग सीमा में रहते हुए एवं न्यूनतम संभव कालावधि के लिए ही किया जाएगा। प्रशासन के अधीक्षक के आदेश द्वारा ऐसे साधनों का बालक द्वारा स्वयं को या अन्य लोगों के चोट पहुंचाने या संपत्ति गंभीर विनाश करने से रोकने की दृष्टि से ही सहारा लिया जा सकेगा। ऐसे मामलों में अधीक्षक को चाहिए कि वह तुरन्त चिकित्सीय और अन्य संबद्ध कृत्यकारियों से परामर्श करें और सक्षम प्राधिकारी को इसकी रिपोर्ट दें।

(4) अधिनियम के अधीन स्थापित सभी संस्थाओं में कृत्यकारियों द्वारा हथियारों का या हिंसा के अन्य उपकरणों यथा बेंत, छड़ी, चेन, बैल्ट रस्सियां तथा कोड़ों का सामान्य अनाधिकृत वहन तथा उपयोग प्रतिषिद्ध होगा।

(5) संबंधित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर या अधीक्षक ही दंड अधिरोपित करने के लिए समक्षम प्राधिकारी होंगे। सभी अन्य कृत्यकारी तथा बालक दण्ड अधिरोपित करने के लिए सक्षम नही होंगे।

(6) कदाचरण की रिपोर्ट सक्षम प्राधिकारियों को तुरंत प्रस्तुत की जानी चाहिए, जो कि असम्यक विलंब के बिना विनिश्चित की जानी चाहिए। संबंधित सक्षम प्राधिकारी को मामले का गहन परीक्षण करना चाहिए।

(7) इन नियमों की शर्तों के कड़ाई से अनुसरण करने के सिवाय, किसी बालक को दण्डित नहीं किया जाएगा। किसी भी बालक को तब तक दण्डित नहीं किया जाएगा। जब तक कि उस बालक या उस बालिका को आरोपित अपराध की जानकारी ऐसी रीति में न दी गई हो जो बालक को भलीभांति समझ में आ जाए और बालक या बालिका को अपनी प्रतिरक्षा का अवसर न दिया गया हो, जिसमें संबंधित सक्षम प्राधिकारी या निरीक्षक समिति को अपील करने का अधिकार सम्मिलित है। समस्त अनुशासनात्मक कार्यवाही का पूर्ण अभिलेख रखा जाना चाहिए।

(8) किसी भी बालक को विनिर्दिष्ट सामाजिक, शैक्षणिक या खेलकूद की गतिविधियों या स्वसमर्थित सरकारी कार्यक्रमों के निरीक्षण के समय अनुशासनात्मक कार्यवाही के लिए दायी नहीं बनाया जाएगा।

(9) अधिनियम के अधीन कृत्यकारी के, जिनमें स्वयं सेवी संगठन के सदस्य और सामाजिक कार्यकर्ता भी सम्मिलित है, विरुद्ध उन्हें समनुदेशित कर्तव्यों के निष्पादन के दौरान उनके अधिनियम के अनुसरण में सद्भाव में किए गए किसी कार्य या किये जाने के आशय की किसी कार्य की बाबत कोई वाद या विधिक कार्यवाही नहीं की जायेगी।

**67. बालक की मृत्यु पर प्रक्रिया -** मृत्यु या आत्महत्या के मामले के घटित होने पर निम्नलिखित प्रक्रिया अंगीकृत की जाएगी -

(क) यदि बालक की मृत्यु संस्था में उसके प्रवेश के 24 घंटे के भीतर हो जाती है तो मृत्यु समीक्षा तथा शव परीक्षा की जाएगी।

(ख) जब कभी भी कोई मृत्यु अचानक हो जाए या हिंसा से मृत्यु हो जाए या आत्महत्या हो जाए या दुर्घटना से मृत्यु हो जाए

तो भारसाधक अधिकारी को या चिकित्सा अधिकारी को इसकी सूचना तत्काल दी जाएगी। भारसाधक अधिकारी तथा चिकित्सा अधिकारी को ऐसी सूचना मिलने पर तत्काल शव का परीक्षण तथा निरीक्षण करना चाहिए यदि किसी बालक की मृत्यु प्राकृतिक कारणों के अलावा होती है या यदि मृत्यु का कारण ज्ञात नहीं हो या मृत्यु आत्महत्या या हिंसा या दुर्घटना के कारण हुई हो या जब कभी किसी बालक की मृत्यु के कारण से संबंधित कोई संदेह, शिकायत या कोई प्रश्न हो तो भारसाधक अधिकारी तुरंत ही क्षेत्राधिकार रखने वाले पुलिस थाने के भारसाधक अधिकारी को इसकी जानकारी देगा। भारसाधक अधिकारी, निकटतम मजिस्ट्रेट को भी, जो मृत्यु समीक्षा करने के लिए सक्षम हो, तत्काल सूचना देगा।

(ग) संस्था में रहने की कालावधि के दौरान किसी बालक की मृत्यु पर निकटतम रिश्तेदार को यह अधिकार होगा कि वह मृत्यु-प्रमाण-पत्र का निरीक्षण कर सके, शव को देख सके तथा शव के अंतिम संस्कार की विधि तय कर सके। इन परिस्थितियों में, निरीक्षण समिति द्वारा नियुक्त उप-समिति के द्वारा मृत्यु के कारणों की स्वतंत्र जांच की जाएगी जिसकी रिपोर्ट, निकटतम रिश्तेदारों के लिए सहज सुलभ करवाई जाएगी। यह जांच तब भी की जानी चाहिए, जब कि बालक/बालिका की मृत्यु संस्था में उसकी निर्मुक्ति की तारीख से छह माह के भीतर घटित हो जाए और यह विश्वास करने का कारण हो कि मृत्यु, निरोध की कालावधि से संबंधित है।

(घ) चिकित्सा अधिकारी, किसी बालक की स्वाभाविक मृत्यु होने की रिपोर्ट भारसाधक अधिकारी को देगा तथा यह देखेगा कि शव को शव-गृह के लिए शिष्टपूर्ण ढंग से हटा दिया गया है।

(ङ) किसी गृह के बालक की स्वाभाविक मृत्यु या बीमारी की दशा में भारसाधक अधिकारी, चिकित्सा अधिकारी की रिपोर्ट प्राप्त करेगा, जिसमें मृत्यु के कारणों का उल्लेख होगा। मृत्यु के बारे में लिखित सूचना निकटतम पुलिस थाने, किशोर न्याय बोर्ड, बालक कल्याण समिति, राष्ट्रीय मानव अधिकार आयोग तथा संबंधित प्राधिकारी को तत्काल दी जाएगी।

(च) मृत बालक के माता-पिता या संरक्षकों से सम्पर्क किया जाएगा तथा भारसाधक अधिकारी रिश्तेदारों के आने की 24 घंटे प्रतिक्षा करेगा। मृत्यु समीक्षा हो जाने के पश्चात् किशोर के ज्ञात धर्म के अनुसार उसके शव का अंतिम संस्कार किया जाना चाहिए।

**68. अभिरक्षा में बलात्संग या लैंगिक दुर्व्यवहार के मामले में प्रक्रिया -** (1) अभिरक्षा में बलात्संग या लैंगिक दुर्व्यवहार की घटना होने पर निम्नानुसार कार्रवाई की जाएगी -

(क) यदि किसी निवासी या अन्य व्यक्ति ने यह देखा हो, जानता हो या उसके पास यह संदेह करने का कारण हो कि लैंगिक दुर्व्यवहार की घटना घटित हुई है तथा इस आशय की शिकायत अधीक्षक को या शिकायत के माध्यम से या चाइल्ड लाइन के माध्यम से या किन्हीं अन्य साधनों से करता है या यह चिकित्सा अधिकारी या अन्य कर्मचारिवृन्द की जानकारी में यह आता है कि किसी बालक में निम्नलिखित में से एक या अधिक सामान्य व्यवहार संबंध परिवर्तन देखे गए हैं तो वह किशोर न्याय बोर्ड को या बाल कल्याण समिति को, लैंगिक दुर्व्यवहार की संभावना के बारे में पता लगाने के लिए विशेष अन्वेषण करने हेतु रिपोर्ट करेगा। सभी कृत्यकारियों की यह जिम्मेदारी होगी कि वे ऐसे संदेहों की रिपोर्ट तत्काल करें। यह रिपोर्ट व्यवहार संबंधी अचानक परिवर्तनों पर आधारित होगी, यथा -

(एक) वयस्क लैंगिक दुर्व्यवहार की नकल,

(दो) अन्य बालकों के साथ स्वयं ही, खिलौनों या पालतु जानवरों के साथ लगातार लैंगिक दुर्व्यवहार,

(तीन) बालक की भाषा या व्यवहार में सामान्य रूप में उनकी आयु तथा परिस्थितियों से अधिक लैंगिक जानकारी का आधिक्य होना,

(चार) मुंह, जननेन्द्रिय या गुदा के समीप के हिस्से में दर्द, जो बताया नहीं जा सके, रक्तस्राव या जलन मूत्रदाह, लैंगिक संक्रमण योग्य बीमारी होना,

(पांच) दुर्व्यवहार के बारे में इशारे, परोक्षतः टिप्पणी या कथन।

(2) किशोर न्याय बोर्ड, बालक कल्याण समिति, स्थानीय पुलिस थाने की विशेष किशोर पुलिस इकाई को, जहां कहीं हो भारतीय दण्ड संहिता की सुसंगत धारा के अधीन आरोपी व्यक्ति के विरुद्ध मामला रजिस्टर करने के लिए निदेश देगा। विशेष किशोर पुलिस इकाई जहां कहीं संभव हो विशेषज्ञ अभिकरणों के पर्यवेक्षण के अधीन आवश्यक अन्वेषण करेगी। यदि संस्था के किसी कृत्यकारी का इसमें शामिल होने का संदेह हो तो संबंधित कृत्यकारियों को आगे की जांच में लंबित रहने के दौरान तत्काल निलंबित किया जाएगा।

(3) यदि किसी बालक के साथ लैंगिक दुर्व्यवहार करने के मामले में संदेहास्पद व्यक्ति स्वयं कोई बालक या बालिका है तो बालक को किसी विशेषज्ञ संस्था को या किसी अन्य ऐसे अभिकरण को परामर्श/मंत्रणा के लिए निर्दिष्ट किया जाएगा। जो युक्तियुक्त कार्ययोजना विहित करेगा।

(4) यदि बालक संस्था छोड़ने के पश्चात् किसी व्यक्ति को लैंगिक दुर्व्यवहार/बलात्संग के बारे में बताता है तो वह व्यक्ति किशोर न्याय बोर्ड या बाल कल्याण समिति की जानकारी में यह बात लाएगा, जो इस पर जांच संस्थित करेगा।

(5) किशोर न्याय बोर्ड, बालक कल्याण समिति अंतःवासियों के संबंध में कारित किसी अन्य अपराध की दशा में संज्ञान लेगा तथा जहां कहीं संभव हो, विशेषज्ञ अभिकरणों के पर्यवेक्षण के अधीन विशेष किशोर पुलिस इकाई द्वारा कार्यान्वित किए जाने हेतु आवश्यक अन्वेषण की व्यवस्था करेगा।

(6) यह सुनिश्चित करने में यह ध्यान रखा जाएगा कि पीड़ित बालक को उचित देखभाल तथा शारीरिक और मानसिक उपचार प्राप्त हो रहा है और अन्वेषण के दौरान परोक्ष उत्पीड़न को टालने की सम्यक सावधानी रखी गई है।

**69. अनुश्रवण एवं मूल्यांकन समिति -** (i) अधिनियम के अधीन प्रत्येक संस्था में एक अनुश्रवण एवं मूल्यांकन समिति का गठन किया जाएगा जिसकी नियतकालिक बैठक या सुनिश्चित करने के लिए कि बालकों के अधिकारों को सुरक्षित करने के लिए और अधिकथित प्रक्रियाओं का अनुपालन किया जा रहा है। समिति की बैठक माह में कम से कम एक बार प्ररूप चौदह के आधार पर पुनर्विलोकन के लिए तथा संस्था के सभी मामलों पर अनुशंसा के लिए की जाएगी। समिति, स्थानन के संबंध में विनिश्चय करने और संस्थाओं में बालकों के रहने के दौरान उनकी देखरेख के निर्धारण से जुड़े उत्तरदायित्व भी पूरा करेगी।

(2) प्रत्येक संस्था में अनुश्रवण एवं मूल्यांकन समिति का गठन किया जाएगा, जिसमें निम्नलिखित कृत्यकारी होंगे -

| | |
|---|---|
| भार-साधक अधिकारी/अधीक्षक | अध्यक्ष (चेयर पर्सन) |
| परिवीक्षा अधिकारी/मनोविज्ञानी | सदस्य सचिव |
| चिकित्सा अधिकारी | सदस्य |
| हाउस मास्टर/मैट्रन | सदस्य |
| अनुदेशक व्यावसायिक | सदस्य |
| शिक्षक | सदस्य |
| परामर्शदाता यदि कोई हो | सदस्य |
| संस्था में निवास कर रहे बालकों के प्रतिनिधि<br>पड़ोस समिति का प्रतिनिधि यदि कोई हो | सदस्य |

(3) प्रत्येक संस्था में यह सुनिश्चित करने के लिए बालकों को उनके स्वाद, रुचि तथा पसंद के अनुसार भोजन मिल सके, नाश्ता/दिन का खाना/रात के भोजन को निश्चित करने हेतु भोजनालय समिति का गठन किया जाएगा, जिसमें मैट्रन, रसोइया तथा अंतःवासियों दो संस्था के परामर्शदाता/परिवीक्षा अधिकारी द्वारा उसके जिम्मेदारीपूर्ण उपयोग के लिए समुचित मार्ग-दर्शन दिया जा सकेगा।

(4) अधिनियम के अधीन स्थापित प्रत्येक संस्था द्वारा एक शिकायत पेटी रखी जाएगी, जिस पर बिना नाम की शिकायतें सहज रूप

से डालने के लिए बालक निर्बाध पहुंच सके। प्रणाली का प्रयोग करने के लिए किसी भी बालक को दंडित नहीं किया जाएगा। प्रत्येक संस्था के परामर्शदाता/परिवीक्षा अधिकारी द्वारा उसके जिम्मेदारी पूर्ण उपयोग के लिए समुचित मार्ग-दर्शन दिया जा सकेगा।

## अध्याय-आठ
## अधिनियम के अधीन कृत्यकारी

**70. कृत्यकारियों के सामान्य कर्त्तव्य -** (1) राज्य सरकार यह सुनिश्चित करेगी कि प्रत्येक कृत्यकारी से अपेक्षित अर्हताएं ज्ञान, रूख तथा कौशल आधारभूत मानकों के अनुसार है। प्रशासन, अनुभाग (सेक्शन) साथ ही सामाजिक संपरीक्षा, निरीक्षण, अनुश्रवण (मानीटर) तथा मूल्यांकन के लिए उत्तरदायी व्यक्ति, अधिनियम के अधीन प्रत्येक संस्था में मासिक स्टाफ बैठक और बालकों की समूह बैठकों में उठने वाले विशेष बिन्दुओं पर विशेष ध्यान देगा।

(2) अधिनियम के अधीन समस्त कृत्यकारी लोक सेवक समझे जाएंगे, अतएव सौंपे गये कर्त्तव्यों के निर्वहन के लिए विधिक रूप से उत्तरदायी होंगे। इस अधिनियम के अधीन समस्त स्वैच्छिक संगठन, सामाजिक कार्यकर्ता तथा स्वेच्छया कार्य करने वाले सक्षम प्राधिकारियों तथा निरीक्षण समितियों सामाजिक संपरीक्षा के प्रति उत्तरदायी होंगे।

(3) आवासीय प्रसुविधाओं के कृत्यकारी, उनके कर्त्तव्यों के निर्वहन में, मानवीय गरिमा तथा विशेषतः समस्त बालकों के मूलभूत मानवीय अधिकारों का आदर तथा संरक्षण निम्नानुसार करेंगे -

(क) संस्था का कोई भी सदस्य या संस्थागत कृत्यकारी किसी भी किन्हीं भी परिस्थितियों के अधीन दण्ड, सुधार या अनुशासन के लिए यातना या किसी भी प्रकार का कठोर, क्रूरतापूर्ण, अमानवीय या तिरस्कारपूर्ण व्यवहार के अंतर्गत आने वाला कोई कार्य नहीं करेगा, न ही उसके लिए उकसाएगा या उसे सहन करेगा।

(ख) समस्त कृत्यकारी भ्रष्टाचार के किसी कार्य का दृढ़तापूर्वक विरोध करेंगे तथा उसका मुकाबला करेंगे और सक्षम प्राधिकारियों को अविलम्ब उसकी रिपोर्ट देंगे।

(ग) समस्त कृत्यकारी इन नियमों के अधीन कार्य करेंगे। उन कृत्यकारियों को, जिनके पास यह विश्वास करने का कारण है कि इन नियमों का गंभीर उल्लंघन हुआ है या हो सकता है, तो वे अपने उन वरिष्ठ अधिकारियों को जिनमें पुनर्विलोकन या उसका उपचार करने की शक्ति निहित है, मामले की रिपोर्ट करना चाहिए।

(घ) समस्त कृत्यकारियों को, बालकों के शारीरिक और मानसिक स्वास्थ्य की पूर्ण सुरक्षा और साथ ही शारीरिक, लैंगिक तथा भावनात्मक दुर्व्यवहार तथा शोषण से सुरक्षा सुनिश्चित करनी चाहिए तथा जब भी अपेक्षित हो, चिकित्सीय देखरेख सुनिश्चित करने के लिए तत्काल कार्रवाई करनी चाहिए।

(ङ) समस्त कृत्यकारियों को वृत्तिक हैसियत के अंतर्गत उद्भूत बालक की अंतरंगता के अधिकार का आदर और विशेषतः संबंधित बालकों तथा उनके परिवारों से संबंधित समस्त गोपनीय मामले की संरक्षा करनी चाहिए।

(च) समस्त कृत्यकारियों को, संस्था के भीतर के तथा उसके बाहर के जीवन के बीचके उस अंतर को कम करने के प्रयास करना चाहिए, जिससे मानव के रूप में बालकों की गरिमा के प्रति आदर कम होता हो।

**71. अधीक्षक के कर्त्तव्य -** अधीक्षक, निम्नलिखित के लिए उत्तरदायी होगा -

(1) भारसाधक अधिकारी के सामान्य कर्त्तव्य, कृत्य तथा उत्तरदायित्व निम्नानुसार होंगे - -

(क) यह सुनिश्चित करना कि बालक के अधिकार संरक्षित है और नियमों में अधिकथित समस्त प्रक्रियाओं का अनुपालन हो रहा है,

(ख) बालकों को प्रेम, स्नेह, देखरेख, विकास तथा कल्याण का घरेलू वातावरण उपलब्ध कराना,

(ग) समस्त संस्थागत क्रियाकलापों, कार्यक्रमों, तथा संक्रियाओं की योजना बनाना, उनका क्रियान्वयन तथा समन्वयन करना,

(घ) बालक के अधिकारों के साथ ही अधिकथित की गई प्रक्रियाओं को ध्यान में रखते हुए अनुशासन संबंधी समस्याओं से निपटना,

(ङ) गृह में न्यूनतम स्तर बनाए रखना,

(च) बालकों के प्रशिक्षण तथा उपचार कार्यक्रम और सुधारात्मक क्रियाकलाप की संविक्षा करना,

(छ) कृत्यकारियों को कर्त्तव्यों का आबंटन,

(ज) कृत्यकारियों के कल्याण तथा कर्मचारिवृन्द के अनुशासन के प्रति ध्यान देना,

(झ) बजट तैयार करना तथा वित्तीय मामलों पर नियंत्रण रखना,

(ञ) भोजन सामग्री का उचित भण्डारण तथा निरीक्षण,

(ट) जल के भण्डारण, आपात बिजली आदि की आपातोपयोगी व्यवस्था करना,

(ठ) संयंत्र तथा उपस्कर को सावधानीपूर्वक संभालना,

(ड) दुर्घटना तथा आग लगने को रोकने संबंधी उपाय,

(ढ) कार्यालय प्रशासन का पर्यवेक्षण,

(ण) कार्यालय का मासिक निरीक्षण तथा आदेश पुस्तिका का संधारण इस पुस्तिका में अधीक्षक के आदेश तथा साथ ही कोई अनुश्रवण ब्यौरे अभिलिखित तथा प्रदर्शित किए जाएंगे,

(त) संस्था का दैनिक निरीक्षण तथा भ्रमण,

(थ) बालकों के लिए तैयार किए गए भोजन का रसोई घर में से ही मुख्य पात्र में से निरीक्षण करना तथा चखना और यह सुनिश्चित करते हुए कि अच्छे आहार के मूल सिद्धांत, जैसे रंग, (टेक्सचर) संरचना, स्वाद, गंध तथा किस्म का अनुपालन हो रहा है, मीनू का प्रबंध करना,

(द) आपात से निपटने के लिए तुरंत कार्रवाई करना,

(ध) समुचित पुनर्वास के उपाय करना,

(न) प्रत्येक मास कर्मचारिवृन्द की बैठक आयोजित करना, जिसके दौरान वह कर्मचारिवृन्द तथा बालकों से संबंधित समस्याओं और संस्था से संबंधित अन्य मामलों का निष्कर्ष निकालेगा तथा उनके संबंध में जवाब देगा। इस प्रयोजन के लिए एक कार्यवृत्त पुस्तिका रखी जाएगी तथा प्रत्येक संकल्प या चर्चा पर सम्यक् ध्यान दिया जाएगा और उस पर कार्यवाही की जाएगी।

(2) अधीक्षक, बालकों की रिपोर्ट तथा केस फाइलों के संधारण को सुनिश्चित करेगा। संस्था में प्रत्येक बालक की एक केस फाइल संधारित की जायेगी, जिसमें लागू होने वाली निम्नलिखित जानकारी अन्तर्विष्ट होंगी -

(क) उस व्यक्ति/अभिकरण (एजेन्सी) की रिपोर्ट, जिसने बालक को बोर्ड के समक्ष प्रस्तुत किया,

(ख) परिवीक्षा अधिकारी की रिपोर्ट जो कि गोपनीय होगी,

(ग) पूर्व संस्था से जानकारी,

(घ) प्रारंभिक साक्षात्कार, कुटुम्ब के सदस्यों, नातेदारों, समाज, मित्रों से सारवान जानकारी तथा विविध जानकारी,

(ङ) और अधिक जानकारी का स्त्रोत,

(च) कर्मचारिवृन्द से पर्यवेक्षण रिपोर्ट,

(छ) चिकित्सा अधिकारी, आई क्यू टेस्ट, क्षमता संबंधी टेस्ट, शैक्षणिक/व्यावसायिक टेस्ट की रिपोर्ट ,

(ज) सामाजिक इतिवृत्त,

(झ) भारसाधक अधिकारी द्वारा संक्षेपिका तथा विश्लेषण,

(ञ) प्रारंभिक वर्गीकरण पत्रक,

(ट) प्रशिक्षण तथा उपचार कार्यक्रम के संबंध में और ली जाने वाली विशेष सावधानियों के बारे में अनुदेश,

(ठ) छुट्टी तथा दिए गये अन्य विशेषाधिकार,

(ड) नियमों, विनियमों का उल्लंघन, विशेष उपलब्धियां (पुनर्विलोकन में अभिलिखित की जायेगी। इस रिपोर्ट में नहीं।),

(ढ) विभिन्न अनुभागों से तिमाही प्रगति रिपोर्ट,

(ण) पुनर्विलोकन पत्रक,

(त) मेन्सुरेशन रिपोर्ट (लड़कियों के मामले में),

(थ) निर्मुक्ति पूर्व (प्री-रिलिज) कार्यक्रम,

(द) अंतिम प्रगति रिपोर्ट शिक्षा व्यावसायिक प्रशिक्षण के अभिलेख, स्वास्थ्य तथा अन्य प्रगति रिपोर्ट के साथ उपयोग समस्त के संक्षिप्त निष्कर्ष सम्मिलित किये जा सकेंगे,

(ध) अनुपस्थिति छुट्टी/अनुज्ञप्ति पर निर्मुक्ति,

(न) अंतिम रूप से निर्मुक्ति (उक्त रिपोर्ट की अनुशंसा पर लिया गया अंतिम निर्णय एवं मुक्तिपूर्व रिपोर्ट को सम्मिलित किया जाये),

(प) फालोअप रिपोर्ट,

(फ) सेंट्रल इन्डेक्स नंबर,

(ब) वार्षिक फोटोग्राफ,

(भ) टिप्पणियां ।

(3) संस्थाओं तथा किशोर न्याय बोर्ड द्वारा संधारित समस्त केस फाइलों को कम्प्यूटरीकृत किया जाकर नेटवर्क से जोड़ा जाएगा, ताकि डाटा का केन्द्रीय संकलन हो लापता बालकों से संबंधित समस्त डाटा का यथासंभव व्यापक रूप से प्रचार किया जाएगा। लापता या खोए हुए बालकों से संबंधित डाटा-लापता बालकों के ब्यूरों की स्थापना की मार्फत विशेष रूप से स्थानीय तथा केन्द्रीय रूप से कम्प्यूटरीकृत तथा नेटवर्क से जुड़ा होगा जिससे बालकों की पहचान संबंधी मूल जानकारी के साथ उनके फोटोग्राफ की स्केनिंग सुकर हो सकेगी।

**72. परिवीक्षा अधिकारी के कर्त्तव्य -** (1) धारा 13 के खण्ड (ख) के अधीन भारसाधक अधिकारी, विशेष किशोर पुलिस इकाई से जानकारी प्राप्त होने पर, परिवीक्षा अधिकारी, बालक के पूर्ववृत्त तथा कुटुम्ब के इतिवृत्त और ऐसी अन्य महत्वपूर्ण परिस्थितियों की, जैसी आवश्यक हों, जांच करेगा तथा बोर्ड को यथासंभव शीघ्र, प्ररूप-ग्यारह में एक सामाजिक अन्वेषण रिपोर्ट प्रस्तुत करेगा जो कि पूर्णतः गोपनीय होगी तथा बोर्ड/समिति को ही अधिकार होगा।

(2) प्रत्येक परिवीक्षा अधिकारी, बोर्ड/समिति या संबंधित प्राधिकारी द्वारा दिए गए समस्त निदेशों को कार्यान्वित करेगा तथा निम्नलिखित कर्त्तव्यों का पालन करेगा -

(क) उनके पर्यवेक्षण के अधीन किशोर/बालक के गृह तथा स्कूल की परिस्थितियों, आचरण, चरित्र तथा स्वास्थ्य से संबंधित जांच करना,

(ख) किशोर न्याय बोर्ड या बालक कल्याण समिति की कार्यवाहियों में नियमित रूप से उपस्थित रहना तथा रिपोर्ट प्रस्तुत करना,

(ग) डायरी केस फाइल और ऐसे रजिस्टर, जो समय-समय पर विहित किए जाएं रखना,

(घ) उनके पर्यवेक्षण के अधीन के बालक के निवास और साथ ही ऐसे बालकों के नियोजन के स्थानों या ऐसे स्कूलों में जहां वे जाते हों, नियमित रूप से जाना तथा प्ररूप-बारह में पाक्षिक रिपोर्ट नियमित रूप से प्रस्तुत करना,

(ङ) जहां तक संभव हो, यथास्थिति, बोर्ड के कार्यालय से संप्रेक्षण गृह, विशेषगृह बाल गृह या योग्य व्यक्ति तक बालकों के साथ जाना ,

(च) ऐसे बालकों को बोर्ड/समिति के समक्ष तत्काल लाना, जिनका पर्यवेक्षण की कालावधि के दौरान अच्छा व्यवहार न रहा हो,

(छ) बालकों को संगठनों से उनकी निर्मुक्ति के पश्चात् फालोअप करना तथा उन्हें सहायता और मार्गदर्शन देना,

(ज) बालकों को पुनर्वास तथा उन्हें सामाजिक रूप से पुनः मिलाने को सुकर बनाने के लिए स्वैच्छिक कार्यकर्ताओं तथा संगठनों के साथ संयोजन स्थापित करना तथा आवश्यक फालोअप सुनिश्चित करना,

(झ) उसकी देखरेख के अधीन प्रत्येक बालक से पूछताछ करना कि क्या उसकी भोजन तथा वस्त्र की आवश्यकता, मानक के अनुसार पूरी हुई है या नही,

(ञ) उसकी देखरेख के अधीन प्रत्येक बालक से पूछताछ करना कि क्या परिसरों की स्वच्छता तथा भौतिक अधोसंरचना संबंधी अपेक्षाओं का, जिसमें पानी तथा विद्युत् आदि की व्यवस्था सम्मिलित है, का अनुपालन हो रहा है ।

(ट) वैयक्तिक साक्षात्कार के माध्यम से तथा कुटुम्ब, सामाजिक अभिकरणों और अन्य स्त्रोतों से बालक का सामाजिक अन्वेषण करना ।

(ड) अभिसंस्करण, अनुश्रवण, शिक्षण, व्यावसायिक तथा पुनर्वास कार्यक्रमों को सुकर बनाना,

(ढ) पूर्व निर्मुक्ति कार्यक्रम को सुकर बनाना तथा बालक को संपर्क स्थापित करने में सहायता करना, जिसमें बालक को उसकी निर्मुक्ति के पश्चात् भावानात्मक तथा सामाजिक सहारा मिल सकें ।

(ण) किशोर/बालक के बारे में प्ररूप इक्कीस में फालोअप रिपोर्ट तैयार करना, जो अनुज्ञप्ति पर निर्मुक्त हुआ हो ।

(3) परिवीक्षा अधिकारी, उनके पर्यवेक्षण के अधीन के बालकों को उनके स्वयं के प्रयोजनों के लिए नियोजित नहीं करेंगे या उनसे कोई व्यक्तिगत सेवा नहीं लेंगे ।

(4) विद्यमान परिवीक्षा सेवा का संवर्धन करने के लिए, सक्षम प्राधिकारी द्वारा इस प्रयोजन के लिए उपयुक्त पाए जाने वाले स्वैच्छिक संगठनों तथा सामाजिक कार्यकर्ताओं में से परिवीक्षा अधिकारी नियुक्त किए जा सकेंगे । इसी प्रकार अवैतनिक तथा स्वैच्छिक परिवीक्षा सेवा भी सक्षम प्राधिकारी के आदेशों द्वारा क्रियान्वयन मशीनरी से आयोजित की जा सकेगी ।

**73. केसवर्कर के कर्त्तव्य** - केसवर्कर या बाल कल्याण अधिकारी के सामान्य कर्त्तव्य, कृत्य तथा उत्तरदायित्व निम्नानुसार होंगे -

(क) वैयक्तिक साक्षात्कार के माध्यम से तथा कुटुम्ब से, सामाजिक अभिकरणों या अन्य स्त्रोतों से किशोर या बालक की प्ररूप

तेईस में सामाजिक अन्वेषण/केस हिस्ट्री तैयार करना,

(ख) किशोर/बालक की समस्याओं को स्पष्ट करना तथा संस्थागत जीवन में उनकी कठिनाइयों से निपटना,

(ग) अभिसंस्करण, अनुश्रवण (मानिटरिंग), शिक्षण व्यावसायिक तथा पुनर्वास कार्यक्रमों में भाग लेना,

(घ) किशोर/बालक तथा भारसाधक अधिकारी के बीच सहयोग तथा सामंजस्य स्थापित करना,

(ङ) किशोर/बालक को कुटुम्ब के साथ सम्पर्क बढ़ाने में सहायता करना तथा कुटुम्ब के सदस्यों को भी सहायता उपलब्ध कराना,

(च) पूर्व निर्मुक्ति कार्यक्रम में भाग लेना तथा बालक को संपर्क स्थापित करने में सहायता करना, जिससे बालक को उसकी निर्मुक्ति के पश्चात् भावनात्मक और सामाजिक सहारा मिल सके,

(छ) यह सुनिश्चित करना कि बालकों को भोजन तथा वस्त्र की जरूरत विनिर्दिष्ट मानक के अनुसार पूरी हुई है। परिसरों की सफाई तथा भौतिक संरचना का संधारण सुनिश्चित करना, जिसमें पानी तथा विद्युत की व्यवस्था सम्मिलित है।

**74. हाउस मास्टर/मैट्रन के मुख्य कर्त्तव्य** - हाउस मास्टर/मैट्रन के सामान्य कर्त्तव्य, कृत्य तथा उत्तरदायित्व निम्नानुसार होंगे -

(क) यह सुनिश्चित करना कि बालक और अधिकार सुरक्षित हैं और नियमों में अधिकथित प्रक्रियाओं का अनुपालन हो रहा है।

(ख) वह उसकी देखरेख के अधीन के बालकों के लिए माता-पिता, मित्र परामर्शदाता तथा मार्गदर्शक की भूमिका करेगा। इस हैसियत में वह बालकों के साथ खेलेगा/खेलेगी, व्यक्तियों के रूप में उनका पालन-पोषण करेगा/करेगी उनकी व्यक्तिगत जरूरतों को सुनेगा/सुनेगी तथा उनके साधनों के भीतर पूरा करेगा/करेगी।

(ग) बालक के अधिकारों तथा साथ ही अधिकथित की गई प्रक्रियाओं को ध्यान में रखते हुए अनुशासन संबंधी समस्याओं को निपटाना।

(घ) रखरखाव, स्वच्छता तथा स्वास्थ्य रक्षा।

(ङ) दैनिक कार्य प्रभावकारी रीति में कार्यान्वित करना तथा बालकों के समूह के माध्यम से बालकों की भागीदारी को सुनिश्चित करना।

(च) बालकों की अनुरक्षा करना, जब कभी वे गृह (होम) से बाहर जाएं।

**75. अवैतनिक परिवीक्षा अधिकारियों को मान्यता** - राज्य सरकार, अवैतनिक परिवीक्षा अधिकारियों की सूची के अतिरिक्त, प्रशिक्षित स्वैच्छिक कार्मिकों के पैनल की, जो अवैतनिक परिवीक्षा अधिकारियों के रूप में सेवा करने के लिए किसी मान्यताप्राप्त स्वैच्छिक संघ से भी संबद्ध हो सकेंगे, सेवाओं को मान्यता देगी। यह प्रक्रिया प्रत्येक मामले के लिए जांच की संख्या कम करने के लिए अपनाई जा सकेगी।

**76. कृत्यकारियों का प्रशिक्षण** - पंचायत एवं समाज कल्याण संचालनालय, कर्मचारिवृन्द के प्रत्येक प्रवर्ग के कृत्यकारियों के प्रशिक्षण के लिए, उनके वैधानिक उत्तरदायित्वों तथा नियम संबंधी विशिष्ट अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए व्यवस्था करेगा। प्रशिक्षण कार्यक्रम में

(क) नए भरती किए गए कर्मचारिवृन्द का अनुस्थापन और प्रशिक्षण,

(ख) कर्मचारिवृन्द के प्रत्येक सदस्य को तीन वर्ष में कम से कम एक बार पुनश्चर्या प्रशिक्षण पाठ्यक्रम,

(ग) कृत्यकारियों के संगठन के विभिन्न स्तरों पर किशोर न्याय प्रणाली के विभिन्न घटकों/कृत्यकारियों, सरकार आदि के साथ कर्मचारिवृन्द के सम्मेलन, सेमीनार, कार्यशालाएं, सम्मिलित हैं।

**77. कृत्यकारियों का संगठन -** (1) प्रत्येक गृह में कृत्यकारियों की संख्या का अवधारणा कर्मचारिवृन्द के प्रत्येग प्रवर्ग के लिए आधार के रूप में प्रतिदिन के कर्त्तव्य पर, कर्त्तव्य के घंटों के अनुसार किया जाएगा। संस्थागत संगठनात्मक सेट अप, गृह (होम) के आकार, क्षमता, कार्यभार, कृत्यों के विवरण तथा कार्यक्रमों की अपेक्षाओं के अनुसार नियत किया जाएगा।

(2) किसी गृह (होम) के पूर्णकालिक कर्मचारिवृन्द में आवश्यकतानुसार अधीक्षक, परिवीक्षा अधिकारी (संप्रेक्षण गृह/विशेष गृह के मामले में), केस वर्कर (बाल गृह/आश्रय गृह पश्चात्वर्ती देखरेख संगठन के मामले में), बाल कल्याण अधिकारी, (काउन्सलर), शिक्षक, व्यावसायिक प्रशिक्षण अनुदेशक, चिकित्सा कर्मचारिवृन्द, प्रशासनिक कर्मचारिवृन्द, केयर टेकर, हाउस मास्टर/मैट्रन, भंडारी (स्टोर कीपर), रसोईया, सहायक, धोबी, क्लीनर, माली हो सकेंगे।

(3) अंशकालिक कर्मचारिवृन्द के अंतर्गत समय-समय आवश्यकतानुसार मनोचिकित्सक, मनोवैज्ञानिक, व्यावसायिक चिकित्सा विज्ञानी तथा अन्य वृत्तिक (प्रोफेशनल) हो सकेंगे।

(4) गृह का कर्मचारिवृन्द, अधीक्षक के संपूर्ण पर्यवेक्षण के अधीन होगा, जो आदेश द्वारा उनके विशिष्ट उत्तरदायित्वों को अवधारित करेगा तथा समय-समय पर उसके द्वारा किए गए ऐसे आदेशों की संबंधित प्राधिकारी को जानकारी देगा। उसके अधीन के कर्मचारिवृन्द के कर्त्तव्य तथा उत्तरदायित्व, अधिनियम की कानूनी अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए नियत किए जाएंगे। अधीक्षक तथा ऐसा अन्य कर्मचारिवृन्द जो आवश्यक हो, गृह के परिसरों के भीतर उन्हें उपलब्ध कराए गए आवास गृहों में रहेंगे।

(5) कर्मचारिवृन्द के प्रत्येक प्रवर्ग में पदों की संख्या को संस्था की क्षमता के आधार पर नियत किया जाएगा। कर्मचारिवृन्द की नियुक्ति प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित शैक्षणिक, प्रशिक्षण, अनुभव आदि के अनुसार की जाएगी। किसी संस्था के लिए सुझाया गया कर्मचारिवृन्द पैटर्न, 100 बालकों की क्षमता के साथ नीचे वर्णित किए गए अनुसार हो सकता है -

| अनुक्रमांक | पदनाम | पद की संख्या |
|---|---|---|
| 1. | अधीक्षक | 1 |
| 2. | परामर्शदाता | 2 |
| 3. | केस वर्कर/परिवीक्षा अधिकारी | 3 |
| 4. | हाउस मास्टर/मैट्रन | 4 |
| 5. | शिक्षक | 2 |
| 6. | व्यावसायिक अनुदेशक (इंस्ट्रक्टर) | 1 |
| 7. | चिकित्सक | 1 (अंशकालिक) |
| 8. | पेरा मेडिकल स्टॉफ | 1 |
| 9. | भंडारी सह लेखापाल | 1 |
| 10. | ड्राइवर | 1 |
| 11. | रसोइसा | 1 |
| 12. | सहायक | 2 |
| 13. | झाडुकश (स्वीपर) | 2 |
| 14. | कला तथा हस्तकला सह संगीत शिक्षक | 1 (अंशकालिक) |
| 15. | माली | 1 (अंशकालिक) |
| 16. | भृत्य | 1 |
| | **योग** | **25** |

परामर्शदाता, केस वर्कर/परिवीक्षा अधिकारी/हाउस मास्टर/मैट्रन, शिक्षक तथा व्यावसायिक अनुदेशक के प्रवर्ग में पदों की संख्या में संस्था की क्षमता में वृद्धि के साथ आनुपातिक वृद्धि होगी।

## अध्याय-नौ
## पुनर्वास तथा सामाजिक रूप से पुनः मिलाना

**78. दत्तक ग्रहण -** चूंकि कुटुम्ब ही बालकों की देखरेख करने तथा संरक्षण उपलब्ध कराने के लिए एक सर्वोत्तम विकल्प है इसलिये ऐसे बालकों के पुनर्वास और उन्हें सामाजिक रूप से पुनः मिलाने के लिये, जो अनाथ हैं, परित्यक्त है, या जो उपेक्षित है और जिनके साथ दुर्व्यवहार हुआ है, दत्तक ग्रहण ही प्रथम विकल्प है।

**(1) दत्तक ग्रहण अभिकरण -**

(क) राज्य सरकार देश के भीतर संरक्षण के जरूरतमंद बालकों के लिये बालगृह या राज्य द्वारा चलाये जा रहे सरकारी गृहों को ऐसे बालकों की संवीक्षा तथा स्थानन दोनों के लिये दत्तक ग्रहण अभिकरणों के रूप में मान्यता देगी।

(ख) दत्तक ग्रहण पर बालकों की संवीक्षा तथा स्थानन की प्रक्रिया परिवीक्षा अधिकारी द्वारा की जावेगी।

(ग) सरकार द्वारा चलाया जा रहा कोई अस्पताल या निजी नर्सिंग होम, जो किसी परित्यक्त शिशु को परिसर में पाता है, मान्यताप्राप्त दत्तक ग्रहण अभिकरण को सूचना देगा।

(घ) उक्त अभिकरण द्वारा जो किसी बालक या शिशु को प्राप्त करता है, उसे शीघ्रातिशीघ्र छह घंटे के भीतर समीपस्थ पुलिस स्टेशन तथा साथ ही बाल कल्याण समिति को रिपोर्ट की जाना चाहिये। पुलिस ऐसी रिपोर्ट की प्राप्ति पर रजिस्टर में प्रविष्टि करेगी तथा किशोर पुलिस इकाई को समुचित जांच के लिये सूचना भेजी जावेगी। पुलिस द्वारा एक सप्ताह के भीतर बाल कल्याण समिति को प्राथमिक रिपोर्ट फाईल की जाना चाहिये।

(ङ) कोई बालक, जो दत्तक ग्रहण के लिए पात्र है और किसी अमान्यताप्राप्त गृह में निवास करता है, दत्तक ग्रहण के प्रयोजन के लिये मान्यताप्राप्त गृह में अंतरित किया जायेगा।

**(2) परित्यक्त बालकों के मामले में प्रक्रिया -** (क) कोई परित्यक्त बालक केवल तभी दत्तक ग्रहण के लिए दिया जा सकेगा, जब समिति ऐसे बालक को दत्तक ग्रहण के लिए विधिक रूप से मुक्त घोषित कर दे और इस आशय का एक आदेश समिति के कम से कम दो सदस्यों द्वारा, जिनमें एक अध्यक्ष होगा, हस्ताक्षरित कर दिया जाये।

(ख) समिति किसी बालक को परित्यक्त घोषित तथा दत्तक ग्रहण के लिए उसे विधिक रूप से मुक्त प्रमाणित करने के पूर्व जांच की प्रक्रिया संस्थित करेगी, जिनमें निम्नलिखित अंतर्विष्ट होगा -

(एक) एक संपूर्ण जांच, यथास्थिति, परिवीक्षा अधिकारी या केस वर्कर या विशेष किशोर पुलिस इकाई द्वारा संचालित की जाएगी तथा अधिकतम एक माह की कालावधि के भीतर प्ररूप सोलह में एक रिपोर्ट प्रस्तुत की जाएगी, जिसमें निष्कर्ष अंतर्विष्ट होगा।

(दो) सक्षम प्राधिकारी द्वारा यह कथित करते हुए, घोषणा कि कम से कम एक प्रमुख समाचार-पत्र में अधिसूचित करने, टेलिविजन तथा रेडियो पर उद्घोषित करने के पश्चात् भी तथा एक माह की कालावधि के लिए उस समय तक, जो संचालित की जाने वाली जांच तथा खंड (क) के अधीन रिपोर्ट प्रस्तुत किये जाने के साथ-साथ का रहेगा, प्रतीक्षा करने के पश्चात् भी बालक का कोई दावेदार नहीं रहा है।

(तीन) समिति, आवेदन की तारीख से, दो वर्ष से कम आयु के बालकों की दशा में, छः सप्ताह की कालावधि के भीतर तथा दो वर्ष की आयु से अधिक के बालकों की दशा में, तीन मास के भीतर बालक को दत्तक ग्रहण के लिए विधिक रूप से मुक्त घोषित करते हुए, निर्मुक्ति आदेश करेगी। परन्तु 7 वर्ष से अधिक आयु का कोई बालक, जो समझ सकता है तथा अपनी राय अभिव्यक्त कर सकता है। उसकी सहमति के बिना दत्तक ग्रहण में नहीं लिया जायेगा।

**(3) बालक के अभ्यर्पण के मामले में प्रक्रिया -** ऐसे अभ्यर्पित बालक के मामले में, जिसके माता-पिता या संरक्षक है, निम्नलिखित

प्रक्रिया अपनाई जावेगी - कोई माता-पिता जो स्वैच्छिक रूप से विभिन्न परिस्थितियों में बालक/बालकों पर से अपना अधिकार अभ्यर्पित करते है। तो संबंधित अभिकरण द्वारा निम्नलिखित मार्गदर्शक सिद्धांतों का अनुसरण किया जायेगा -

(क) संबंधित अभिकरण का सामाजिक कार्यकर्ता, माता-पिता को दत्तक ग्रहण के परिणामों को स्पष्ट करते हुए, सलाह देगा तथा बालक को माता-पिता के पास ही रहने की संभावनाओं को खोजेगा।

(ख) यदि अभ्यर्पण अनिवार्य है तो बाल कल्याण समिति की उपस्थिति में नॉन-ज्यूडीशियल स्टाम्प पेपर पर अभ्यर्पण संबंधी दस्तावेज या विलेख निष्पादित किया जायेगा।

(ग) ऐसे अभ्यर्पण विलेख में अभ्यर्पण का कारण तथा बालक की अन्य सुसंगत जानकारी स्पष्ट होगी। यह क्षेत्रीय भाषा में लिखा जायेगा। दस्तावेज में यह जानकारी अंतर्विष्ट होगी की माता-पिता को, उक्त विलेख के निष्पादन की तारीख से दो मास के भीतर अभ्यर्पण संबंधित विलेख रद्द करने का अधिकार है।

(घ) यदि माता और पिता जीवित हैं तो वे दोनों ही विलेख निष्पादित कर सकेंगे।

(ङ) यदि अभ्यर्पण विलेख माता-पिता में से किसी एक के द्वारा निष्पादित किया जाता है तो ऐसी दशा में वह व्यक्ति, जिसने विलेख निष्पादित किया है, दूसरे व्यक्ति माता या पिता की वर्तमान स्थिति की घोषणा करनी चाहिए। माता-पिता में से किसी एक की मृत्यु की दशा में मृत्यु का प्रमाण पत्र प्रस्तुत किया जायेगा। ऐसी परिस्थितियों में बाल कल्याण समिति द्वारा परिवीक्षा अधिकारियों की रिपोर्ट बुलवाई जावेगी और परित्यक्त बालकों से संबंधित प्रक्रिया का अनुसरण किया जायेगा।

**(4) दत्तक ग्रहण के लिये अनुज्ञप्त तथा मान्यताप्राप्त सरकारी तथा गैर-सरकारी अभिकरणों की भूमिका -**

(क) किसी परित्यक्त बालक के मामले में, मान्यताप्राप्त अभिकरण, उस पुलिस स्टेशन में, जिसकी अधिकारिता में बालक परित्यक्त पाया गया था, फाईल की गई रिपोर्ट की प्रति के साथ, अड़तालीस घंटे के भीतर समिति को रिपोर्ट करेगा।

(ख) दत्तक ग्रहण अभिकरण, परित्यक्त बालकों के मामले में दत्तक ग्रहण के प्रयोजन के लिये दो मास की कालावधि के भीतर तथा दत्तक ग्रहण के लिए बालक को विधिक रूप से मुक्त घोषित करने के लिये समिति के समक्ष आवेदन करने हेतु शीघ्रताशीघ्र निर्वहन की प्रक्रिया कर सकेंगे।

(ग) किसी बालक को उसके जैविक माता या पिता अथवा माता-पिता द्वारा अभ्यर्पण के दस्तावेज निष्पादित कर अभ्यर्पित किए जाने की दशा में दत्तक ग्रहण अभिकरण बालक को दत्तक में देने के लिए बोर्ड को सीधे आवेदन करेगा।

(घ) दत्तक ग्रहण अभिकरण, माता या पिता अथवा माता-पिता को दिये गये दो मास के पुनर्विचार के समय के पूर्व होने की प्रतीक्षा करेगा।

(ङ) माता-पिता को परामर्श देने के लिए गंभीर प्रयास किए जायेंगे, जिससे कि उन्हें बालक को स्वयं के पास ही रखने के लिए प्रेरित किया जा सके और यदि माता-पिता तब भी बालक को स्वयं के पास रखने के इच्छुक न हों तो ऐसे बालकों को आरंभ में पोषण देखरेख में रखा जायेगा या उनकी प्रवर्तकता के लिए व्यवस्था की जायेगी।

(च) किसी ऐसे अभ्यर्पित या परित्यक्त बालक के मामले में, जो दत्तक ग्रहण के लिए विधिक रूप से मुक्त है, अनुज्ञप्त अभिकरण को यह विवेकाधिकार होगा कि वह अंतिम आदेश के लंबित रहने तक उसके स्थानन के एक सप्ताह के भीतर बोर्ड को सूचना देकर बालक को पूर्व दत्तक ग्रहण पोषण देखरेख में रखे।

**(5) स्थानन अभिकरण के रूप में बाल गृह/राज्य द्वारा संचालित अनाथालय की भूमिका -**

मान्यताप्राप्त बाल गृह तथा स्थानन अभिरणों के रूप में राज्य सरकार द्वारा मान्यताप्राप्त राज्य द्वारा चलाए जा रहे अनाथालय निम्नलिखित कर्त्तव्यों तथा जिम्मेदारियों का पालन करेंगे -

(क) आवेदनों को प्राप्त करना, भावी दत्तक माता-पिता की छानबीन तथा पहचान,

(ख) पहचान होने पर भावी दत्तक माता-पिता के गृह अध्ययन रिपोर्ट तैयार करना,

(ग) भावी दत्तक माता-पिता के साथ बालक की अनुरूपता तथा बालक को अस्थाई पोषण देखरेख में, अधिकतम 6 मास की कालावधि के लिए रखना,

(घ) पोषण देखरेख की अवधि के दौरान नियमित फालो-अप तथा रिपोर्ट करना,

(ङ) बाल कल्याण समिति और किशोर न्याय बोर्ड में बालक के दत्तक ग्रहण की प्रक्रिया को आगे बढ़ाना,

(च) स्वैच्छिक, समन्वयक अभिकरणों से समन्वय,

(छ) दत्तक ग्रहण से संबंधित अभिलेखों का संधारण,

(ज) बालकों की प्रोफाइल,

(झ) दत्तक ग्रहण के पश्चात् तीन वर्ष तक फालोअप।

**(6) गृह अध्ययन रिपोर्ट की तैयारी के लिए मार्गदर्शक सिद्धांत -**

गृह अध्ययन रिपोर्ट की तैयारी के लिये निम्नलिखित मानदण्ड होगा -

(क) सामाजिक प्रास्थिति तथा कौटुम्बिक पृष्ठभूमि,

(ख) गृहों का विवरण,

(ग) जीवनस्तर, जैसा गृह में दिखाई दे,

(घ) पति तथा पत्नि के बीच वर्तमान संबंध,

(ङ) माता-पिता तथा बालकों के बीच वर्तमान संबंध (यदि कोई बालक हो),

(च) पूर्व में दत्तक ग्रहण लिए गए बालकों (यदि कोई हों) का विकास,

(छ) दंपत्ति तथा कुटुम्ब के प्रत्येक अन्य सदस्यों के बीच वर्तमान में संबंध,

(ज) दंपत्ति का रोजगार प्रास्थिति,

(झ) स्वास्थ्य संबंधी ब्यौरे, जैसे चिकित्सालयीन परीक्षण, स्वास्थ्य दशाएं, पुरानी बीमारी आदि,

(ञ) दंपत्ति की आर्थिक प्रास्थिति,

(ट) बालक के लिए वास सुविधा,

(ठ) विद्यालयीन सुविधायें,

(ड) गृहों में सुख-सुविधायें,

(ढ) बालक को दत्तक लेने की चाह का कारण,

(ण) दत्तक ग्रहण के प्रति पितामह या पितामह तथा अन्य नातेदारों का रूख,

(त) दत्तक बालक के लिए पूर्वनियोजित योजनाएं,

(थ) भावी माता-पिता की विधिक प्रास्थिति।

**(7) फालो-अप** - देश के भीतर रखे बालक के लिए फालो-अप निम्नानुसार होगा -

(क) यदि कोई पूर्व स्थानन (पोषण-देखरेख) किया जाता है तो उस पोषण देखरेख का नियमित अनुश्रवण (समीक्षा एवं मूल्यांकन होते रहना चाहिए, व्यावसायिक रूप से प्रशिक्षित सामाजिक कार्यकर्ता को नियमितरूप से परिवार में भेंट करना चाहिए,

(ख) मान्यताप्राप्त स्थानन अभिकरण द्वारा फालो-अप प्रारुप पूर्ण किया जाना चाहिए तथा स्वैच्छिक समन्वयक अभिकरण और संचालक/आयुक्त, समाज कल्याण को 6 माह में एक बार अग्रेषित किया जाना चाहिए,

(ग) अभिकरण को यह देखना चाहिए कि विधिक दत्तक ग्रहण शीघ्रातिशीघ्र प्रभावशील हो, ताकि उसके द्वारा बालक के हितों का संरक्षण किया जा सके,

(घ) विधिक दत्तक ग्रहण के पश्चात् भी अभिकरण को कुटुम्ब के साथ कम से कम तीन वर्ष की अवधि तक संपर्क में रहना चाहिए,

(ङ) अभिरकण द्वारा दत्तक माता-पिता को दत्तक ग्रहण पश्चात्वर्ती परामर्श उपलब्ध कराया जाना चाहिए।

**(8) अभिलेख** - प्रत्येक मान्यताप्राप्त बाल गृह और राज्य द्वारा चलाये जा रहे अनाथालयों द्वारा निम्नलिखित अभिलेख तथा रजिस्टर रखे जाएंगे -

(क) प्रवेश रजिस्टर -

(ख) विहित प्रारुप में प्रत्येक बालक के संपूर्ण-ब्यौरे/इतिवृत्त देते हुए एक पृथक फाइल। प्रत्येक दत्तक ग्रहण के सुसंगत विधिक दस्तावेज तथा बालक की पृष्ठभूमि/इतिवृत्त को भविष्य के संदर्भ के लिये कम से कम 18 वर्ष की अवधि के लिए रखा जाना चाहिए।

(ग) भावी दत्तक माता-पिता के ब्यौरें सहित रजिस्टर।

**(9) विच्छिन्नता संबंधी कार्यवाहियां** - (क) दत्तक बालक या दत्तक ग्रहण करने वाले माता-पिता अथवा परिवीक्षा अधिकारी अथवा प्रत्यापित बाल गृहों के सामाजिक कार्यकर्ताओं को यह अधिकार होगा कि वे बाल कल्याण समिति/किशोर न्याय बोर्ड को लिखित में शिकायत करें या विच्छिन्नता की प्रक्रियाओं को प्रारंभ करें।

(ख) विच्छिन्नता पर बाल कल्याण समिति के सहमत हो जाने के पश्चात् बालक को उस बाल गृह को लौटा दिया जावेगा, जहां से उसे लिया गया था। उन परिस्थितियों के अधीन यह विनिश्चिय किया गया था तथा समस्याओं को दूर करने के लिए किये गये प्रयत्नों की एक रिपोर्ट अभिलिखित की जाएगी तथा बाल कल्याण समिति, समाज कल्याण विभाग और स्वैच्छिक समन्वयक अभिकरण को प्रस्तुत की जाएगी।

(ग) जब कभी कोई गंभीर कुव्यवस्था हो तो बाल कल्याण समिति की सहमति अभिप्राप्त करने के पश्चात् बालक को हटाया जा सकेगा और किसी वैकल्पिक गृह/अस्थाई गृह में रखा जा सकेगा।

(घ) किसी स्थानन के विच्छिन्न हो जाने पर समिति, बालक के लिए परामर्श और देखरेख संबंधी पर्याप्त व्यवस्थाओं वाले वैकल्पिक स्थानन की सिफारिश करेगा।

**(10) किशोर न्याय बोर्ड और दत्तक ग्रहण** - उन बालकों को, जिसने कि किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 के विभिन्न उपबंधों के अधीन व्यवहार किया गया हो दत्तक ग्रहण में रखा जावेगा। किशोर न्याय बोर्ड, ऐसे बालकों को दत्तक ग्रहण में रखने के लिए सक्षम प्राधिकारी होगा। सरकार द्वारा जारी किये गये मार्गदर्शक सिद्धांतों के अतिरिक्त दत्तक ग्रहण पर सेंट्रल एडाप्शन रिसोर्स एजेंसी द्वारा जारी मार्गदर्शक सिद्धांत और उच्च न्यायालय, उच्चतम न्यायालय द्वारा समय-समय पर जारी निर्णय लागू होंगे।

(क) अभ्यर्पित बालक के मामले में किशोर न्याय बोर्ड का यह कर्तव्य होगा कि वह उसके माता-पिता से जैविक माता-पिता द्वारा की गई घोषणा की प्रमाणिकता के बारे में अभिनिश्चित कर लें। ऐसा करते समय माता-पिता को यह सूचित किया

जा सकता है कि उनके द्वारा की गई घोषणा का, साक्ष्य के रूप में उनके विरुद्ध उपयोग किया जा सकता है।

(ख) बोर्ड यह सुनिश्चित करेगा कि बालक को देश के भीतर दत्तक रखा गया है और केवल अनुज्ञप्तिधारी अभिकरण ही दत्तक ग्रहण के लिए किशोर न्याय बोर्ड को निवेदन कर सकता है।

(ग) प्रत्येक किशोर न्याय बोर्ड में अनुमोदित अभिकरणों की सूची रखी जानी चाहिए।

**(11) किशोर न्याय बोर्ड एवं दत्तक ग्रहण प्रक्रिया -**

किशोर न्याय बोर्ड, बालकों का दत्तक ग्रहण घोषित करने के लिए निम्नलिखित प्रक्रिया सुनिश्चित करेगा -

(एक) अनुज्ञप्तिधारी अभिकरण, दत्तक ग्रहण आदेश के लिए अपने आवेदन के साथ निम्नलिखित दस्तावेज़ प्रस्तुत करेगा -

(क) सरकार द्वारा जारी किया गया अनुज्ञप्ति प्रमाण-पत्र,

(ख) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र,

(ग) अभ्यर्पण विलेख, यदि कोई हो,

(घ) बाल कल्याण समिति द्वारा जारी किया गया परित्याग प्रमाण-पत्र (यदि कोई हो),

(ङ) सामाजिक कार्यकर्ता को, किशोर न्याय बोर्ड के समक्ष आवेदन प्रस्तुत करने के लिए प्राधिकृत किए गए अभिकरण के प्राधिकृत हस्ताक्षरकर्ता द्वारा दिया गया प्राधिकार पत्र,

(च) बाल अध्ययन रिपोर्ट और चिकित्सा रिपोर्ट,

(छ) भावी माता-पिता के बारे में सामाजिक कार्यकर्ता, स्वैच्छिक समन्वयक अभिकरण अथवा किसी अन्य अनुज्ञप्तिधारी दत्तक ग्रहण अभिकरण द्वारा की गई गृह अध्ययन रिपोर्ट,

(ज) भावी माता-पिता का आय प्रमाण-पत्र,

(झ) भावी माता-पिता का संपत्ति प्रमाण-पत्र,

(ञ) भावी माता-पिता का जाब प्रमाण-पत्र,

(ट) भावी माता-पिता का स्वास्थ्य प्रमाण-पत्र,

(ठ) भावी माता-पिता का विवाह प्रमाण-पत्र अथवा विवाह का साक्ष्य,

(ड) समाज के सम्माननीय लोगों से 3 संदर्भ पत्र,

(ढ) दत्तक ग्रहण के लिए सहमति पत्र,

(ण) बालक और दत्तक माता-पिता के फोटो, जो सक्षम व्यक्ति द्वारा सम्यक रूप से अनुप्रमाणित हो।

(दो) भावी दत्तक माता-पिता स्थान और अभिकरण, किशोर न्याय बोर्ड के समक्ष समस्त सुसंगत दस्तावेजों सहित संयुक्त याचिका दाखिल करेंगे। एकल माता-पिता की दशा में (अकेला व्यक्ति) याचिका दाखिल करेगा।

(तीन) संबंधित संस्था अथवा वह अभिकरण जो बालक को दत्तक ग्रहण के लिए प्रस्थापित करता है, सहप्रत्यर्थी होगा।

(चार) दत्तक ग्रहण के लिए किसी मान्यता प्राप्त अभिकरण से कोई आवेदन स्वीकार हो जाने पर बोर्ड मान्यता प्राप्त छानबीन करने वाले अभिकरण से स्वतंत्र जांच के लिए कह सकता है और छानबीन संबंधी रिपोर्ट दो सप्ताह की कालावधि के भीतर प्रस्तुत की जायेगी।

(पांच) बोर्ड, जांच की ऐसी प्रक्रिया अंगीकार करेगा, जिसमें भावी माता-पिता का साक्षात्कार लेना, दस्तावेजों और छानबीन करने वाले अभिकरण की रिपोर्ट सत्यापित करना सम्मिलित होगा। यदि बोर्ड का यह समाधान हो जाता है कि स्थानन बालक के सर्वोत्तम हित में हो तो वह दत्तक माता-पिता की स्थायी अभिरक्षा में संबंधी आदेश पारित करेगा। दत्तक ग्रहण का कोई आदेश प्रधान मजिस्ट्रेट के अतिरिक्त बोर्ड के दो सदस्यों में कम से कम एक सदस्य द्वारा हस्ताक्षरित किया जायगा।

(छः) बोर्ड चिकित्सा विशेषज्ञों की रिपोर्ट पर जन्म की तारीख निश्चित करेगा। किशोर न्याय बोर्ड समुचित प्राधिकारी को, जन्म की तारीख, दत्तक ग्रहण की तारीख तथा माता-पिता के नामों को सम्मिलित करते हुए एक जन्म प्रमाण-पत्र जारी करने का निदेश देगा।

(सात) दत्तक ग्रहण का आदेश पारित करने में लिया जाने वाला फाइल करने की तारीख से 3 माह से अधिक नहीं होगा। आदेश में बालक के हित सुनिश्चित करने की दृष्टि से या तो परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर द्वारा अथवा दत्तक अभिकरण द्वारा नियतकालिक फालो-अप रिपोर्ट का उपबंध भी सम्मिलित होगा। ऐसे फालो-अप की कालावधि 3 वर्ष और ऐसी अन्य कालावधि से कम नहीं होगी, जैसा कि किशोर न्याय बोर्ड निदेश दे। फालो-अप 6 माह में एक बार किया जाएगा।

(12) **बाल कल्याण समिति और दत्तक ग्रहण प्रक्रिया** - बाल कल्याण समिति किसी बालक को ऐसा बालक घोषित करने के लिए, जो दत्तक ग्रहण के लिए विधिक तौर से मुक्त हो, निम्नलिखित प्रक्रिया सुनिश्चित करेगी -

(अ) अनुज्ञप्त या अनुमोदित अभिकरण को किसी बालक को ऐसा घोषित करने के लिए जो दत्तक ग्रहण के लिए विधिक तौर से मुक्त हैं के लिए याचिका के साथ निम्नलिखित दस्तावेज दो प्रतियों में प्रस्तुत करना चाहिए।

(क) दोनों, याचिकाओं पर बालक के फोटोग्राफ चिपकायें जावें,

(ख) संस्था के योग्य होने संबंधी प्रमाण-पत्र की प्रति,

(ग) सरकार द्वारा जारी किया गया अनुज्ञप्ति प्रमाण-पत्र

(घ) उस दशा में, जब बालक अस्पताल में परित्यक्त था, डिस्चार्ज समरी और अस्पताल के अभिलेख,

(ङ) ऐसे बालक को, जो कि अस्पतालों अथवा सार्वजनिक स्थानों पर परित्यक्त रहे हों, अभिरक्षा में लेने के लिए संस्था को प्राधिकृत करने वाले सरकार के कोई आदेश,

(च) अस्थायी अभिरक्षा आदेश की एक प्रति,

(छ) रजिस्ट्रीकरण प्रमाण-पत्र,

(ज) अभ्यर्पण विलेख (यदि कोई हो),

(झ) अभिकरण के प्राधिकृत हस्ताक्षरकर्ता की ओर से समिति के समक्ष याचिका प्रस्तुत करने के लिए सामाजिक कार्यकर्ता को प्राधिकृत करने वाला प्राधिकार पत्र,

(ञ) बालक के फोटोग्राफ तथा अन्य ब्यौरे का प्रकाशन,

(ट) बालक के प्रवेश के समय लिए गये फोटो और नवीनतम फोटो, इस घोषणा के साथ कि दोनों फोटो उसी बालक से संबंधित है,

(ट) निकटतम पुलिस स्टेशन को भेजी गई रिपोर्ट तथा साथ ही पुलिस से प्राप्त अनिस्वीकृति की प्रति,

(ड) बालक के स्वास्थ्य की हालत तथा आनुमानिक आयु,

(ढ) सम्यक् रूप से प्रमाणित बालक के विवरणात्मक अंक,

(ण) अभिकरण द्वारा यह घोषणा कि उसने उसके पास उपलब्ध समस्त जानकारी दे दी है और वे उनके सर्वोत्तम ज्ञान के अनुसार सही है।

(आ) यदि कोई दस्तावेज खो गया हो तो अभिकरण का आवेदन नामंजूर कर दिया जावेगा और तत्पश्चात् अभिकरण को एक नई याचिका फाइल करनी होगी।

(इ) यदि आवेदन, उपर खण्ड (क) से (ण) तक में यथाविनिर्दिष्ट सुसंगत दस्तावेजों के साथ फाइल किया गया है तो समिति द्वारा आवेदन स्वीकार कर लिया जावेगा। आवेदन स्वीकर कर लिए जाने पर समिति, परिवीक्षा अधिकारी की रिपोर्ट मंगवाएगी।

(ई) बालक कल्याण समिति, चिकित्सा विशेषज्ञ की रिपोर्ट के आधार पर, बालक के हित में जन्म की तारीख अवधारित करेगी।

(उ) ऐसे बालक के संबंध में, जो कि 2 वर्ष से कम आयु का हो, आदेश पारित करने में यथासंभव 6 सप्ताह से अधिक का समय नहीं लिया जाएगा और 2 वर्ष की आयु के ऊपर के बालक के संबंध में फाइल करने की तारीख से 3 माह के भीतर आदेश पारित किया जाएगा।

(ऊ) बालक कल्याण समिति यह सुनिश्चित करेगी कि कोई बालक किसी भी ऐसे संगठन में अनाधिकृत रूप से नहीं रखा गया है जो कि अधिनियम के उपबंधों के अधीन या तो योग्य संस्था के रूप में बालगृह के रूप में अथवा दत्तक ग्रहण के लिए अनुज्ञप्तिधारी के रूप में मान्यताप्राप्त नहीं है।

**79 पोषण देखरेख -** (1) यथासंभव ऐसे छोटे बालकों को, जिन्हें छोड़ दिया गया हो अथवा जो निराश्रित हो, उनकी निरंतर देखरेख के हित में, पोषण देखरेख में नहीं, बल्कि दत्तक ग्रहण के लिए निर्दिष्ट किया जाएगा।

(2) ऐसे छोटे बालकों को जिन्हें कि दत्तक ग्रहण में नहीं रखा गया है, अधिमान्यतः किसी दंपत्ति के साथ वैयक्तिक पोषण देखरेख/समूह पोषण देखरेख में बालक की पारिवारिक परिस्थितियां सहायक समझी जाने पर उसके घर लौटने के समर्थ होने तक रखा जाएगा।

(3) तरुणों को समूह पोषक गृहों में निर्दिष्ट किया जा सकेगा।

(4) अधिक आयु के बालकों को अभिज्ञात समूह गृहों में ऐसे व्यक्तियों की पोषण देखरेख के अधीन रहने के लिए प्रोत्साहित किया जाएगा, जो कि ऐसे इंतजामों का पर्यवेक्षण करने के इच्छुक हों।

(5) पोषण देखरेख, भले ही वह अस्थायी स्वरूप की हो, यदि आवश्यक हो तो वयस्क होने तक जारी रहेगी, किन्तु वह बालक को या तो स्वयं के माता-पिता के पास पहले लौटने अथवा उसके दत्तक ग्रहण में व्यवधान नहीं डालेगी।

(6) पोषक पारिवारिक देखरेख के समस्त मामलों में भावी पोषक माता-पिता, उपयुक्त बालक और उसके स्वयं माता-पिता पर्याप्त रूप से भाग लेंगे, बालक के कल्याण को सुनिश्चित करने के लिए पर्यवेक्षण करने हेतु बाल कल्याण समिति उत्तरदायी होगी।

(7) जुड़वा तथा सहोदर भाई, या बहिनों को पोषक स्थानन द्वारा असाधारण परिस्थितियों के सिवाय, पृथक नहीं किया जाएगा। यदि किसी कारण से उन्हें पृथक किया गया है तो उनके लिए संपर्क में बने रहने के इंतजाम किए जायेंगे।

(8) प्रस्तावित पोषण व्यवस्था के संबंध में बालक की इच्छाओं पर स्थानन के पूर्व ध्यान दिया जाएगा।

**80 अल्पकालिक अस्थायी पोषण देखरेख -** (1) अस्थायी पोषण देखरेख के संबंध बालक को तब तक कि शारीरिक अभिरक्षा/

देखरेख से है, जब तक कि उसकी पारिवारिक स्थितियां सुधरते ही वह अपने स्वयं के कुटुम्ब में वापस लौटने के योग्य न हो जाए, अस्थायी अल्प अवधि की पोषण देखरेख चार मास से अधिक नहीं होगी और अस्थायी दीर्घावधि की पोषण देखरेख पांच वर्ष से अधिक नहीं होगी। पांच वर्ष पश्चात् यदि बालक अपने कुटुम्ब में नहीं लौट सकता है तो पोषण देखरेख की कालावधि बढ़ाई जा सकेगी अथवा बालक को समूह पोषक गृह में रखा जा सकेगा। स्थानन के लिए प्रक्रिया ऐसी होगी, जैसी कि सेन्ट्रल एडाप्शन रिसोर्स एजेंसी के मार्गदर्शी सिद्धांतों द्वारा विहित की जाए।

(2) अस्थायी पोषण देखरेख, सक्षम प्राधिकारी के पर्यवेक्षण के अधीन यथास्थिति, परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर/सामाजिक कार्यकर्ता द्वारा की जाएगी। अस्थाई पोषण देखरेख की कुल अवधि पांच वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(3) वे व्यक्ति, जो पोषक माता-पिता होने के लिए सक्षम होंगे - पोषक माता-पिता होने के लिए निम्नलिखित व्यक्ति आवेदन दे सकेंगे -

(क) कोई एकल माता-पिता,

(ख) दंपत्ति,

(ग) बालक के विस्तारित कुटुम्ब के सदस्य,

(घ) ऐसे गैर सरकारी संगठन अथवा अन्य मान्यता प्राप्त व्यक्ति/अथवा अभिकरण जो व्यक्तिगत तौर पर अथवा समूह पोषण देखरेख के लिए बालक/बालकों की जिम्मेदारी लेने के इच्छुक हों।

(4) पोषण देखरेख के लिए प्रक्रिया -

**(अ) माता-पिता के चयन के लिए प्रक्रिया -** (क) किसी बालक को पोषण के लिए आवेदन परिवीक्षा अधिकारी, केस वर्कर अथवा अनुमोदित आवासीय गृह के भारसाधक व्यक्ति के माध्यम से सक्षम प्राधिकारी को प्ररूप-अठारह में दिया जाएगा जो आवेदन को समाज कल्याण विभाग/बाल कल्याण समिति को अग्रेषित करेगा।

(ख) यदि आवेदन प्रथम दृष्टया समाधान प्रद है तो बाल कल्याण समिति, परिवीक्षा अधिकारी को निम्नलिखित कदम उठाने के लिए प्राधिकृत करेगी।

(एक) परिवीक्षा अधिकारी/केसवर्कर को भावी पोषक माता-पिता का साक्षात्कार लेने तथा इस निष्कर्ष पर पहुंचने के लिए कि वे बालक का पोषण करने के उपयुक्त हैं। परिवीक्षा अधिकारी विशेष कर भावी पोषक माता-पिता के उद्देश्यों का अन्वेषण करेंगे, ताकि यह सुनिश्चित किया जा सके कि उनका आशय घरेलू मदद के लिए बालक का नियोजन करना नहीं हैं।

(दो) भावी पोषक माता-पिता के घर पर जाने तथा यह पुष्टि करने के लिए वहां बालक विशेष की आवश्यकताओं की पूर्ति हो सकती है और वहां की स्थिति समाधानप्रद है। कुटुम्ब गृह के बालकों की संख्या के आधार पर स्नानागार तथा रसोईघर सहित पर्याप्त कमरों की व्यवस्था करना चाहिए और बालक के स्वास्थ्य और हितों के उन्नयन के लिए स्वच्छता संबंधी और रहने संबंधी व्यवस्था के साथ सुरक्षित पर्यावरण उपलब्ध कराया जाना चाहिए। पोषक कुटुम्ब की गृह अध्ययन रिपोर्ट बाल कल्याण समिति को प्ररूप-सत्रह में दी जाएगी।

(तीन) यह सुनिश्चित करने के लिए ऐसे कम से कम दो व्यक्ति हो, जो पोषक माता-पिता को अच्छी तरह से जानते हों और जो उसके चरित्र तथा बालक की देखरेख की उपयुक्तता को प्रमाणित कर सकते हों।

(चार) क्षेत्र में की किसी सरकारी चिकित्सा इकाई के भारसाधक व्यक्ति से यह निश्चित करवाना कि भावी पोषक माता-पिता के घर में कोई व्यक्ति किसी ऐसी शारीरिक अथवा मानसिक बीमारी से ग्रस्त तो नहीं है जो बालक को प्रतिकूल प्रभावित कर सकती है।

(पांच) स्थानीय प्राधिकारियों से अथवा क्षेत्र के पुलिस स्टेशन के भार साधक अधिकारी से यह निश्चित करवाना कि गृह

के किसी व्यक्ति का कोई पुलिस रिकार्ड नहीं है या व्यक्ति किसी ऐसे गंभीर दाण्डिक अपराध के लिए सिद्धदोष नहीं किया गया है जिससे कि बालक को उस व्यक्ति के साथ सहयुक्त करने के लिए उसे सौंपा जाना अवांछनीय हो जाये ।

(छः) यह सुनिश्चित करना कि पोषक माता-पिता/माता-पिता के परिवार में स्थाई भावनात्मक वातावरण है ।

(सात) यह सुनिश्चित करना कि पोषक माता-पिता के पास उनकी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए न्यूनतम आय है और वे पोषण देख-रेख भरण-पोषण भुगतान पर निर्भर नहीं करेंगे ।

(आठ) यह सुनिश्चित करना कि पोषण देख-रेख परिवार अधिकथित नियमों का पालन करने के लिए सहमत है जिसमें बालक को नियमित रूप से बाल रोग चिकित्सक को दिखाना, बालक के स्वास्थ्य अभिलेख इत्यादि का रखा जाना सम्मिलित है ।

(नौ) यह सुनिश्चित करना कि विनिर्दिष्ट परिस्थिति, जैसे विच्छिन्नता, दुर्व्यवहार और बालक की उपेक्षा की दशा मे, जिसमें कि बालक पोषक परिवार के साथ समन्वय करने में असमर्थ रहा हो, परिवार उसे अभिकरण को लौटा देने के करार पर हस्ताक्षर करने के लिए सहमत हो जाएगा ।

(दस) यह सुनिश्चित करना कि पोषक माता-पिता, स्थानन के पूर्व और उसके पश्चात् जब भी आवश्यक हो प्रशिक्षण/अभिसंस्करण कार्यक्रमों में उपस्थित होने के लिए सहमत हैं ।

(ग्यारह) सेवायुक्त माता-पिता के मामले में, यह सुनिश्चित करना कि स्कूल के समय के पश्चात् बालक की देख-रेख के पर्याप्त प्रबंध किए गये हैं ।

(बारह) यह सुनिश्चित करना कि उसी गृह में निवास कर रहे निकटतम परिवार के सदस्य, पोषक बालक के स्थानन को अपनी सहमति दें ।

**(आ) बालक के स्थानन की प्रक्रिया -** (क) समिति यह सुनिश्चित करेगी कि बालक का अर्हित चिकित्सा व्यवसायी द्वारा परीक्षण किया जा चुका है जो कि स्थानन के पूर्व बालक की शारीरिक और मानसिक स्थिति पर अपना लिखित में प्रतिवेदन देगा । तथापि किसी आपात की दशा में चिकित्सा रिपोर्ट स्थानन के पश्चात् चार सप्ताह के भीतर दी जाएगी ।

(ख) समिति यह सुनिश्चित करेगी कि बालक को रखे जाने के पूर्व उसके परिवार का पता लगाने के प्रयत्न किए गए हैं ।

(ग) समिति यह सुनिश्चित करेगी कि बालक का प्रारंभिक मूल्यांकन हो चुका है, जिसमें निम्नलिखित सम्मिलित हैं -

(एक) मानसिक/विकासात्मक निर्धारण-डेनवर डेवलोपमेंट स्केल या किसी अन्य उपयुक्त इन्स्ट्रूमेंट द्वारा सुझाए गए निर्देश।

(दो) शैक्षणिक निर्धारण सीखने के निर्धारित कार्यक्रम के न्यूनतम स्तर के अनुसार ।

(तीन) स्वभाव निर्धारण - बालक के स्वभाव का निर्धारण भावनात्मक, गतिविधियों का स्तर, सतर्कता तथा एकाग्रता की क्षमता, सामाजिकता स्तर, आक्रमकता, भोजन तथा निद्रा का सामंजस्य, बालक को अभिप्रेरणा, विश्वसनीयता, निर्भरता, अनुकूलनशीलता के आधार पर किया जाना आवश्यक है ।

(घ) यह सुनिश्चित करेगी कि बालक का परिचय दंपत्ति से हो गया है तथा न्यूनतम तीन वार्तालाप एवं दो गृह मुलाकत के साथ-साथ संबंधित समाज कल्याण अधिकारी/परिवीक्षा अधिकारी के साथ परामर्श के अपेक्षित सत्र पूर्ण हुए हैं ।

(ङ) उपरोक्त प्रक्रिया के पूर्ण होने पर परिवीक्षा अधिकारी, प्ररूप-सत्रह में एक गृह अध्ययन रिपोर्ट तैयार करेगा ।

(च) यदि गृह अध्ययन रिपोर्ट बालक कल्याण समिति द्वारा अनुमोदित की जाती है तो पोषक माता-पिता प्ररूप-बीस में एक पोषण

देखरेख करार करना होगा, जिसमें पोषक माता-पिता के अधिकार तथा जिम्मेदारियां सम्मिलित होंगी। प्रत्येक पोषक माता-पिता को करार की एक प्रति वचनबंध की एक प्रति संबंधित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर को तथा आयुक्त/संचालक समाज कल्याण विभाग को दी जाएगी।

(छ) इसके पश्चात् बालक को दंपत्ति/एकल माता-पिता समूह गृह के साथ रखा जाएगा।

**(इ) टारगेट ग्रुप -** (क) दुष्क्रियारत परिवारों या संस्थाओं के बालक या जिनके जैविक माता-पिता या तो अक्षम हैं या संकट की स्थिति में हैं तथा बालक की देखरेख तथा स्थिति में नहीं है।

(ख) पोषण देखरेख ऐसे बेसहारा बालकों के लिये है, जो कि अनाथालयों में पल रहे तथा बाल कल्याण संस्थाओं द्वारा उन्हें पारिवारिक जीवन जीने का अवसर प्रदान करता है।

(ग) ऐसे बालकों की पोषण देखरेख के लिए विचार किया जा सकेगा, जिन्हें विभिन्न कारणों से दत्तक हो नहीं दिया जा सकता।

(घ) पोषण देखरेख आवश्यकतानुसार अल्पकालीन या दीर्घकालीन हो सकती है।

(ङ) बाल कल्याण समिति की सहमति से बालक को संस्था से दूर रखते हुए उन्हें पोषण देखरेख में रखा जा सकता है।

**(ई) कार्यक्रम कार्यान्वयन -** पोषण देखरेख का कार्यान्वयन प्रत्येक जिले में या जिलों के समूह के लिए ऐसे गैर सरकारी संगठनों के माध्यम से किया जायेगा, जो कि आयुक्त/संचालक समाज कल्याण विभाग की सलाह पर विनिर्दिष्ट रूप से इस प्रयोजन के लिए बाल कल्याण समिति/किशोर न्याय बोर्ड द्वारा योग्य संस्थाओं के रूप में मान्यता प्राप्त हैं।

**(उ) फालो-अप -** (क) यथास्थिति, परिवीक्षा अधिकारी/बाल कल्याण अधिकारी/सोशल केस वर्कर द्वारा नियमित मुलाकात इस प्रकार की जायेगी कि बालक के सर्वोत्तम हित की सुरक्षा हो सके।

(ख) स्थानन रिपोर्ट का पुनर्विलोकन प्रत्येक छह माह में अनुश्रवण तथा मूल्यांकन समिति द्वारा किया जायेगा। इन रिपोर्टों को बाल कल्याण समिति तथा समाज कल्याण विभाग को प्रस्तुत किया जायेगा।

(ग) पोषक गृह में बालक के उत्पीड़न की दशा में, माता-पिता के विरुद्ध समुचित कार्यवाही की जायेगी।

(घ) जब पोषण स्थानन प्रारंभ हो तो बालक को रखने वाला व्यक्ति, बालक में किए गये प्रतिरक्षणों की एक सूची पोषक माता-पिता को प्रस्तुत करेगा तथा बालक के संबंध में किए जाने के लिए अपेक्षित अन्य प्रतिरक्षणों की सूची पोषण माता-पिता को उपदर्शित करेगा और पोषक माता-पिता यह सुनिश्चित करेंगे कि ये प्रतिरक्षण कर लिये जाते हैं। पोषक माता-पिता और जिला परिवीक्षा अधिकारी तथा समाज कल्याण अधिकारी बालक के संबंध में प्रतिरक्षणों का अभिलेख हर समय रखेंगे।

(ङ) जहां पोषक माता-पिता के पास रखा गया बालक पांच वर्ष से कम आयु का हो, वहां

(एक) स्थानन की तारीख के पश्चात् एक मास के भीतर तथा

(दो) उसके पश्चात् प्रत्येक छह मास में एक बार, सक्षम चिकित्सा अधिकारी द्वारा बालक का चिकित्सीय परीक्षण किया जाएगा।

(च) जहां पोषक माता-पिता के पास रखा गया बालक पांच वर्ष से अधिक आयु का हो, वहां से एक बार चिकित्सा कृत्यकारियों द्वारा बालक का चिकित्सीय परीक्षण किया जाएगा।

(छ) संबंधित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर, अपेक्षाओं के कार्यान्वयन को सुनिश्चित करने में पोषक माता-पिता की यथासंभव सहायता करेंगे।

**(ऊ) विच्छेद -** (क) यदि परिवीक्षा अधिकारी/केसवर्कर को यह प्रतीत हो कि यह बालक के सर्वोत्तम हित में है तो वह विच्छेद की आवश्यकता के संबंध में एक रिपोर्ट तैयार कर सकेगा/सकेगी तथा उसे बाल कल्याण समिति को प्रस्तुत कर सकेगा/सकेगी।

(ख) परिवीक्षा अधिकारी/केसवर्कर, कुसमायोजन के उपचार के लिए किए गए प्रयासों के अभिलेख को भी बाल कल्याण समिति के समक्ष प्रस्तुत करेगा।

(ग) जब कहीं कुसमायोजन हो, बाल कल्याण समिति की सहमति अभिप्राप्त करने तथा पोषक माता-पिता को सुनवाई के अवसर देने के पश्चात् बालक को हटाया जा सकेगा और किसी आनुकल्पिक गृह/ट्रांजिट होम में रखा जा सकेगा।

(घ) किसी आपात की दशा में, बाल गृह के अधीक्षक तथा अन्य कर्मचारिवृन्द के परामर्श से परिवीक्षा अधिकारी/केसवर्कर के विवेक के आधार पर, शारीरिक या लैंगिक दुर्व्यवहार या शोषण की दशा के अनुसार बालक को हटाया जा सकेगा।

(ङ) स्थानन के विच्छिन्न होने पर बाल कल्याण समिति, सलाह देने तथा देखरेख करने के यथोचित उपबंधों के साथ बालक के आनुकल्पिक स्थानन की सिफारिश करेगी।

**(ए) बालक की बीमारी/मृत्यु या पोषक माता-पिता की मृत्यु होने की स्थिति में -** (क) यदि बालक गंभीर रूप से बीमार हो तो पोषक माता-पिता यथाशक्य शीघ्र, संबंधित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर को सूचित करेगा, जो माता-पिता/संरक्षकों तथा बाल कल्याण समिति को सूचित करेगा।

(ख) यदि पोषक बालक की मृत्यु हो जाती हो तो पोषक माता-पिता 24 घंटे के भीतर मृत्यु प्रमाण-पत्र तथा पोस्टमार्टम रिपोर्ट अभिप्राप्त करने का हर संभव प्रयास करेगा।

(ग) वह संबंधित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर को भी तत्काल सूचित करेगा जो माता-पिता/संरक्षकों, समाज कल्याण विभाग तथा बाल कल्याण समिति को सूचित करेगा।

(घ) ऐसे मामले में जहां बालक को एकल पोषक माता-पिता के साथ रखा गया है, उसकी मृत्यु होने पर बालक को उस मान्यता प्राप्त गृह, जहां से बालक को प्राप्त किया गया था, वापिस भेज दिया जाएगा।

**(ऐ) बाल कल्याण समिति/स्थानन अभिकरण/बाल गृह के उत्तरदायित्व -** (क) बाल कल्याण समिति द्वारा केवल मान्यता प्राप्त/प्रस्थापित संस्थाओं एवं परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर के माध्यम से ही पोषक देखरेख स्थानन किए जायेंगे।

(ख) बाल कल्याण समिति, लिखित पालिसी एवं क्रियान्वयन मेन्यूअल को विकसित, रखरखाव, अद्यतन एवं नियोजित करेगी।

(ग) प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह इस तथ्य से स्वयं का समाधान करेंगे कि बालक को उसे परिवार में रखे जाने संबंधी समस्त विकल्पों की जांच पड़ताल करली गई है और बालक के लिये पोषक देखरेख ही अधिकतम उपयोगी चयन है।

(घ) प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह पहचान करेंगे, आश्रय देंगे, वस्तुस्थिति को निश्चित करेंगे और पोषक परिवारों को प्रशिक्षण प्रदान करेंगे।

(ङ) बाल कल्याण समिति से साथ प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह -

(एक) बालक एवं पोषक परिवार की आवश्यकताओं का निर्धारण करने,

(दो) बालक की आवश्यकताओं का पोषक परिवार की क्षमता एवं संसाधनों से मिलान करने,

(तीन) स्थापन हेतु बालक एवं पोषक कुटुम्ब दोनों को तैयार करने के लिए एक पद्धति की योजना बनायेंगे।

(च) बाल कल्याण समिति/स्थानन अभिकरण/बाल गृह/सक्षम अधिकारी या अभिकरण जब कभी संभव हो तथा जब बालक के हित में सहायक हो बालक का जैविक परिवार से संपर्क स्थापित करने का समर्थन करेगा।

(छ) बाल कल्याण समिति के साथ प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह स्थानन के तत्काल पश्चात् बालक के स्थायित्व की योजना प्रारंभ करेगा।

(ज) प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह के साथ बाल कल्याण समिति पोषक परिवार को नियतकालिक पारस्परिक पुनर्विलोकन की प्रक्रिया में भाग लेने के लिए प्रक्रिया विकसित करेगा। यह पुनर्विलोकन बालक की देखरेख करने के लिए पोषक कुटुम्ब की आवश्यकताओं का मूल्यांकन करेगा तथा सक्षम प्राधिकारी या अभिकरण तथा पोषक कुटुम्ब के बीच रिश्ते को सशक्त करेगा।

(झ) प्राधिकृत अभिकरण/बाल गृह के साथ बाल कल्याण समिति बाल कल्याण के पोषक क्षेत्र में कुटुम्ब द्वारा किए गए सकारात्मक योगदानों को समझने हेतु नीति का विकास करेगी।

(ञ) बाल कल्याण समिति विभिन्न परिस्थितियों के अधीन पोषण गृहों के समाप्त होने संबंधी लिखित योजनाएं एवं कार्य प्रणाली का विकास करेगी, इसमें पोषक कुटुम्ब द्वारा सेवा को स्वेच्छा से वापस करना भी सम्मिलित है। यह प्रक्रिया सेवा वापस करने के निर्णय पर पहुंचने से पूर्व पोषक माताओं/पिताओं को सुनवाई का अवसर देगी।

(ट) स्थानन अभिकरण/बाल गृह/व्यष्टिक मामलों का अभिलेख रखेंगे जिसमें बालक तथा पोषक देखरेख में अन्तर्ग्रस्त जैविक कुटुम्ब के संबंध में नियतकालिक विस्तृत रिपोर्ट सम्मिलित है।

**81. प्रवर्तकता -** (1) प्रवर्तकता सेवाएं बालक तथा उसके माता-पिता या संरक्षण के स्त्रोतों के अनुपूरक के रूप में समझी जाएगी जिसमें बालक को समुदाय में पुनः मिलाने के तथा उसकी शिक्षा, व्यावसायिक प्रशिक्षण तथा स्वास्थ्य आदि की देखरेख हेतु आर्थिक व्यवस्था के प्रयासों में सहयोग हो माता-पिता या संरक्षण को बालक के प्रति उनके दायित्व को पूरा करने के लिए प्रोत्साहित करने हेतु कुटुम्ब की आय के अनुपूरक के रूप में समझी जायेगी।

(2) राज्य सरकार बालकों के लिए आवश्यकता तथा उपलब्धता के आधार पर प्रवर्तकता हेतु उपबंध कर सकेगी, जब वे स्वागत इकाई, आश्रय गृह/बाल गृह/विशेष गृह/पश्चात्वर्ती देखरेख संगठनों से उन्मुक्त हो।

(3) राज्य सरकार व्यक्तियों, संस्थाओं, सेक्टर, वित्तीय संस्थाओं, उद्योगों आदि द्वारा बिना किसी लाभ की आशा के निम्नलिखित के लिए प्रवर्तक या समर्थक करना अनुज्ञात कर सकेगी -

(एक) बालकों को उच्च शिक्षा के लिए बाल श्रमिक बंधुआ मजदूरी से निकालने के लिए किसी बालक या उसके कुटुम्ब की प्रवर्तकता के अधीन समर्थन दिया जायेगा।

(दो) व्यक्तित्व विकास कार्यक्रम के माध्यम से बालकों के व्यवहार में सुधार हेतु किन्हीं कार्यकलापों में संलग्न होना।

(तीन) ख्याति प्राप्त व्यक्तियों को सम्मिलित करते हुए बालकों के लिए सांस्कृतिक कार्यक्रमों, पिकनिक, अवकाश केम्प, चिकित्सीय सहायता टीकाकरण कार्यक्रम, विशेष चिकित्सा सहायता आदि अंतर्विद्यालय खेलकूद गतिविधियां सृजनात्मक कला प्रतियोगिता सेमीनार।

(चार) धंधा करने हेतु प्रशिक्षण कार्यक्रम से संबंधित कोई क्रियाकलाप, व्यावसायिक पुनर्वास केन्द्र, सामुदायिक महाविद्यालय आदि की स्थापना।

(पांच) पुस्तकालय, खेलकूद क्रियाकलाप, उद्यान, विज्ञान/रेशम उद्योग, सृजनात्मक कला और प्रतियोगिताएं आदि या किसी अन्य विकास कार्यक्रम की स्थापना।

(छः) भवन की अधोसंरचना तथा सुविधाओं में सुधार करना, उसका निर्माण करना या उसमें परिवर्तन करना आदि।

(4) **प्रबंधन -** (क) जिला सलाहकार बोर्ड द्वारा प्रवर्तकता कार्यक्रम के अधीन वित्तीय सहायता दी जाएगी। बोर्ड प्रवर्तकता के लिए आवेदन पत्र पर प्रक्रिया प्रारम्भ करेगा, प्रत्येक मामले के आधार पर उपबंधों के अनुसार प्रस्तुत करेगा और उसके लिए मंजूरी प्रदान करेगा।

(ख) उस संस्था के माध्यम से, जहां से बालक को उन्मोचित किया गया था, भुगतान किया जाएगा।

(ग) प्रवर्तकता प्राप्त करने वाले अभिकरण/संस्था प्रत्येक कार्यक्रम के लिए प्राप्त समस्त प्राप्तियों तथा भुगतान के उचित एवं अलग लेखा संधारित करेंगे।

(5) **बालकों का प्रवर्तकता के लिए चयन के लिए मानदंड** - बालक निम्नलिखित शर्तों पर प्रवर्तकता के लिए पात्र होंगे :-

(क) गरीबी रेखा से नीचे एकल माता-पिता/जैविक कुटुम्बों के साथ पुनः स्थापित बालक।

(ख) निःशक्त तथा अन्य विशिष्ट रूप से जरूरतमंद बालक, जिसे विशिष्ट हस्तक्षेप/इलाज की आवश्यकता है और जो इस अधिनियम के अधीन किसी संस्था या कार्यक्रम द्वारा निर्दिष्ट किया गया हो।

(ग) ऐसे परिवार में पुनःस्थापित किया गया बालक जिसमें माता-पिता निःशक्त या गंभीर रूप से बीमार हो, किन्तु बालक की देखभाल करने के इच्छुक हो तथा सक्षम हो।

(घ) बालक संस्था से जिसको उन्मोचित होने के पश्चात अपना चालू शैक्षणिक/व्यावसायिक प्रशिक्षण पूर्ण करने के लिए अपेक्षित अधिकतम दो वर्ष की कालावधि के लिए प्रवर्तकता आवश्यक हो।

(ङ) सम्यक् विचारण के पश्चात् अन्य कोई मामले।

(6) **प्रवर्तकता अवधि** - जिला सलाहकार बोर्ड द्वारा परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर की सिफारिशों की जो समीक्षा तथा मूल्यांकन समिति द्वारा पृष्ठांकित की गई है। आधार पर तथा प्रत्येक मामले के आधार पर प्रवर्तकता समर्थन की अवधि विनिश्चित की जाएगी। तथापि समर्थन का प्रत्येक वर्ष नवीनीकरण किया जाएगा और जब तक आपवादिक परिस्थितियां न हो तीन वर्ष से अधिक नहीं बढ़ाया जायेगा।

(7) **प्रवर्तकता समर्थन के लिए प्रक्रिया** - (क) स्वागत इकाई/आश्रय गृह/पश्चातवर्ती देखरेख संस्था के अपने-अपने परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर तथा सामाजिक कार्यकर्ता बालक के गृह पर जायेंगे और यह सत्यापित करेंगे कि बालक नियम 81 के खण्ड (5) में उल्लिखित मानदंड पूरा करता है।

(ख) प्रत्येक संस्था, जो अधिनियम के अधीन प्रवर्तकता समर्थन का लाभ उठा रही हो अर्हित परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर और सामाजिक कार्यकर्ता को प्रवर्तक किए गए बालकों के संबंध में समस्त निर्धारण, घर जाने सहित पुनर्विलोकन तथा अनुवर्तन का उत्तरदायित्व प्रदान करेगा।

(ग) परिवीक्षा अधिकारी/केसवर्कर तथा सामाजिक कार्यकर्ता द्वारा माता-पिता/या बालक की मृत्यु/विवाह विच्छेद/पृथकता/निःशक्तता/बीमारी/माता-पिता/बालक की आय का समुचित प्रमाण या अभिलेख सत्यापित किया जायेगा तथा केस फाइल के साथ संलग्न किया जायेगा और एक रिपोर्ट तैयार की जायेगी तथा जिला सलाहकार बोर्ड को प्रस्तुत की जाएगी।

(घ) कुटुम्ब की अद्यतन स्थिति प्राप्त करने के लिए 6 माह में एक बार बालक का अवलोकन किया जाएगा और रिपोर्ट जिला सलाहकार बोर्ड को प्रस्तुत की जाएगी। यह सुनिश्चित करने के लिए, कि बालक यथोचित शिक्षा, पोषण और स्वास्थ्य की देखरेख प्राप्त कर रहा है और वह दुरुपयोग और शोषण से मुक्त है तथा सावधानी रखी जाएगी।

(ङ) समस्त प्रवर्तक बालक उस समय तक औपचारिक रूप से स्कूल में/कुशलता प्रशिक्षण में व्यवसायिक प्रशिक्षण में नियमित रूप से उपस्थित रहेंगे जब तक केस वर्कर द्वारा सत्यापित बालक की निःशक्त या बीमारी की विशेष अवस्था न हो।

(च) किसी भी समय बालक के पिता की मृत्यु की दशा में बालक को संस्था में दाखिल कराया जाएगा तथा प्रवर्तकता बंद कर दी जायेगी किन्तु संस्था में रखना अंतिम आश्रय होगा।

(छ) बालक किसी अन्य स्रोत से प्रवर्तकता समर्थन प्राप्त नहीं करेगा।

(ज) जहां कहीं भी संभव हो बालक को अन्य विद्यमान शैक्षणिक योजनाओं तथा सेवाओं के लिए निर्दिष्ट किया जायेगा।

(झ) जानबूझ कर प्रवर्तकता समर्थन का दुरुपयोग किए जाने पर व्यक्तियों के विरुद्ध समुचित कार्रवाई की जाएगी।

(ञ) बालकों के लिए पुनर्वास परिणामों का, जहां तक संभव हो, वार्षिक मूल्यांकन होगा तथा स्वतंत्र परामर्शी नियोजित किये जाएगे।

(ट) समाज कल्याण विभाग समुचित योजनाओं के माध्यम से प्रवर्तकता कार्यक्रम में अतिरिक्त परिवर्तनों की गणना करेगा।

## अध्याय-दस
## किशोर न्याय प्रणाली की समीक्षा

**82. निरीक्षण -** (1) समाज कल्याण विभाग का संचालक/आयुक्त या इनके द्वारा प्राधिकृत कोई अन्य अधिकारी ऐसी संस्थाओं का निरीक्षण करेगा। कार्यक्रम विकास समीक्षा एवं मूल्यांकन सेल, जिला सलाहकार, समिति स्थानीय शासन प्राधिकारी, किशोर न्याय प्रशासन का संस्थागत तथा असंस्थागत कार्यक्रमों का निरीक्षण, समीक्षा एवं मूल्यांकन करेगे।

(2) निरीक्षण दोष निकलाने की कार्यप्रणाली नहीं होनी चाहिए, वस्तुतः इसे रचनात्मक होना चाहिए, निरीक्षण अधिकारी, प्रतिवेदन संचालक/आयुक्त समाज कल्याण विभाग को आवश्यक फालोअप हेतु देगा।

(3) दल (टीम) या तो पूर्व सूचना द्वारा या अचानक गृह का निरीक्षण कर सकेगा।

**83. रिपोर्ट करना -** (1) निरीक्षण समाप्त होने के पश्चात् समिति से यह अपेक्षा की जाएगी कि वह कम से कम पन्द्रह दिन से अनधिक सम्भावित समय के भीतर निष्कर्षों पर रिपोर्ट प्रस्तुत करेगी, रिपोर्ट में संबंधित व्यक्ति द्वारा दिए गए सुझावों, निवेदनों या शिकायतों को, इन नियमों से सुसंगत उपबंधों सहित सुविधाओं के अनुपालन के वस्तुनिष्ठ मूल्यांकन को सम्मिलित किया जाना चाहिए।

(2) अन्य संबंधित व्यक्तियों की राय को, जो उसके लिए प्रत्यक्षत उत्तरदायी है या जिनका नाम शिकायत में सम्मिलित है, भी नोट किया जाएगा तथा उनके कारणों व स्पष्टीकरणों को शब्दशः नोट किया जाएगा।

(3) निरीक्षण समिति किसी कदम के संबंध में, अनुपालन को सुनिश्चित करने के लिए आवश्यक हो अंतिम रूप से कोई सिफारिश कर सकेगी।

(4) यदि निरीक्षण समिति द्वारा कोई ऐसा तथ्य खोजा गया है जो दर्शाता है कि बालकों के अधिकारों से संबंधित विधिक उपबंधों का या किशोर न्याय संस्थाओं के कार्यो का उल्लंघन हुआ हो, तो सक्षम प्राधिकारी को अन्वेषण तथा अभियोजन हेतु संसूचित किया जाएगा।

**84. अनुवर्ती (फालो-अप) कार्यवाही -** समस्त संबंधित प्राधिकारियों द्वारा निरीक्षण के निष्कर्षों तथा बालकों के सुझावों पर विचार किया जाएगा।

**85. खुलापन तथा पारदर्शिता -** (1) अधीक्षक की अनुज्ञा से अतिथियों, विशिष्टतः स्थानीय शासन के प्रतिनिधि, स्वयं सेवी संगठनों, सामाजिक कार्यकर्ताओं, शोधकर्ताओं, चिकित्सकों, शिक्षाविदों, विख्यात व्यक्तियों, मीडिया या कोई अन्य व्यक्ति, के लिए समस्त गृह खुले रहेंगे जैसा कि अधीक्षक, बालक की सुरक्षा कल्याण और हित को ध्यान में रखते हुए उचित समझें।

(2) गृह का अधीक्षक गृह की दशा में सुधार करने के लिए उन स्थानीय संस्थाओं को, जिनके सदस्य यदि संस्था की सेवा करना चाहते हैं या तो उनकी विशेषज्ञताके माध्यम से योगदान देना चाहते हैं, सक्रिय अन्तर्ग्रस्तता को प्रोत्साहित करेगा।

(3) अधीक्षक एक आगन्तुक पुस्तिका रखेगा। आगन्तुक पुस्तिका में अगन्तुकों द्वारा की गई टिप्पणियों पर सलाहकार निरीक्षण प्राधिकारी द्वारा विचार किया जाएगा।

(4) संस्था का मुआयना करते समय आगन्तुक ऐसी कोई बात नही कहेंगे या ऐसा नहीं करेंगे जो अधीक्षक के प्राधिकार को क्षति पहुंचाने वाला हो, अधिनियम या नियम का उल्लंघन करती हो या बालक के सम्मान को ठेस पहुंचाती हो।

**86. सामाजिक लेखा परीक्षण -** राज्य सरकार सामाजिक संपरीक्षा के आधार पर गृहों के कृत्यों तथा वार्षिक आधार पर अधिनियम के अधीन समस्त कार्यक्रम/स्कीम समीक्षा तथा मूल्यांकन करते हुए वृत्तिक अनुसंधान को बनाए रखेगी। यह बालकों के कल्याण के लिए कार्य कर रहे प्रख्यात संगठनों, इसके अलावा स्वायत्ता निकाय जैसे राष्ट्रीय लोक सहकारिता संस्थान तथा बाल विकास, भारतीय बाल कल्याण परिषद, भारतीय सामाजिक कल्याण परिषद, भारतीय सामाजिक संस्थान चाइल्ड लाइन इंडिया फाउंडेशन, राष्ट्रीय सामाजिक संस्थान केन्द्र तथा राज्य स्तर पर समाज कल्याण बोर्ड, स्कूल आफ सोशल वर्क, आदि की सहायता से किया जाएगा।

**87. समीक्षा तथा मूल्यांकन -** (1) देखरेख और संरक्षण के लिए जरूरतमंद बालक देखरेख, जो की जा रही है, न केवल ऐसी संस्थाओं द्वारा, जो या तो स्वयं सरकार द्वारा या आंशिक रूप से समर्पित गैर सरकारी संगठनों द्वारा चलाई जा रही हो, की जाएगी किन्तु अपने स्वयं के संसाधनों द्वारा संचालित स्वयंसेवी संगठन द्वारा भी की जाएगी। बालक के संबंधित समस्त कार्यवाहियों जो चाहे सरकार या प्रशासकीय निकायों या बोर्ड या न्यायालय या स्वयंसेवी संगठनों द्वारा की जा रही हो, बालकों के सर्वोत्तम हित पर प्राथमिक रूप से विचार किया जाएगा।

(2) प्रत्येक जिले में न केवल बालक के दुर्व्यवहार अनैतिक व्यापार, बालक वैश्यावृत्ति आदि को रोकने किन्तु बालक को गुणात्मक सेवाएं भी उपलब्ध कराने के उद्देश्य से बालक देखरेख कार्यक्रम को समीक्षा तथा मूल्यांकित करने के लिए बालक संरक्षण समिति होगी जिसमें गैर सरकारी संगठन, मीडिया, शिक्षाविद, जनहितैषी, सरकारी प्रतिनिधि होंगे।

(3) राज्य सरकार बाल संरक्षण को सुनिश्चित करने के लिए समुदाय के संसाधनों के अनुकूलतम उपयोग के लिए सुविधाएं सुनिश्चित करेगी। बाल संरक्षण के समीक्षा एवं मूल्यांकन हेतु निम्नलिखित समिति गठित की जाएगी -

| | | |
|---|---|---|
| 1. | आयुक्त/संचालक, पंचायत एवं समाज सेवा | - अध्यक्ष |
| 2. | जिला कलेक्टर | - सदस्य |
| 3. | पुलिस अधीक्षक/पुलिस आयुक्त | - सदस्य |
| 4. | उपकुलपति, प्राचार्य, अथवा प्राध्यापक या शैक्षणिक संस्था में रीडर जो मनोविज्ञान, अपराधशास्त्र, समाज कार्य, गृह-विज्ञान ग्रामीण विकास आदि में विशेषज्ञ हो | - दो सदस्य |
| 5. | मीडिया कार्मिक | - दो सदस्य |
| 6. | गैर सरकारी संस्था | - तीन सदस्य |
| 7. | कार्पोरेट कार्मिक | - तीन सदस्य |
| 8. | संयुक्त संचालक/उपसंचालक पंचायत एवं समाज कल्याण | - सदस्य सचिव |
| 9. | अधीक्षक, गृह | - सदस्य |

(4) राज्य सरकार द्वारा उपनियम (3) के अनुक्रमांक (3) से (7) में विनिर्दिष्ट सदस्य नाम निर्देशित किये जाएंगे।

(5) समिति 6 माह में एक बार बैठक करेगी तथा बालकों से संबंधित कार्यक्रमों का पुनर्विलोकन करेगी तथा बालकों से संबंधित समस्त मामलों में हस्तक्षेप करेगी। अध्यक्ष एवं सदस्य किसी भी बालक की देखरेख संस्था का, चाहे सरकार द्वारा स्वयं या ऐसी किसी स्वयंसेवी संस्था द्वारा, जिसे सरकार से वित्तीय सहायता प्राप्त हो या न हो, चलाई जाती हो, निरीक्षण कर सकेगा।

(6) समिति की अवधि तीन वर्ष की होगी तथा तीन वर्ष के पश्चात् जिला कलेक्टर /आयुक्त/संचालक द्वारा पुनर्गठित की जाएगी।

**88. राज्य सलाहकार बोर्ड -**

(1) राज्य सरकार अधिनियम की धारा 62 के अधीन यथा अपेक्षित सलाहकार बोर्ड गठित करेगी, जिसमें निम्नलिखित सदस्य होंगे-

| | |
|---|---|
| मंत्री समाज कल्याण | - अध्यक्ष |
| सचिव, समाज कल्याण | - सदस्य |
| सचिव, शिक्षा | - सदस्य |
| सचिव स्वास्थ्य | - सदस्य |

| | | |
|---|---|---|
| सचिव, गृह | - | सदस्य |
| सचिव, विधि/न्यायिक | - | सदस्य |
| सचिव, श्रम तथा नियोजन | - | सदस्य |
| सचिव, कुटीर एवं लघु उद्योग | - | सदस्य |
| सचिव, तकनीकी शिक्षा | - | सदस्य |
| सचिव, उद्योग | - | सदस्य |
| सचिव, वित्त | - | सदस्य |
| पुलिस महानिदेशक | - | सदस्य |
| यूनीसेफ का प्रतिनिधि | - | सदस्य |
| एक उद्योगपति | - | सदस्य |
| एक पत्रकार | - | सदस्य |
| प्रेस परिषद् का एक प्रतिनिधि | - | सदस्य |
| दो सामाजिक कार्यकर्ता/स्वैच्छिक संगठनों के प्रतिनिधि | - | सदस्य |
| आयुक्त/संचालक, समाज कल्याण | - | सदस्य/सचिव |

(2) सलाहकार बोर्ड निम्नलिखित मामलों में राज्य सरकार को सलाह दे सकेगा अर्थात् :-

(क) विभिन्न शासकीय तथा समुदाय कल्याण पर आधारित अभिकरणों के माध्यम से किशोर न्याय सेवाओं का विकास।

(ख) दोनों प्रवर्गों के बालकों के लिए सामाजिक न्याय सुनिश्चित करने की दृष्टि से मानवीय तथा भौतिक साधन गतिशील करने के उपाए तथा साधन।

(ग) किशोर न्याय पद्धति के विस्तार में आने वाले विभिन्न प्रवर्गों के किशोरों के लिए शैक्षणिक, व्यावसायिक प्रशिक्षण तथा पुनर्वास की सुविधाओं का विकास।

(घ) विधि की प्रक्रियागत माध्यम से किशोरों की समस्याओं को निपटाते समय बाल विकास के विभिन्न सेक्टरों के बीच समन्वय स्थापित करना।

(3) राज्य द्वारा संचालक/आयुक्त, समाज कल्याण विभाग की सिफारिश पर सलाहकार बोर्ड के अशासकीय सदस्यों को नाम निर्देशित किया जाएगा। अशासकीय सदस्य नामांकन की तारीख से तीन वर्ष की अवधि के लिए पद धारण करेंगे तथा पुनर्नामांकन के लिए पात्र होंगे। राज्य सरकार द्वारा युक्तियुक्त अवसर देने के पश्चात् अशासकीय सदस्यों की सेवाएं समाप्त की जा सकेंगी। अशासकीय सदस्यों में आकस्मिक रिक्ति को किसी अन्य अशासकीय सदस्य की नियुक्ति द्वारा भरी जा सकेगी, जो इस शर्त पर पद धारण करेगा, कि वह व्यक्ति, जिसके स्थान पर वह नियुक्त किया गया हो, रिक्त न होने की स्थिति में पद धारण करता। सलाहकार बोर्ड की बैठकों की प्रक्रिया राज्य सरकार द्वारा अधिकथित की जाएगी।

**89 जिला स्तरीय सलाहकार बोर्ड :-**

राज्य सरकार एक जिला सलाहकार बोर्ड की गठन करेगी जो अधिनियम के प्रभावी रूप से क्रियान्वन हेतु कार्यक्रमों तथा गतिविधियों के निरीक्षण के कर्तव्य का भी पालन करेगा। जिला सलाहकार बोर्ड निम्नलिखित से मिलकर बनेगा -

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | कलेक्टर | - | अध्यक्ष |
| 2. | पुलिस अधीक्षक | - | सदस्य |
| 3. | जिला पंचायत का प्रतिनिधि | - | सदस्य |
| 4. | मुख्य चिकित्सा अधिकारी | - | सदस्य |
| 5. | उप संचालक, शिक्षा | - | सदस्य |
| 6. | सचिव, रेडक्रास | - | सदस्य |
| 7. | अध्यक्ष रोटरी/लायंस क्लब | - | सदस्य |
| 8. | दो सामाजिक कार्यकर्ता | - | सदस्य |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 9. | नेबरहुड कमेटी के दो सदस्य | - | सदस्य |
| 10. | व्यापारी | - | सदस्य |
| 11. | दो दानदाता | - | सदस्य |
| 12. | उप संचालक, पंचायत एवं समाज कल्याण | - | सदस्य/सचिव |
| 13. | संबंधित गृह का अधीक्षक | - | सदस्य |

**(2) उद्देश्य -**

जिला सलाहकार बोर्ड, जिले में किशोर न्याय के प्रशासन से संबंधित क्रियाकलापों की निम्नलिखित दिशा में समीक्षा करेगा -

(क) अधिनियम के उपबंधों के अधीन स्थापित संस्थाओं के प्रशासन एवं क्रियाकलापों की समीक्षा करना।

(ख) अधिनियम के उपबंधों के अधीन स्थापित संस्थाओं का निरीक्षण करना तथा संचालक/आयुक्त, समाज कल्याण विभाग को उसकी रिपोर्ट भेजना।

(ग) गृहों के उन्नयन एवं विकास हेतु उपयुक्त कार्यक्रम प्रस्तावित करना।

(घ) जिले में परिवीक्षा कार्यों की समीक्षा करना तथा उनके प्रभावी क्रियान्वयन हेतु उपयुक्त सुझाव देना।

(ङ) समाज में अंतःवासियों के पुनर्वास कार्यक्रम को सहयोग देना।

(च) अंतःवासियों के समस्त विकास एवं पुनर्वास हेतु आर्थिक सहायता करना।

(छ) अंतःवासियों को समाज की मुख्यधारा में लाने के लिये समाज कल्याण के क्षेत्र में कार्यरत विभिन्न अभिकरणों के मध्य समन्वय तथा सहयोग स्थापित करने के लिए वातावरण निर्मित करना।

(ज) अधिनियम के अधीन संस्थाओं के सेटअप में सुनिश्चित न्यूनतम मानकों की समीक्षा करना।

(झ) असंस्थागत सेवाएं जैसे- परिवीक्षा, पोषण देखरेख दत्तक ग्रहण, प्रवर्तकता कार्यक्रम आदि की समीक्षा करना।

(ञ) विभिन्न विभागों, समुदाय आधारित कार्यक्रमों आदि के बीच सम्पूर्ण समन्वय तथा उनके प्रभावी रूप से क्रियान्वयन हेतु उपयुक्त सुझाव देना।

(ट) संस्थागत एवं असंस्थागत सेवाओं में प्रभावीरूप से सुधार करने हेतु आवश्यक सुझाव प्रस्तावित करना।

**(3) अशासकीय सदस्यों का नाम निर्देशन -**

(क) जिला सलाहकार बोर्ड के अशासकीय सदस्यों का नामनिर्देशन संबंधित जिले के कलेक्टर द्वारा किया जाएगा।

(ख) अशासकीय सदस्यों के कार्यकाल की कालावधि तीन वर्ष होगी। कलेक्टर द्वारा अशासकीय सदस्यों को युक्तियुक्त अवसर देने के पश्चात् पदच्युत किया जा सकेगा।

**(4) बैठक -** जिला सलाहकार बोर्ड की बैठक तीन माह में एक बार होगी।

## अध्याय-ग्यारह
## प्रकीर्ण

**90. किशोर न्याय निधि -** (1) अधिनियम के उपबंधों के अधीन बालकों के कल्याण तथा पुनर्वास के लिए राज्य सरकार, अधिनियम की धारा 61 के अधीन राज्य स्तर पर स्वैच्छिक दान के अलावा एक निधि सृजित करेगी जो "किशोर न्याय निधि" (जो इस नियम में इसके पश्चात् निधि के रूप में निर्दिष्ट होगी) के नाम से जानी जाएगी।

**(2) निधि का उपयोग -**

(क) बालकों के अधिकारों को सुरक्षित करने वाले तथा बालकों के कल्याण तथा पुनर्वास कार्यक्रम को कार्यान्वित करने।

(ख) गैर सरकारी संगठनों का सहायता अनुदान का संदाय करने।

(ग) राज्य सलाहकार बोर्ड तथा उसके प्रयोजनों के व्ययों को पूरा करने।

(घ) उपरोक्त प्रयोजनों के लिए तथा समस्त अन्य आनुषंगिक तथा प्रशासन किया जाएगा।

(3) राज्य सलाहकार बोर्ड द्वारा निधि का प्रबंधन तथा प्रशासन किया जाएगा।

(4) निधि की आस्तियों में किसी व्यक्ति का संगठन से स्वैच्छिक दान के साथ-साथ केन्द्रीय सरकार या राज्य सरकार द्वारा स्थापित किसी अन्य विधिक या अविधिक निकायों से आवर्ती समस्त अनुदान और अभिदान सम्मिलित होंगे।

(5) यथास्थिति मांग पत्र या धनादेश द्वारा राज्य सलाहकार बोर्ड द्वारा प्रत्याहरण किये जायेंगे, रु. 10,000/- (रुपये दस हजार) से अनधिक की राशि के मामले में सचिव द्वारा सम्यक् रूप से हस्ताक्षरित किये जाएंगे तथा 10,000/- से अधिक की राशि के मामले में सचिव तथा राज्य सलाहकार बोर्ड द्वारा नामनिर्देशित प्रबंध बोर्ड के सदस्य के सम्यक् रूप से हस्ताक्षर से किये जाएंगे।

(6) समस्त धन तथा सम्पत्तियों तथा निधि के सम्पूर्ण आय और व्यय के नियमित लेखे रखे जाएंगे। उन्हें चार्टर्ड एकाउन्टेंट की किसी अधिसूचित फर्म या बोर्ड द्वारा नियुक्त किसी अन्य मान्यता प्राप्त चार्टर्ड एकाउंटेंट से संपरीक्षित कराया जाएगा। संपरीक्षक यह भी प्रमाणित करेगा कि निधि से लिये गये व्यय सचिव द्वारा रखे जाएंगे। समस्त संविदाएं और अन्य आश्वासन प्रबंध बोर्ड के नाम से होंगे और उनकी ओर से सचिव द्वारा तथा प्रयोजनों के लए प्रबंधन बोर्ड द्वारा प्राधिकृत एक सदस्य द्वारा हस्ताक्षरित होंगे।

(7) प्रबंध बोर्ड अपने एक या एक से अधिक सदस्यों को ऐसी शक्तियां प्रत्यायोजित कर सकेगा जो बोर्ड के मत में मात्र एक प्रक्रियात्मक व्यवस्था है।

**91 लंबित मामले-** (1) विधि का उल्लंघन करने वाले किसी बालक को अधिनियम और तदाधीन बनाये गए नियमों के फायदे से वंचित नहीं किया जायेगा।

(2) ऐसे सभी लंबित मामलों पर जो पूरे नहीं हुए हैं, अधिनियम और तदाधीन बनाये गये नियमों के निबंधनों के अनुसार कार्यवाही की जायेगी और उन्हें निपटाया जायेगा।

(3) विधि का उल्लंघन करने वाले किसी बालक को उपनियम (1) के अधीन फायदे दिये जायेंगे और यह स्पष्ट किया जाता है कि ऐसे फायदे न केवल ऐसे आरोपी को दिये जायेंगे जो अपराध किये जाने के समय बालक हो। अपितु ऐसे आरोपी को भी दिये जायेंगे जो किसी जांच या प्रकरण के लंबित रहने के दौरान बालक नहीं रह गए हैं।

(4) विधि उल्लंघन करने वाले किसी बालक के निरोध या वास की अवधि कर संगणना के लिए सभी अवधियों, जो बालक ने अभिरक्षा, निरोध या वास में बिताई है, सक्षम प्राधिकारी के अंतिम आदेश में अन्तर्विष्ट वास या निरोध की अवधि के भाग के रूप में संगणित की जाएगी।

**92. अभिलेखों/दस्तावेजों का निपटारा -** -बालकों के संबंध में अभिलेखों/दस्तावेजों को 7 वर्ष की अवधि के लिए सुरक्षित स्थान पर रखा जाना चाहिए और तत्पश्चात् किशोर न्याय बोर्ड/बाल कल्याण समिति के आदेश द्वारा इसे नष्ट किया जा सकेगा।

**93. डाटा-बेस -** (1) संस्था बाल कल्याण समिति तथा किशोर न्याय बोर्ड द्वारा संधारित प्रकरण नस्ती कम्प्यूटरीकृत तथा नेटवर्किंग होना चाहिए जिससे डाटा एकत्रित रूप से उपलब्ध हो सके।

(2) मिसिंग चिल्ड्रन ब्यूरो के माध्यम से लापता या खोये हुए बालकों से संबंधित डाटा विशेष रूप से कम्प्यूटरीकृत तथा स्थानीय एवं केन्द्रीय रूप से नेटवर्क होंगे, जो उनको पहचानने वाली मौलिक जानकारी के साथ बालकों के फोटोग्राफ की बारीक जांच को सुकर बनाएंगे। लापता बालकों से संबंधित समस्त डाटा यथासंभव विस्तृत रूप से प्रसारित किये जाएंगे।

(3) सक्षम प्राधिकारियों द्वारा समस्त मान्यता प्राप्त बाल गृहों तथा उपयुक्त संस्थाओं तथा डाटा पर आधारित अन्य संगठनों स्वयं सेवी परिवीक्षा अधिकारियों, अन्य सहयोगी सेवाओं के नाम तथा पते नियमित रूप से एवं अद्यतन रखे जाएंगे। अधिनियम की धारा 34 के अधीन यथा विहित की गई आयु तथा लिंग से संबंधित उपयुक्त सुविधाओं को भी सूची में वर्णित किया जाएगा।

**94. निरसन तथा व्यावृत्ति -**

इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पश्चात् मध्यप्रदेश किशोर न्याय नियम, 1988 निरसित हो जाएंगे :-

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के उपबंधों के अधीन की गई कोई कार्यवाई या किये गये कोई आदेश इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन की गई या किये गये समझे जाएंगे।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमृता बेक,** उपसचिव.

## प्ररूप-एक

(नियम 10 का उप नियम (10) तथा नियम 20 का उपनियम (2) देखिए)

## सामाजिक जांच रिपोर्ट के लिए आदेश

प्रति,

परिवीक्षा अधिकारी/स्वयं सेवी संगठन का भारसाधक व्यक्ति/
सामाजिक कार्यकर्ता/केस वर्कर

(1) यतः ........................... पुत्र/पुत्री (बालक का नाम) श्री ........................... निवासी ........................... के संबंध में किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 की धारा ........................... के अधीन श्री ........................... से रिपोर्ट या शिकायत प्राप्त हुई है।

(2) किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 की धारा ........................... के अधीन श्री ........................... पुत्र/पुत्री श्री ........................... निवासी ........................... को मैंने बोर्ड/समिति के समक्ष प्रस्तुत कर दिया है।

आपको एतद्द्वारा यह निर्देश दिया जाता है कि आप उक्त बालक के चरित्र और सामाजिक पूर्ववृत की जांच करें और अपनी सामाजिक जांच रिपोर्ट ........................... को या इसमें पूर्व या ऐसे समय के भीतर जिसे बोर्ड/समिति द्वारा आपको अनुज्ञात किया गया है, प्रस्तुत करें।

सन् 20. ........................... के मास ........................... की तारीख ...........................

(हस्ताक्षर)
मुद्रा
प्रधान मजिस्ट्रेट, किशोर न्याय बोर्ड
अध्यक्ष, बालक कल्याण समिति

## प्ररूप-दो

(नियम 10 का उप नियम (13) देखिए)

## पर्यवेक्षण आदेश

जब बालक किसी माता-पिता, संरक्षण या अन्य उपयुक्त व्यक्ति की देखरेख में रखा गया हो

प्रोफाइल संख्या ........................ तारीख ........................ 2000

यतः (बालक का नाम) ने आज अपराध किया है और उसे श्री (नाम) ........................ पता ........................ की देखरेख के अधीन उक्त श्री ........................ द्वारा बंधपत्र निष्पादित किए जाने पर रखा गया है और बोर्ड का यह समाधान हो गया है कि यह समीचीन हो गया है कि उक्त बालक के पर्यवेक्षण के अधीन उसे रखे जाने का आदेश करके कार्यवाही की जाये। एतद्द्वारा यह आदेश दिया जाता है कि बालकों को निम्नलिखित शर्तों के अधीन रहते हुए ........................ अवधि के लिए ........................ परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर के पर्यवेक्षण के अधीन रखा जाए -

1. यह कि आदेश की प्रतियों के साथ उक्त श्री ........................ द्वारा निष्पादित बंधपत्र सहित बालक को उसमें नामित श्री ........................ परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर के समक्ष पेश किया जायेगा।

2. यह कि बालक को परिवीक्षा अधिकारी के पर्यवेक्षण के समक्ष प्रस्तुत किया जायेगा।

3. यह कि बालक ........................ तक की अवधि के लिए ........................ में निवास करेगा।

4. यह कि बालक को परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर की अनुज्ञा के बिना ........................ जिले की अधिकारिता छोड़ने के लिए अनुज्ञात नहीं किया जायेगा।

5. यह कि बालक को किसी दुश्चरित्रवान व्यक्तियों के साथ सम्मिलित होने के लिए अनुज्ञात नहीं किया जाएगा।

6. यह कि बालक ईमानदारीपूर्वक और शान्तिपूर्ण रहेगा और नियमित रूप से स्कूल जाएगा, ईमानदारी से अपनी आजीविका अर्जित करने का प्रयास करेगा।

7. यह कि बालक उपस्थिति केन्द्र में नियमित रूप से उपस्थित रहेगा।

8. यह कि ऐसा व्यक्ति जिसकी देखरेख में बालक को रखा जाता है कि समुचित देखरेख शिक्षा और कल्याण के लिए व्यवस्था करेगा।

9. ऐसे व्यक्ति निवारक उपाय किए जाएंगे जिसकी देखरेख के अधीन बालक को यह देखने के लिए रखा जाता है कि बालक भारत में प्रवृत्त किसी विधि द्वारा दण्डनीय कोई अपराध नहीं करता है।

10. बालक को स्वापक औषधियों या मनःप्रभावी पदार्थों या किसी अन्य मादक द्रव्य लेने से रोका जाएगा।

11. ऊपर उल्लिखित शर्तों के सम्यक् पालन के लिये समय-समय पर परिवीक्षा अधिकारी/केस वर्कर द्वारा दिए गए निदेशों का निष्पादन किया जाएगा।

मास ........................ तारीख ........................ 200

(हस्ताक्षर)

मुद्रा

प्रधान मजिस्ट्रेट/ किशोर न्याय बोर्ड
अध्यक्ष, बालक कल्याण समिति

" अतिरिक्त शर्तें यदि कोई है, किशोर न्यायबोर्ड/बालक कल्याण समिति द्वारा भरी जाए।"

**प्ररूप-तीन**

(नियम 10 का उप नियम (15) तथा नियम 20 का उपनियम (10) देखिए)

**निरोध आदेश**

धारा ........................ की उपधारा ........................ धारा ........................

की उपधारा ........................ तथा धारा ........................

की उपधारा ........................

प्रति,

भारसाधक अधिकारी/परियोजना प्रबंधक

यतः दिनांक ........................ सन् 20 ........................ को (बालक का नाम) ........................ पुत्र/पुत्री श्री ........................ आयु ........................ निवासी ........................ प्रोफाइल संख्या ........................ में किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 की धारा ........................ के अधीन विधि का उल्लंघन करने वाला बालक/ देखरेख और संरक्षण के लिए जरूरतमंद बालक पाये जाने पर धारा ........................ के अधीन मेरे द्वारा ........................ प्रधान मजिस्ट्रेट, किशोर न्याय बोर्ड/अध्यक्ष, बालक कल्याण समिति, विशेष गृह/बाल गृह आश्रयगृह ........................, में ........................ कालावधि के लिए रखे जाने हेतु आदेशित किया जाता है।

आपको यह प्राधिकार दिया जाता है और अपेक्षा की जाती है कि आप उक्त बालक को अपनी देखरेख में लेंगे और विधि के अनुसार पूर्वोक्त आदेश को निष्पादित किए जाने के लिए ........................ विशेषगृह/बालगृह/आश्रयगृह में उसे रखेंगे।

मेरे हस्ताक्षर से और किशोर न्याय बोर्ड/बाल कल्याण समिति की मुद्रा के अधीन जारी किया गया।

मास ........................ तारीख ........................ 2000

मुद्रा

(हस्ताक्षर)
प्रधान मजिस्ट्रेट/किशोर न्याय बोर्ड
अध्यक्ष , बालक कल्याण समिति।

संलग्न - निर्णय/आदेशों, यदि कोई हो, गृह और पूर्ववर्ती अभिलेख की विशिष्टयों की प्रति,
जो अपेक्षित न हो उसे काट दें।
किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 के अधीन पूर्ववृत्त।
तारीख ........................ पारित आदेश, जिसमें निरोध धारा की अवधि, यदि कोई है, सम्मिलित है।

सक्षम अधिकारी

